श्री

# ज्योतिषसार.

और

# ज्योतिषरत्नमाला.

(हिंदुस्थानी.)

यह पुस्तक,

बापूसदाशिवशेटशेटचे हेगिष्टे श्रीवर्धनकर इन्होंनें

माहुली क्षेत्र निवासी

दत्तात्रय वासुदेव जोगळकर

इनसे

सब् हक्कासमेत खरेद करके

मुंबईमें.

आपके शिलायंत्र छापखानेमें छापके प्रसिद्ध किया.

सन १८९०.



संवत १९४६

शालिवाहन शके १८१२

आवृत्ति पांचवी.

किंमत १॥ रुपया.

# प्रस्तावना.

यह ग्रंथ श्रीशुकदेवविरचित ज्योतिषसार और सहदेवकृत ज्योतिषरत्न, मुहूर्तमार्तंड, बृहस्पतिवाक्य, रत्नकोश, सिद्धांतशिरोमणि, निर्णयसिंधु आदि अनेक ग्रंथोंके सहायसें धर्मप्रवृत्तीके हेतु बालबोधमें कियाहै. यह भाषांतर श्रीमाहुलीक्षेत्रनिवासी जोगळेकर इत्युपनामक वासुदेवात्मज दत्तात्रयकवीनें मुंबापुरीमें बापूसदाशिवशेटशेरस्ते हेगिष्टे श्रीवर्धनकर इनके आश्रयसें यथामति हिंदुस्थानीजबान और बालबोध हर्फोंमें जनहितकेवास्ते उलथा किया.

विद्वज्जनोंको इतनीही विनंती है के मैं ज्योतिषशास्त्रमें अशिक्षित हूं वास्ते इसमेंके दोषोंका त्याग करके गुणका ग्रहण करना.

दत्तात्रयवासुदेवजोगळेकर.

## अथानुक्रमणिकाप्रारंभः

# अनुक्रमणिका.

# अनुक्रमणिका.

श्री.

सहदेव कृत.

# ज्योतिषरत्न.

कहते हैं कि धारानगरीमें राजा भोज जबराज करताथा तब उसके स-भामें सहदेव नामका कोई प्रसिद्ध ज्योतिषीथा. उसका जन्म शूद्रीसे हुवा था. वः कोई बडा विद्वान नहिंथा तोभी वह जो कुछ कहताथा सो सबस-च हो जाताथा. इसकारणसे उसको सब लोक सहदेव ज्योतिषी याने जोसी ऐसा कहते थे.

यह सहदेव गोदावरी नदीके किनारेपर पैठण नामका प्रसिद्ध नगर है वहांका रहनेवाला. सहदेव और भाडली इनका बाप मार्तंडजोशी बडा विद्वान था. वो पैठण नगरीके नजदीक तीन कोसपर जावली नामका छो-टासा गाम है वहां रहताथा. उससे सहदेव और भाडली इनका जन्म हुवा, ऐसा सुननेमें आया है. सहदेवकी माशूद्री थी और भाडली मार्त-डजोशीके धर्मपत्नीसे पैदा हुवा.

सहदेव मतका कोई ग्रंथ उपलब्ध नहीं है. तोभी वाचकोंकूं उसकी पहिचान होनेकेवास्ते उनके ग्रंथका जितना भागउपलब्ध है उनमेसे अस-ल्य भाग नमनेके वास्ते यहां देते हैं.

## दोहा.

माथाचमकेबीजली, दीननछूटेबाव ॥ सहदेवकहे भाडली, बच्चाधरमेंलाव ॥ १ ॥ पच्छमचनकेबीज-ली, उत्तरछूटेबाव ॥ सहदेवकहेभाडली, येहिदुका-लकोंपाव ॥ २ ॥ चंद्राभयोउदास, वानूआवेनील ॥ सहदेवकहेभाडली, सबलोकनकाथंडाहोजावेदि-ल ॥ ३ ॥ मीनमेषचार आधाज्यादा, बेलघडाजान, आरआधामकरकूंगाय, बाकीसबआधाज़ ॥ दा-जान ॥ ४ ॥ जबचलतबयांसूर; तबहीररवेपांव ॥

सहदेवकहे भाडली ॥ यहसब मुहूर्तनकोराव ॥५॥ दिनकूं आवधूकां, सांझकोअंगारबर्षतवाय ॥ कैसा उपायकीजिये, दुनियाकरेगी हायहाय ॥ ६ ॥ दोनोंसूरसूंधेचलत, एकपर एकजात ॥ सहदेवकहे भाडली, वाकोकामनाशहोत ॥ ७ ॥ दहिनासूरसा फचले, डांवावहेजोकुंद ॥ सहदेवकहे भाडली, वाको मिलतमुकुंद ॥ ८ ॥ दोरातेदोपीले ॥ चढाबरनचार, आठोंहिस्सारवपरपिंजिये, कांचन होततनकाल ९ तोरसपोरातोरसंग धूकदोनों मिलकेनागसहारा, नागमारनागनकूंदीजे, सब धरती भरकांचनलीजे ॥ १० ॥ राणीजियारएचढे, बिशारवाचरतगाय, स्वातीदिवापडतो, पृथ्वीमलयथाय ॥ ११ ॥ छनननबाजतपूर, पश्चिमबिजलीजान, सहदेवकहे भाडली, मघबरसतसुजान ॥ १२ ॥ रोहिणिगाजेमृगडा, जेआर्द्राआवेपूर ॥ सहदेवकहे भाडली, घरघर बाजेतूर ॥ १३ ॥ प्रथमकेपांचगडगडाट, दूसरेपांच पूर ॥ सहदेवकहे भाडली, घरघरबाजेतूरे ॥ १४ ॥ न ऊचोविसएकादशी, कायकुंहोनाग्राम जोशी ॥ १५ ॥ कृष्णद्वितीयाकानक्षत्र, पूनमकूं आवे ॥ सहदेवकहे भाडली, चंद्रग्रहनहोवे ॥ १६ ॥ शुद्धद्वितीयाकानक्षत्र, अमावास्यादिनआवे, सहदेवकहे भाडली, तोसूर्यग्रहनहोवे ॥ १७ ॥ आषाढशुद्धपंचमीको चमकेबादलबीज ॥ कणबेचोधनकररखो, बैलपर बीज ॥ १८ ॥ शतकरिपरचांदना, दिनकूंअभ्रकी छाव ॥ सहदेवकहे भाडली, यहदकलनकोपाव ॥ १९

बाचको सहदेव भाडलीके ज्योतिषका नमूना इतना बसहै.

इसतरहके सहदेवके बहोतसे दोहे और चोपायां हे ऐसा सुननेमें है और सहदेवके मताधारसे भविष्य कहनेवाले बहोतसे ज्योतिषी देखनेमें भीक मांगके पेट भरने वाले ऐसे शूद्र अबभी देखनेमें आते हैं. सच देखे तो शास्त्रीय ज्योतिषकी बराबरी कौनसेभी मत या ग्रंथोंसे होनी नही इस वास्ते आगे वो ही कहा है.

---

## अथशकप्रकरणंलख्यते.

### संवत्सरनामपरिज्ञान.

श्रीगणेशायनमः ॥ ॥ श्लोक ॥ ॥ शकेंद्रकालार्क युतः कृत्वाशून्यरसैर्हतः ॥ शेषाः संवत्सराज्ञेयाः प्रभवादिबुधैः क्रमात् ॥ १ ॥

टीका– जिसवर्षमें जो शालिवाहनका शक होय उसमें १२ मिलायकेऔर ६० का भाग देके जोशेष बचेगा सो उस वर्षका वसंतु जानना. उदाहरणः शक १७९०में १२ मिलावनेसे १८०२ भये. उसको ६० का भाग देनेसे शेष २ बचे तिसपरसे जानना कि उसवर्षमें विभव नामका संवत होगा.

### संवंतपरिज्ञान.

सएवपंचाग्निकुभिर्युक्तस्याद्विक्रमस्यही ॥ रेवायांऽत्तरतीरेसंवन्नाम्नातिविश्रुताः ॥ १ ॥

टीकाः शालिवाहनका जो शक होगा उसमें १३५ मिलावनेसे विक्रमका शक निकलता हे. उस विक्रम शकको नर्मदानदीके उत्तर वासी जन संवत कहते है.

### संवत्सरनामानि.

प्रभवोविभवः शुक्लः प्रमोदोथप्रजापतिः ॥ अंगिराः श्रीमुखोभावोयुवाधातातथैवच ॥ १ ॥ ईश्वरोबहुधान्यश्चप्रमाथीविक्रमोवृषः ॥ चित्र-

भानुसुभानुश्चतारणः पार्थिवोव्ययः ॥ २ ॥ सर्वजित्सर्वधारीच विरोधीविकृतिःखरः ॥ नंदनोविजयश्चैवजयोमन्मथदुर्मुखौ ॥ ३ ॥ हेमलंबीविलंबीचविकारीशार्वरीप्लवः ॥ शुभकृच्छोभनः क्रोधीविश्वावसुपराभवौ ॥ ४ ॥ प्लवंगःकिलकःसौम्यःसाधारणविरोधकृत् ॥ परिधावीप्रमाथीचआनंदोराक्षसोनलः ॥ ५ ॥ पिंगलःकालयुक्तश्चसिद्धार्थीरौद्रदुर्मतिः ॥ दुंदुभीरुधिरोद्गारीरक्ताक्षीक्रोधनक्षया ॥ ६ ॥

टीका:- प्रभवादिक ६० संवत्सरके नाम नीचे लिखेले कोष्टकमे दिखलायेहैं.

कोष्टकम्

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | प्रभव. | १६ | चित्रभानु. | ३१ | हेमलंबी. | ४६ | परिधावी. |
| २ | विभव. | १७ | तारण. | ३२ | विलंबी. | ४७ | प्रमादी. |
| ३ | शुक्ल | १८ | सुभानु. | ३३ | विकारी. | ४८ | आनंद. |
| ४ | प्रमोद. | १९ | पार्थिव. | ३४ | शार्वरी. | ४९ | राक्षस |
| ५ | प्रजापति. | २० | व्यय. | ३५ | प्लव. | ५० | अनल. |
| ६ | अंगिरा. | २१ | सर्वजित्. | ३६ | शुभकृत. | ५१ | पिंगल. |
| ७ | श्रीमुख. | २२ | सर्वधारी. | ३७ | शोभन. | ५२ | कालयुक्त. |
| ८ | भाव. | २३ | विरोधी. | ३८ | क्रोधी. | ५३ | सिद्धार्थी. |
| ९ | युवा. | २४ | विकृति. | ३९ | विश्वावसु. | ५४ | रौद्र. |
| १० | धाता. | २५ | खर. | ४० | पराभव. | ५५ | दुर्मति. |
| ११ | ईश्वर. | २६ | नंदन. | ४१ | प्लवंग. | ५६ | दुंदुभि. |
| १२ | बहुधान्य. | २७ | विजय. | ४२ | किलक. | ५७ | रुधिरोद्गारी. |
| १३ | प्रमाथी. | २८ | जय. | ४३ | सौम्य. | ५८ | रक्ताक्षी. |
| १४ | विक्रम. | २९ | मन्मथ. | ४४ | साधारण. | ५९ | क्रोधन. |
| १५ | वृष. | ३० | दुर्मुख. | ४५ | विरोधकृत. | ६० | क्षय. |

संवत्सरफलम्.

प्रभवाद्द्विगुणंकृत्वात्रिभिर्न्यूनंचकारयेत् ॥ सप्तभिर्हरेद्भागंशेषांकोफलमादिशेत् ॥ १ ॥ एकंचतारि

दुर्भिक्षं पंचद्वाभ्यां सुभिक्षकम् ॥ त्रिषट्तु समं ज्ञेयं शून्ये पीडा न संशयः ॥ २ ॥

टीका:- प्रभवसंवत्सरसे वर्तमानसंवत्सरतक गिनके जो अंक होय उस्को दुना करना. उसमेसे ३ कम करके जो बाकी बचे उस्को सातका भाग देना. जो बचे उसका शुभा शुभ आगे लिखे मुजब जानना. शेष १। ४ रहे तो दुर्भिक्ष. ५ या २ रहे तो सुभिक्ष कहना. ३ या ६ रहे तो समफल कहना. और शून्य रहे तो उस वर्षमें लोकोंको पीडा जानना. उदाहरण:- कोई पूछे के संवत् १९२५ में विक्रमनामसंवत्सर है तो उस्का फल कैसा? तो उस्का क्रम यह है कि, विक्रमसंवत्सर प्रभवसें गिननेसे १४ वा होता है. उस्को दुगुना किया तो २८ भये. उसमेसे ३ कम करनेसे २५ बचे. उस्को ७ का भाग देनेसे शेष ४ रहते हैं तो उसवर्षमें दुर्भिक्ष फल है ऐसा जानना.

## संवत्सराधिपमाह.

युगं भवेद्वत्सरपंचकेन युगानि च द्वादशवर्षषष्ठ्या ॥ भवंति तेषामधिदेवताश्च क्रमेण वक्ष्यामि सुनिप्रणीताः ॥ ॥ १ ॥ विष्णुर्जीवः शक्रो दहनस्त्वष्टाऽहिर्बुध्न्यः पितरः ॥ विश्वेदेवाश्चंद्रज्वलनौ नासत्यनासानौ च भगः ॥ २ ॥

टीका:- पांच वर्षका एक युग होता है. ६० वर्षमें १२ युग भये तब बारह युगके बारह अधिपति होते हैं. उनके नाम:- १ विष्णु. २ बृहस्पति. ३ अग्नि. ४ त्वष्टा. ५ अहिर्बुध्न्य. ६ पितर. ७ विश्वेदेव. ८ चंद्र. ९ अग्नि. १० अश्विनीकुमार. ११ इंद्र और १२ भग.

## अन्यमतेतु.

आनंदादि भवेद्ब्रह्मा भावादिविष्णुरेव च ॥ जयादि शंकरः प्रोक्ताः सृष्टिपालननाशकाः ॥ १ ॥

टीका:- आनंद आदिलेके २० संवत्सरोंका स्वामी ब्रम्हा है. दूसरे भावादिक २० संवत्सरोंका स्वामी विष्णु है. और तीसरे जयादिक २० संवत्सरोंका

स्वामी शिव है. इनका फल अनुक्रमसे उत्पत्ति, स्थिति और संहार ऐसा जानो.

## अथ अयन प्रकरणम्

शिशिरपूर्वमृतुत्रयमुत्तरंत्वयनमाहुरहश्च तदामरम् ॥ भवति दक्षिणमन्यऋतुत्रयं निगदिता रजनी मरुतां हि सा ॥ १ ॥

टीका:- शिशिर. वसंत. ग्रीष्म ऐसे तीन ऋतूमें सूर्यकी गति उत्तरके तरफ होती है, इसकारणसे उसको उत्तरायण कहते हैं. वर्षा. शरद्. हेमंत इन तीनोंमें सूर्यकी गति दक्षिण तरफ होती है इसलिये उसको दक्षिणायन कहते हैं. उत्तरायणमें देवताओंका दिन होता है और दक्षिणायनमें देवताओंकी रात्र होती है.

## अयनमें शुभाशुभ कर्म.

गृहप्रवेशत्रिदशप्रतिष्ठाविवाहचौलव्रतबंधदीक्षा ॥ सौम्यायने कर्म शुभं विधेयं यद्गर्हितं तत्खलु दक्षिणे च ॥ ॥ १ ॥

टीका:- गृहप्रवेश. देवप्रतिष्ठा. विवाह. चौल. व्रतबंध. मंत्रग्रहण. दीक्षा इत्यादिक शुभकर्म उत्तरायणमें करना और अभिचारादिक जो निंद कर्म हैं सो दक्षिणायनमें करना.

## संक्रांतिपरत्वें ऋतु

मृगादिराशिद्वयभानुभोगात्षट्चर्तवस्युः शिशिरो वसंतः ॥ ग्रीष्मश्च वर्षा च शरच्च तद्वद्धेमंतनामा कथितश्च षष्ठः ॥ १ ॥

टीका:- मकरादि दो राशी सूर्यके भोगनेसे. शिशिरादिक ६ ऋतु होते हैं. उस्का क्रम आगे लिखेबमोजिब.

| | | | |
|---|---|---|---|
| १. मकर<br>२ कुंभ | शिशिरऋतु. १ | ३ मीन.<br>४ मेष. | वसंतऋतु. २. |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ५ वृषभ. ६ मिथुन. | ग्रीष्मऋतु | ९ कन्या. १० तुला | शरदृतु ५ |
| ७ कर्क. ८ सिंह | वर्षाऋतु | ११ वृश्चिक १२ धन | हेमंतऋतु ६. |

## मतांतरम्.

मेषादितोद्विद्विभभानुभोगाद्वसंतपूर्वाऋतवः षडुक्ताः ॥ १ ॥

टीका:- मेषादिक २ राशिसूर्यके भोगनेसे वसंतादिक ६ ऋतु होतेहैं.

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ मेष. २ वृषभ. | वसंतऋतु. १. | ७ तुला. ८ वृश्चिक. | शरदृतु ४. |
| ३ मिथुन. ४ कर्क. | ग्रीष्मऋतु २. | ९ धन. १० मकर. | हेमंतऋतु ५. |
| ५ सिंह. ६ कन्या. | वर्षाऋतु ३. | ११ कुंभ. १२ मीन. | शिशिरऋतु ६ |

## मतांतरम्.

चैत्रादिद्विद्विमासाभ्यांवसंताद्यृतवश्चषट् ॥ दाक्षिणात्याःप्रगृण्हंतिदैवेपित्र्येचकर्मणि ॥ १ ॥

टीका:- चैत्रादि दो दो मासका एक ऋतु इस तरहसे बारह मासमें ऋतु होते हैंसो दक्षिण देशमे देव पितृकार्यमें प्रसिद्ध है.

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ चैत्र २ वैशाख | वसंतऋतु. १. | ७ आश्विन ८ कार्तिक. | शरदृतु ४. |
| ३ ज्येष्ठ ४ आषाढ | ग्रीष्मऋतु. २. | ९ मार्गशीर १० पौष. | हेमंतऋतु ५. |
| ५ श्रावण ६ भाद्रपद | वर्षाऋतु. ३. | ११ माघ. १२ फाल्गुन. | शिशिरऋतु ६. |

इति ऋतुप्रकरणम्.

## अथ मासप्रकरणम्.

पूर्वराशिं परित्यज्य उत्तरां याति भास्करः ॥ सा राशिसंक्रमाख्यास्यान्मासर्त्वयनहायने ॥ १ ॥

टीका:- पूर्व राशिको छोडके उत्तर राशिमें सूर्यका जाना उसका नाम संक्रांति. सो संक्रांत मेषादिक १२ होती हैं. उसीको सौरमास कहते हैं. २ मासका १ ऋतु और ६ मासका १ अयन होता है. २ अयनका १ वर्ष जानना.

### श्लोक.

दर्शावधिं मासमुशंति चांद्रं सौरं तथा भास्कर राशिभोगात् ॥ त्रिंशद्दिनं सावनसंज्ञमार्या नाक्षत्रमिंदोर्भगणाश्रयाश्च ॥ १ ॥

टीका:- शुक्ल प्रतिपदासे बद्य अमावास्यातक जो मास उसको चांद्रमास कहते हैं. और सूर्य १ राशिको भोगके दुसरे राशिमें जानेसे सौरमास होता है. २७ नक्षत्रोंको चंद्रके भोगनेसे जो मास होता है उसको नाक्षत्रमास कहते हैं.

### मासोंकोनाम. सूर्य. और देवता.

मधुस्तथा माधवसंज्ञकश्च शुक्रः शुचिश्चाथ नभो नभस्यः ॥ तथेष ऊर्जश्च सहाः सहस्यस्तपस्तपस्यश्च यथाक्रमेण ॥ १ ॥ अरुणो माघमासे तु सूर्यो वै फाल्गुने तथा ॥ चैत्रमासे तु वेदांगो भानुर्वैशाख एव च ॥ २ ॥ ज्येष्ठमासे तथा चंद्र आषाढे तपते रविः ॥ गभस्तिः श्रावणे मासे यमो भाद्रपदे तथा ॥ ३ ॥ सुवर्णरेता ह्यश्वयुजी कार्तिके च दिवाकरः ॥ मार्गशीर्षे तमेन्मित्रः पौषे विष्णुः सनातनः ॥ ४ ॥ इत्येते द्वादशादित्या मासनामान्यनुक्रमात् ॥ ४ ॥ केशवं मार्गशीर्षे तु पौषे नारायणं विदुः माधवं माघमासे तु गोविंदमथ फालगुने ॥ ५ ॥ चैत्रे विष्णुं तथा विद्याद्वैशाखे मधुसूदनम् ॥ त्रिविक्रमं तथा

ज्येष्ठआषाढेवामनंविदुः ॥ ६ ॥ श्रावणेश्रीधरंविद्धि- हृषीकेशंतुभाद्रके ॥ आश्विनेपद्मनाभंचऊर्जेदामो- दरंविदुः ॥ ७ ॥ मार्गशिर्षेविशालाक्षींपौषेलक्ष्मी- श्चदेवता ॥ माघेतुरुक्मिणीप्रोक्ताफाल्गुनेधात्रीना मका ॥ ८ ॥ चैत्रेमासिरमादेवीवैशाखेमोहिनीतथा. पद्माक्षीज्येष्ठमासेतुआषाढेकमलेतिच ॥ ९ ॥ कांति- मतीश्रवणेचभाद्रेतुअपराजिता ॥ पद्मावतीआश्वि- नेतुराधादेवीतुकार्तिके ॥ १० ॥

टी०.- द्वादश मासके नाम और द्वादशमासके आदित्य और द्वाद- शमासके द्वादश देवता और द्वादशमासके द्वादश देवीके नाम येसब नीचेके कोष्टकमें देखनेसे स्पष्ट मालूम होगा.

| मास | मासनाम | मासनाम | सूर्य | देवता | देवी |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | चैत्र | मधु | वेदांग | विष्णु | रमा |
| २ | वैशाख | माधव | भानु | मधुसूदन | मोहिनी |
| ३ | ज्येष्ठ | शुक्र | इंद्र | त्रिविक्रम | पद्माक्षी |
| ४ | आषाढ | शुचि | रवि | वामन | कमला |
| ५ | श्रावण | नभ | गभस्ति | श्रीधर | कांतिमती |
| ६ | भाद्रपद | नभस्य | यम | हृषिकेश | अपराजिता |
| ७ | आश्विन | ईश | सुवर्णरेता | पद्मनाभ | पद्मावती |
| ८ | कार्तिक | ऊर्ज | दिवाकर | दामोदर | राधा |
| ९ | मार्गशीर्ष | सह | मित्र | केशव | विशालाक्षी |
| १० | पौष | सहस्य | विष्णु | नारायण | लक्ष्मी |
| ११ | माघ | तप | अरुण | माधव | रुक्मिणी |
| १२ | फाल्गुन | तपस्य | सूर्य | गोविंद | धात्री |
| १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ |

## वारपरत्वेंमासफलम्.

पंचार्कवासरेरोगाः पंचभौमेमहद्भयम्॥ पंचार्किवारो दुर्भिक्षंशेषवाराशुभप्रदाः ॥ १॥

टी०- एकमहीनेमें पांच रविवार आवें तो रोग बहुत उत्पन्न होंगे. वैसेही पांच मंगल आवें तो बहुत भय प्राप्त होय. पांच शनिवार आवेंतो दुर्भिक्ष होय. बाकी जोवार बचें सो हरमहीनेमें हरएक पांच पांच वक्त आवें तो शुभप्रद होय.

## पक्ष.

पूर्वापरंमासदलंहिपक्षौ पूर्वापरौतौसितनीलसंज्ञौ पूर्वस्तुदेवस्त्वपरश्चपैत्र्यः केचित्तुकृष्णोसितपंचमीतः ॥ १॥ आदौशुक्लः प्रवक्तव्यः केचित्कृष्णोपिमासके॥२॥

टीका- मासके पूर्वदल और परदल इसको पक्ष कहतेहैं. उसमें पूर्वदलको शुक्लपक्ष और परदलको कृष्णपक्ष कहते हैं. अर्थात् शुक्लप्रतिपदासे पौर्णिमातक शुक्लपक्ष और कृष्णप्रतिपदातें अमावास्यातक कृष्णपक्ष होता है. उस्मे पूर्वपक्ष याने शुक्लपक्ष जो है सो देवलोंका है. और परपक्ष यानें कृष्णपक्ष जो है सो पितरोंका है. किसी आचार्यके मतसें शुक्लपंचमीसे कृष्णपंचमीतक शुक्लपक्ष और कृष्णपंचमीसेशुक्लपंचमी तक कृष्णपक्ष होता है. उस्में प्रथम शुक्लपक्षबाद कृष्णपक्ष. उसको अमांत मास कहना. किसीके मतसें कृष्णपक्षके नंतर शुक्लपक्ष सो पौर्णिमांत मास जानना.

## अधिकमास.

द्वात्रिंशद्भिर्गतैर्मासैर्दिनैः षोडशभिस्तथा॥ घटिकानांचतुष्केनपतत्याधिकमासकः ॥ १॥

टी०- ३२ मास १६ दिन और ४ घडीके नंतर अधिक मासका संभव होता है. ऐसा वसिष्ठ ऋषि कहते हैं.

## क्षयमास.

असंक्रांतिमासोधिमासाः स्फुटंस्याद्विसंक्रांति-
मासः क्षयाख्यः कदाचित्॥ क्षयः कार्तिकादित्रये
नान्यतः स्यात्तदाबर्षमध्येऽधिमासद्वयंच ॥ १॥

टी०- जो संक्रांतिरहित मास है सो अधिक मास जानना. और जो दो संक्रांतियुक्त मास है सो क्षय मास जानना क्षय मास कदाचित् आवे तो कार्तिक, मार्गशीर्ष, पौष इस्से अतिरिक्त नहीं आता. और जिस वर्ष क्षयमास आता है उस वर्षमें अधिक मास दोवक्त आता है.

## सिद्धांतशिरोमणौ.

गतोऽब्ध्यद्रिनंदैर्मितेशाककालेतिथीशैर्भविष्यत्य
थांगाक्षसूर्यैः ॥ गजाद्र्यग्निभूमिस्तथाप्रायशोऽयं
कुवेदेंदुवर्षैः कचिद्गोकुभिश्च ॥ १॥

टी०- पहिले जिस शकमें क्षयमास हुवा होगा वः शकसे १४१ वर्षके अंतरसें क्षयमास आता है. और आगे फेर कोईबार १९ बरससे क्षयमास आता है सो कभी १९ वर्षके पहिले या नंतर आताहै इसका प्रत्युत्तर ( उदाहरण ) शके ९७४ में क्षयमास फक्त हुवा और फेर क्षयमास आनेका सो १११५ । १२५६ । १३७८ शकमें आवेगा. और इस्के आगेंभी १४१ । १९ वर्षके अंतरसें क्षयमास आवेगा ऐसा समझकें जो कोई आचार करनेको होवे सो करना.

## तिथिप्रकरणम्

मासभाच्चांद्रभंयावद्गणयेत्तावदेवतु ॥ पार्वतिग-
णयाद्यानितावत्यस्तिथयः क्रमात् ॥ १ ॥

टी०- चैत्र वैशाखादि एकंदरमास १२ जो मासका नामउसी नामका नक्षत्र जिसको लगता है, सो नाक्षत्र मास जानना. ( उदाहरण ) चैत्र महीनेका चित्रा. वैशाखका विशाखा. ज्येष्ठका ज्येष्ठा. इसी क्रमो-

ज्येष्ठा पूर्वाषाढ श्रवण. पूर्वाभाद्रपदा. अश्विनी. कृतिका. मृग. पुष्य. मघा. पूर्वाफाल्गुनी इस क्रमसें मासका नक्षत्र जानना. मासनक्षत्रसे दिननक्षत्रतक गिनके जो संख्या होय वही संख्या तिथिकी जानना. लेकिन मास लेनेकासो पौर्णिमांत मास लेनेसे बराबर गणितका हिसाब आवेगा.

## तिथिफलानि.

प्रतिपत्सिद्धिदाप्रोक्ताद्वितीयाकार्यसाधिनी ॥ तृतीयाऽरोग्यदाप्रोक्ताहानिदाचतुर्थिका ॥ १ ॥ शुभातुपंचमीज्ञेयाषष्ठिकात्वशुभामता ॥ सप्तमीतु शुभाज्ञेयाअष्टमीव्याधिनाशिनी ॥ २ ॥ मृत्युदाश्रीतुनवमीद्रव्यदादशमी तथा एकादशीसुशुभदा द्वादशीसर्वसिद्धिदा ॥ ३ ॥ त्रयोदशीसर्वसिद्धाज्ञेया चोग्राचतुर्दशी ॥ पुष्टिदापौर्णिमाज्ञेयात्वमावास्या शुभातिथिः ॥ ४ ॥

टी०- प्रतिपदादि षोडश तिथिओंका फल आगे कोष्टक लिखा है उसपरसे मालूम होवेगा.

## स्वामी.

वन्हिर्विरिंचीगिरिजागणेशः फणिर्विशारवोदिनकृन्महेशः ॥ दुर्गांतकोविश्वहरिस्मरश्वशर्वःशशी चेतिपुराणदृष्टाः ॥ १ ॥ आमायाःपितरः प्रोक्तास्तिथिनामधिपाः क्रमात् ॥ २ ॥

टी०- पूर्वोक्त षोडश तिथिओंके देवता याने स्वामी कोष्टकमें देखो.

## संज्ञा.

नंदाचभद्राचजयाचरिक्तापूर्णेतिसर्वाःतिथयःक्रमास्युः ॥ कनिष्ठमध्येष्टफालाश्वशुक्लेकृष्णोभवंत्युत्तममध्यहीनाः ॥ १ ॥

टी०-षोडश तिथिओंकी संज्ञा और उसके शुक्ल तथा कृष्णपक्षके भे-दभी आगे लिखेला कोष्टक देखनेसे स्पष्ट मालूम होवेगा

## तिथिपालन

कूष्मांडं बृहती फलानि लवणं वर्ज्यं तिलाम्लं तथा तै-लं चामलकं दिवं प्रसवताशीर्षकपालांत्रकम्॥ १॥ कि-ष्पावांश्च मसूरिकाफलमथो वृंताकसंज्ञं मधु। द्यूतं स्त्रीगमनं क्रमात्प्रतिपदादिष्वेव मा षोडश॥ २॥

टी०-प्रतिपदादि षोडशतिथिनमें जो जो तिथिको जो जो पदार्थसेवन करना वर्ज्य है सोभी चक्रयाने कोष्टकमें लिखा है. इसको तिथिपालन बुध जन कहत हैं.

## तिथिकार्याणि.

नंदासु चित्रोत्सववास्तुतंत्रक्षेत्रादि कुर्वीत तथैव नि-त्यम्॥ विवाहभूषाशकटोध्वयाने भद्रासु.

| तिथि | तिथिफल | स्वामी | संज्ञा | शुक्ल | कृष्ण | तिथिपालन |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | सिद्धि | अग्नि. | नंदा | अशुभ | शुभ | कोहडा |
| २ | कार्यसाध | ब्रम्हा | भद्रा | अशुभ | शुभ | बनभंटा |
| ३ | आरोग्य | गौरी | जया | अशुभ | शुभ | नोन |
| ४ | हानि | गणेश | रिक्ता | अशुभ | शुभ | तिल |
| ५ | शुभ | सर्प. | पूर्णा | अशुभ | शुभ | खट्टा |
| ६ | अशुभ | स्कंद | नंदा | मध्यम | मध्यम | तैल |
| ७ | शुभा | सूर्य | भद्रा | मध्यम | मध्यम | आंवला |
| ८ | व्याधिनाश | शिव | जया | मध्यम | मध्यम | नारियल |
| ९ | मृत्युदा | दुर्गा | रिक्ता | मध्यम | मध्यम | लउआ |
| १० | धनदा | यम | पूर्णा | मध्यम | मध्यम | चिंचेडा |
| ११ | शुभा | विश्वेदेवं | नंदा | शुभ | अशुभ | सेमदाना |
| १२ | सर्वसिद्धि | हरि | भद्रा | शुभ | अशुभ | मसूर |

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १३ | सर्वसिद्धि | मदन | जया | शुभ | अशुभ | भेरा |
| १४ | उग्रा | शिव | रिक्ता | शुभ | अशुभ | सहल |
| १५ | पुष्टिदा | चंद्र | पूर्णा | शुभ | अशुभ | जूवा |
| १६ | अशुभ | पितर | ० | ० | ० | मैथुन |

कार्याण्यपि पौष्टिकानि ॥१॥ जयासु संग्रामबलोपयोगीकार्याणि सिद्ध्यंत्यपि निर्मितानि ॥ रिक्तासु विद्विड्वधघातसिद्धिर्विषादि शस्त्रादि च यांति सिद्धिम् ॥ २ ॥ पूर्णासु मांगल्यविवाहयात्रासपौष्टिकं शांतिककर्म कार्यम् ॥ सदैव दर्शे पितृकर्म मुक्त्वा मान्यद्विदध्याच्छुभमंगलानि ॥ ३ ॥

टी०— नंदातिथि याने १।६।११ इनमें आनंदादिक कर्म, देवतोंका उत्साहकर्म, गृह संबंधी कर्म, इमारत या दूसरे कोनसेभी कामकी दुरुस्ती करना, क्षेत्रसंबंधी लेना देना, गाना, बजाना इत्यादिक कृत्य करना शुभ प्रद है. भद्रा तिथि याने २।७।१२ इनमें विवाह. आभूषण. गाडीरथादिक करना, चढना, मार्ग बनाना, पौष्टिक क्रिया इत्यादिक करना. शुभप्रद. जया याने ३।८।१३ इन तिथिनमें युद्ध करनेवालोंके उपयोगी तलवार. बंदूक और दुसरे सब जातके शस्त्र बना बनेसे कार्यसिद्धि होता है. रिक्ता याने ४।९।१४ इन तिथिनमें किसीका नाश करना होय तो और व्यभिचारादिसिद्धि. विषप्रयोग, और शस्त्रादि कर्म करनेसे कार्य सिद्ध होगा. और पूर्णायाने ५।१०।१५ इन तिथिनमें मंगलकार्य, विवाह, आयाने प्रवादिक को जानना पौष्टिक तथा शांतिकर्म इत्यादिक करना अमावास्यामें केवल पितृसंबंधी कार्य करना, मंगलकार्य करना सर्वथा निषिद्ध है.

## अमावास्यायोग.

अमावास्यां भवेद्वारो यदा भूमिसूनस्य वै ॥ जा-

न्हवी स्नानमात्रेणगोसहस्रफलंलभेत् ॥ १ ॥ अमा-
वासोमवारेणरविवारेणसप्तमी ॥ चतुर्थीभौमवारेण
विषुवत्सदृशंफलम् ॥ २ ॥ सिनिवालीकुहूवापियदिसो-
मदिनेभवेत् ॥ गोसहस्रफलंदद्यात्स्नानंचेन्मौनिनाकृ-
तम् ॥ ३ ॥ दृष्टचंद्रासिनीवालीनष्टचंद्राकुहूस्मृता ॥ ४ ॥

टी०- अमावास्याको भौमवार होय तोउस दिन गंगास्नानमात्रसेसह-
स्र गोदानका फल प्राप्त होता है. अमावास्या सोमवारको. रविवारको.
सप्तमी. भौमवारको चतुर्थी होय तो विषुव वृत्तसंक्रांतिका फल होता है.
अमावास्या दृष्टचंद्र होय तो सिनीवाली और नष्टचंद्र होय तो कुहूसं-
ज्ञाजानना. उस दिन सोमवार होय तो मौन धरके स्नान करनेसे सह-
स्र गोदानका फल प्राप्त होता है.

## अमावास्यायांव्यतीपातयोगः

श्रवणाश्विधनिष्ठार्द्रानागदैवतमस्तके ॥ यद्य-
मारविवारेणव्यतीपातःसउच्यते ॥ १ ॥

टी०- श्रवण. आश्विनी. धनिष्ठा. आर्द्रा. आश्लेषा. मृग. इन नक्षत्रों.
में अमावास्या रविवारयुक्त होय तो व्यतीपात योग होता है.

## अर्द्धोदययोगः

माघमासिरवौदर्शेव्यतीपातेश्रवान्विते ॥ अर्द्धो
दयाभिधोयोगः सूर्यपर्वशताधिकः ॥ अयमुक्तो
दिवायोगः किंचिन्न्यूनंमहोदयः ॥ १ ॥

टी०- मघामासमें रविवारको अमावास्या व्यतीपात श्रवणनक्ष-
त्र युक्त होय तो अर्द्धोदय योग होता है. वह १०० सूर्यग्रहणोंसेअ-
धिक जानना यह अर्द्धोदय योग कहा. इसमें किंचित् न्यून होय तो
महोदय योग जानना.

## कपिलाषष्ठी.

अश्विनेष्णपक्षेचषष्ठ्यांभौमोथरोहिणी ॥

व्यतीपातस्तदाषष्ठीकपिलानंतपुण्यदा ॥ १॥

टी०- आश्विनकृष्णपक्षकी षष्ठी भौमवार रोहिणीनक्षत्र, व्यतीपातयोगयुक्त होय तो वः कपिलाषष्टीका योग अनंत पुण्यदायक होता है.

## वारुणीयोग.

वारुणेनसमायुक्ता मधौ युक्तत्रयोदशी ॥ गंगायां यदिलभ्येत सूर्यग्रहशतैःसमा ॥ १॥ शनिवारसमायुक्ता सा महावारुणी स्मृता ॥ शुभयोगसमायुक्ता शनौ शतभिषा यदि ॥ २॥ महामहेति विख्याता त्रिकोटिकुलमुद्धरेत् ॥ ३॥

टी०- शततारकायुक्त चैत्रकृष्णत्रयोदशीके दिन गंगाजिका स्नान होय तो १०० सूर्यग्रहणके समान फल देता है. शनिवारयुक्त होय तो. महावारुणी योग जानना. युक्त शुभयोग शनिवारको आवे तो तथा उसदिन शतभिष नक्षत्र होवे तो भी महावारुणी योग जानना. सो तीन कोटि कुलोका उद्धार करता है.

## युगादय.

नवमीकार्तिके शुक्ला वैशाखे च तृतीयका ॥ त्रयोदश्याश्विने कृष्णा तथादर्शश्च फाल्गुने ॥ १॥ कार्तिके मूलकृतारंभस्त्रेतारंभस्तु माधवे ॥ फाल्गुने द्वापरारंभश्चारंभश्चाश्विनी कलेः ॥ २॥

टी०- कार्तिक शुक्ल नवमी. वैशाख शुद्ध तृतीया. आश्विन कृष्णत्रयोदशी फाल्गुनकी अमावास्या यह तिथि युगादि जानना. कार्तिकमे कृतयुगका आरंभ. वैशाखमें त्रेतायुगका. फाल्गुनमे द्वापारका और आश्विनमें कलयुगका आरंभ होता है.

## युगादिस्वामी.

क्रमाच्छंभुर्हरिर्वेधाःपितरस्तत्रदेवता ॥ तिलान् लवणसौवर्णंगाश्चदद्याद्युगादिषु ॥ १॥ एतायुगा-

दयः पुण्याः शुभेवर्ज्योसनीषिभिः॥ तत्राक्षय्य-
तृतीयातुसर्वकार्येषुशोभना॥ ९॥

टी०- चार युगके देवता क्रमसे शंभु. हरि. ब्रह्मा. पितर यह जानना. चारों युगादिमें तिल. लवण. सुवर्ण. गो यह दान करना यह युगादि पुण्यमें शुभ. पंडितोंनें शुभकार्यमें वर्ज्य करना. परंतु उस्में अक्षय्य तृतीया सर्व कार्यमें शुभ जानना.

## मन्वादयः

आश्विनेनवमीशुक्लामाघमासेतुसप्तमी॥ भाद्रे
चैत्रेतृतीयाचकार्तिकेद्वादशीतथा॥ १॥ आषाढे
दशमीप्रोक्ताज्येष्ठमासेतुपौर्णिमा॥ आषाढी-
फाल्गुनीचैत्रीकार्तिकीपौर्णिमातथा॥ २॥ भाद्र-
कृष्णाष्टमीप्रोक्तापौषेत्वेकादशीसिता॥ अमाभा-
द्रपदेमासीमन्वाद्यास्तिथयःस्त्विमाः॥ ३॥ अत्र
मासास्तु एकांताः विज्ञेयाः परिकीर्तिताः॥ ४॥

टी०- आश्विनकी शुक्ल ९ माघशुक्ल ७ भाद्रपद और चैत्र शुक्ल ३ कार्तिक शुक्ल १२ आषाढ शुक्ल १० ज्येष्ठ शुक्ल १५ आषाढी कार्तिकी, फाल्गुनी और चैत्री पूर्णिमा १५ भाद्रपद कृष्णा ८ पौष शुक्ल ११ भाद्रपदकी अमावास्या यह मन्वादि तिथि जानना. इसमें पौर्णिमांत मास कथन किया है.

## अष्टदिशाके स्वामी.

रविः शुक्रोमहीसूनुः स्वर्भानुर्भानुजोविधुः॥ बु-
धोबृहस्पतिश्चेतिदिशामीशास्तथाग्रहाः॥ १॥

टी०- पूर्व दिशाका स्वामी रवि याने सूर्य है. आग्नेय दिशाका स्वामी शुक्र. दक्षिण दिशाका मंगल. नैर्ऋत्य दिशाका राहु पश्चिमदिशेका स्वामी शनि. वायव्य दिशेका चंद्र. उत्तर दिशेका बुध ईशान्य दिशाका स्वामी बृहस्पति. इस क्रमसे आठों दिशाके स्वामी जानना. वह उनकेही कार्यविषें लैना.

## ग्रहोकीजाति.

ब्राम्हणौजीवशुक्रौच क्षत्रियौभौम भास्करौ॥
सोमसौम्यौविशौप्रोक्तौराहुमंदौतथांत्यजौ॥ १॥

टी०- नवग्रहोंमें बृहस्पति और शुक्र ये ब्राम्हण मंगल और सूर्य ये क्षत्रिय. बुध और चंद्र ये वैश्य. और शनिराहु तथा केतु ये तीन ग्रह शूद्र याने अंत्यज हैं.

## ग्रहोंकेवर्ण.

रक्तावंगारकादित्यौश्वेतौशुक्रनिशाकरौ ॥ गुरु
सौम्यौपीतवर्णौशनिराहुसितौशुभौ ॥ १ ॥

टी०- मंगल और सूर्य येलालवर्ण हैं. शुक्रचंद्र ये श्वेतवर्ण हैं. बृहस्पति. बुध ये पीत वर्ण हैं. शनि राहु सित याने श्यामवर्णके हैं. और केतुका भी वर्ण श्याम जानना.

## वारमें जोजो कर्म करनेकेसोकहतेहैं.

राज्याभिषेकोत्सवयानसेवागोवन्हिमंत्रौषध
शस्त्रकर्म ॥ सुवर्णताम्रोर्णिचकर्मकाष्ठसंग्रा-
मपाण्यादिरवौविदध्यात् ॥ १ ॥

टी०- राज्याभिषेक. नाना प्रकारके महोत्सव. असवारीपरजाना. यात्रा करना. राजसेवा. गौ बैल इत्यादिकोंको लेना. तथा देना. अग्नि कर्म. हवनादि. मंत्रशास्त्रका अध्ययन. प्रयोगादिक औषध देना. शस्त्रकर्म याने तलवार कटार इत्यादिकोंका धारण करना. सुने के अलंकार बनावना. और शरीरपर धारण करना. तांबेकी वस्तु ओंका लेना. या देना. ऊन याने लोकरकी वस्तु. चर्मकी वस्तु. तथा काष्ठादि वस्तु. सिंहासन. पादुका वगैरेंको धारण करना. युद्ध प्रसंग. रोजगार करना. इत्यादि सब कर्म रविवारके दिन करनेसे सिद्ध प्राप्त होती है. अन्यथा याने झूट समझना नही.

## सोमवार.

शंखाब्जमुक्तारजतेक्षुभोज्यस्त्रीवृक्षकृष्यां
क्षुविभूषणाद्याः ॥ गीतंक्रतुक्षीरविकारशृंगी
पुष्पांबरारंभणमिंदुवारे ॥ १ ॥

टी०- शंख. कमल. मोती चांदी. ऊख भोज्यपदार्थ. स्त्रीभोग. वृक्ष.तृण. जल. अलंकारादि. गाना. बजा यज्ञ. दधिघृतादि. गो-महिष्यादि. पुष्प. वस्त्र इत्यादि कर्म सोमवारको करना.

## मंगलवार.

भेदानृतस्तेयविषाग्निशस्त्रवध्याभिघाताह
वशाठ्यदंभान् ॥ सेनानिवेश्याकरधातुहेमप्रवा-
लरत्नानिकुजेविदध्यात् ॥ १ ॥

टी०- भेद यानें बिगाड करना. असअसंबंधी कर्म. चोरी. विषादिकर्म. शस्त्रकर्म. वध. नाश. युद्ध. कपट. दंभ. सनाररखना खान-खोदना. धातु सुवर्ण मूंगा इत्यादिकर्म मंगलवारको करनेसेसाध्य होते हैं.

## बुधवार.

नैपुण्यपुण्याध्ययनंकुलाश्चशिल्पादिसेवालिपिलि-
खनानि ॥ धातुक्रियाकांचनयुक्तिसंधीव्यायामवा-
दाश्चबुधेविधेयाः ॥ १ ॥

टी०- चातुर्य. पुण्य. अध्ययन. कला. शिल्पशास्त्र. सेवा. लिखना. तसबीर. निकालना. धातुसंबंधी क्रिया. सुवर्णसंबंधी कर्म. मित्रता कर्म. मल्ल विद्या. वादये कर्म बुधवारको करना.

## गुरुवार.

धर्मक्रियापौष्टिकयज्ञविद्यामांगल्यहेमांबरवे-
श्मयात्रा ॥ रथश्वभेषज्यविभूषणादिकार्यंविद-
ध्यात्सुरमंत्रिवारे ॥ १ ॥

टी०- धर्म करना. पौष्टिक. यज्ञयागादि. विद्याभ्यास. मंगलकार्य.

सुवर्ण. वस्त्र. गृहसंबंधी कर्म. यात्रा. रथ. अश्व. औषध. अलंकारादि ये कर्म गुरुवारको करना.

### शुक्रवार.

स्त्रीगीतशय्यामणिरत्नगंधवस्त्रोत्सवालंकरणादिकर्म ॥ भूपण्यगोकोशकृषिक्रियाश्चसिद्ध्यंतिशुक्रस्यदिनेसमस्ताः ॥ १ ॥

टी०- स्त्री गायन. हीरा. शय्या. मणि. वस्त्र. गंध. उत्सव. अलंकारादि पृथ्वीसंबंधी कर्म. गौ. बैल. खजाना. खेती. इत्यादि कर्म जो है सो दैत्योंका गुरु जो शुक्र उनके वारमें करना शुभ.

### शनिवार.

लोहाश्मशीसत्रपुशस्त्रदासपापानृतस्तेयविषासविद्याम् ॥ गृहप्रवेशद्विपबंधदीक्षास्थिरंचकर्मार्कसुतेषुकुर्यात् ॥ १ ॥

टी०- लोह. पत्थर. सीसा. तांबा कथिर. तलवार भाला. इत्यादि तथा पाप. असत्य. चोरी विषका निकालना. याने अर्क काढनागृह प्रवेश. हस्तिबंधन. उपदेश. स्थिरकर्म इत्यादिक शनिवारको करना.

### वारके देवता.

सूर्यादितः शिवशिवागुहविष्णुकेंद्रकालाः क्रमेण पतयः कथिताग्रहाणाम् ॥ वन्ह्यंबुभूमिहरिशक्रशचिर्विरंचीस्तेषांपुनर्मुनिवरैरधिदेवताश्च ॥ १ ॥

टी०- शिव. पार्वती. षडानन. विष्णु. ब्रम्हा. इंद्र. काल. ये सात क्रमसे सूर्यादि वारोंके देवता जानना. और अग्नि. जल. भूमि. हरि. इंद्र. इंद्राणी और ब्रह्मा ये सात क्रमसे सूर्यादि वारोंके अधिदेवता जानना.

### वारदोषा.

× नवारदोषाः प्रभवंतिरात्रौदेवेज्यदैत्येज्यदिवाकराणाम् ॥ दिवाशशांकार्कजभूसुतानांसर्वत्र

निंद्योबुधवार दोषाः॥१॥

टी०—गुरुवार. शुक्रवार और रविवार इन तीनों वारोंका रात्रीमें दोष नहीं है. सोम. शनि. मंगल इनतीनोंदिनमे दोषनहीं. और बुधवार जो है सो सर्वत्र निंद्य है.

सामान्यवारकृतमाह.

सोमसौम्यगुरुशुक्रवासराः सर्वकर्मसुभवं-
तिसिद्धिदाः॥ भानुभौमशनिवासरेषुचप्रो-
क्तकर्मखलुकर्मसिद्ध्यति॥ १॥

टी०—सोम. बुध. गुरु. शुक्र इन वारोंमें सर्वत्र कार्योंमें सिद्धि जानना. रवि.मंगल. शनि. इन वारोंमें केवल उक्त कार्योंकी सिद्धि जानना.

तैलाभ्यंगाः

रविस्तापंकांतिंविलरतिशशी भूमितनये॥मृतिं
लक्ष्मींसौम्यःसुरगुरुपतिर्वित्तहरणम्॥ १॥
विपत्तिंदैत्यानांगुरुरखिलभोगानुगमनं॥नृणां
तैलाभ्यंगात्सपदिकुरुतेसूर्यतनयः॥ २॥

टी०—रविवारको तैलाभ्यंग संतापप्रद होता है. सोमवारको कांतिप्रद. मंगलको मृत्युप्रद. बुधको लक्ष्मीप्रद. गुरुवारको वित्तनाशप्रद. शुक्रवारको विपत्तिकारक और शनिवारको तैलाभ्यंग करे तो संपत्तिकारक होता है.

वस्त्रपरिधान.

जीर्णंरवौसततमंबुभिरार्द्रमिन्दौ भौमेशुचंबुध
देमिच भवेद्धनाय॥ ज्ञानायमंत्रिणिभृगौप्रिय-
संगमायमंदेमलायनवांबरधारणस्यात्॥१॥

टी०—रविवारको नूतन वस्त्र परिधान करनेसे जल्दही जीर्ण होगा. सोमवारको नूतन वस्त्र परिधान करनेसे यात्राशोचके

सबब स्नान किये ले जलसे सदा आर्द्र रहेगा. मंगलके रोज परिधान करनेसे शोकप्रद होगा. बुधवारको धनप्राप्ति. गुरुवारको ज्ञानदायक. शुक्रवारको मित्रप्राप्ति और शनिवारको सदा मलिन रहेगा.

## श्मश्रुकर्म.

भानुर्मासंक्षपयतितथा सप्तमार्तंडसूनुर्भौम-
श्चाष्टौवितरतिशशिजबंधनः पंचमासान्॥ सप्ते
वेंदुर्दिशास्फरगुरुः शुक्रएकादशालिप्राहुर्गर्गः
प्रभृतिमुनयः क्षौरकार्येपिनूनम्॥ १॥

टी०– रविवारको क्षौर करे तो एक मासमें आयुष्य नाश नाशजानना. सोमवारको क्षौर करनेसे सातमहीने तक आयुर्वृद्धि जानना. मंगलको आठ महीनेमें आयुष्य नाश. बुधको पांच महीनेतक-आयुर्वृद्धि. गुरुवारको दस महीनातक आयुर्वृद्धि. शुक्रवारको ग्यारह महीनातक आयुर्वृद्धि. और शनिवारको सात महीना आयुष्य नाशजानना. यह गर्ग मुनि, लल्ल, नारद आदिमुनयोंनें लिखाहै.

## विद्यारंभः

विद्यारंभः स्फरगुरुसितज्ञेष्वभीष्टार्थदायीकर्तु
श्चायुश्चिरमपिकरोत्यंशुमान्मध्यसोन्न॥ नीहा
रांशोभवतिजडतापंचतांभूमिपुत्रेछायासूना-
वपिचमुनयः कीर्तयंत्येवमाद्याः॥ १॥

टी०– गुरु. शुक्र. बुध. इन तीन वारोंमें विद्यारंभ करनसे उत्तम. विद्या प्राप्त होती है; और चिरंजीवी होता है. रविवार मध्यम है. सोमवारको करनेसे बुद्धि जड होती है. और मंगलशनिको मृत्युप्रद जानना.

## अथ नक्षत्र प्रकरणं प्रारभ्यते.

### नक्षत्रानयनप्रकारमाह.

द्विनिघ्नमासस्तिथियुक्विधूनोशशोषितः स्याद्दुडु

शेषसंख्या ॥ मासस्तुशुक्लादिनएवबोध्यः कृष्णे द्विहीनंमुनयोवदंति ॥ १ ॥

टी० – चैत्रादि गत मास दूने करिके उसमें शुक्लादि मानके तिथि मिलावना. फिर एक कम करके २७ का भाग लेना. जो शेष बचेवः नक्षत्र जानना. परंतु कृष्णपक्षमें दो कम करके २७ का भाग देना. शेष बचेगा सो नक्षत्र ऐसा वसिष्ठादिक ऋषि कहते हैं.

## अथशुभाशुभनक्षत्रं.

अश्विनीतुशुभाप्रोक्ताभरणीनाशकारिणी ॥ कार्याप्तीकृत्तिकाचोक्तारोहिणीसिद्धिदाबुधैः ॥ १ ॥ मृगः शुभः शुभश्चार्द्रामध्यमस्तुपुनर्वसुः ॥ पुष्यः शुभः सार्पमघापूर्वासुकृनाशामृत्युदाः ॥ २ ॥ उत्तराहस्तचित्रास्युर्विद्यालक्ष्मीशुभप्रदाः ॥ स्वाती विशाखेत्वशुभेमैत्रंसर्वार्थसिद्धिदम् ॥ ३ ॥ ज्येष्ठामूलंक्रमात्तोयंक्षयनाशार्थहानिदं ॥ विश्वब्रम्हावैष्णवश्चबुद्धिवृद्धिसुखप्रदाः ॥ ४ ॥ वासवंवारुणंशैवंशुभंभद्रमृत्तिप्रदं ॥ उत्तराभाद्रपंश्रीदंरेवतीकामदायिनी ॥ ५ ॥

टी० – अश्विनी आदिसे रेवतीतक २८ नक्षत्रोंका सामान्य शुभाशुभ फल आगे कोष्टक लिखा है उसमें स्पष्ट होगा कोष्टकमेंके अंक और उनका शुभाशुभ फल १ से २८ तक क्रमसे देखना.

| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अ. | भ | कृ. | रो. | मृ. | आ. | पु. | पु. | आ. | म. | पू | उ. | ह. | चि. |
| शुभ | नाश | का.ना. | सिद्धि | शुभ | शुभ | मध्य | शुभ | शोक | नाश | मृत्यु | विद्या | लक्ष्मी | शुभ |
| १५ | १६ | १७ | १८ | १९ | २० | २१ | २२ | २३ | २४ | २५ | २६ | २७ | २८ |
| स्वा. | वि. | अ. | ज्ये. | मू. | पू. | उ. | अ. | श्र. | ध. | श. | पू.भा. | उ.भा. | रे. |
| अशु. | अशु. | सिद्धि | क्षय. | नाश. | अन्हा | वृद्धि | वृद्धि | सुख | शुभ | कत्या | मृत्यु | लक्ष्मी | काम |

नक्षत्रतपयः

भेशा दस्रमयाग्निकेंद्रगिरिशाः प्रोक्ता त्वदित्यं-
गिराः सर्पाः कव्यभजोभगोयमरविस्त्वष्टा व्हया
मारुतः ॥ इंद्राग्नित्वथमित्रइंद्रनिर्ऋतिनिरंचाधि-
श्वेविधीवैकंठोवरूपाशाजैकचरणाहिर्बुध्न्यपूषा-
भिधाः ॥ १॥

टी०- अश्विन्यादिरेवत्यंत २८ नक्षत्रोंके २८ स्वामी नीचेके कोष्टकमें लिखे हैं सो देखनेसे स्पष्ट मालूम होगा.

| नक्षत्र | | स्वामी | नक्षत्र | | स्वामी | नक्षत्र | | स्वामी |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | अ. | अश्विनी. | १० | म. | पितर. | १९ | मू. | नैर्ऋति |
| २ | भ. | यम. | ११ | पू. | भग. | २० | पू. | जल |
| ३ | कृ. | वन्हि. | १२ | उ | अर्यमा. | २१ | उ. | विश्वेदेव |
| ४ | रो. | ब्रम्हा. | १३ | ह. | रवि. | २२ | अ. | विधि |
| ५ | मृ. | चंद्र. | १४ | चि. | त्वष्टा. | २३ | श्र. | विष्णु |
| ६ | आ. | शिव. | १५ | स्वा. | वायु | २४ | ध. | वसु |
| ७ | पु. | अदिति. | १६ | वि. | इंद्राग्नि | २५ | श. | वरुण |
| ८ | पु. | अंगिरा. | १७ | अ. | मित्र | २६ | पू. | अजैकपाद |
| ९ | आ. | सर्प. | १८ | ज्ये. | इंद्र | २७ २८ | उ. रे. | अहिर्बु. पूषा |

अधोमुखनक्षत्राणि

मूलाग्नेयमघाहिदैवभरणीसर्पाणिपूर्वात्रयं ॥ ज्यो-
तिर्विद्भिरधोमुखंहिनवकंभानामिदंकीर्तितं वापीकूपत
डागगर्तपरिखास्वातोनिधेरुद्धतिक्षेपो द्यूतबिलप्रवेश
गणितारंभःप्रसिद्ध्यंतिच ॥ १॥

टी०- मूल. कृत्तिका. मघा. विशाखा. भरणी. आश्लेषा. तीनोउत्तरा.

ये ९ नक्षत्र अधोमुख संज्ञक हैं. इन नक्षत्रोंमें बावडी. कूप. तलाव. गढी. परिखा. धनगाडना या निकालना. द्यूत. बिलप्रवेश. गणितारंभ इत्यादिक कार्य अधोमुख नक्षत्रपर करना.

ऊर्ध्वमुखनक्षत्राणि.

पुष्यार्द्राश्रवणोत्तराशतभिषक्ब्राम्हश्रविष्ठाह्वया
न्यूर्ध्वास्यानिनवोदितानिमुनिभिर्धिष्ण्यान्यथैते-
षुतु ॥ प्रासादध्वजधर्मवारणगृहप्राकारसत्तोर-
णोच्छ्रायारामविधिर्हितोनरपतेःपट्टाभिषेकादिच॥१॥

टी०- पुष्य. आर्द्रा. श्रवण. तीनों उत्तरा. शततारका. रोहिणी. धनिष्ठा. ये नौ ९ नक्षत्र उर्ध्वमुख संज्ञक हैं. इन नक्षत्रोंमें देवालय. ध्वज. मंडपादि. गृह. कोट. तोरण. चांदवा. बगीचा. राज्याभिषेक इत्यादिक कार्य करनेसे सिद्धिदायक होते हैं.

तिर्यङ्मुखनक्षत्राणि.

ज्येष्ठादित्यकराश्विनीमृगशिरःपौष्णानुराधानि-
लत्वष्टाख्यानिवदंतिधानिमुनयस्तिर्यङ्मुखा-
न्येषुतु ॥ अश्वेभोष्ट्रलुलायरासभवृषोरभ्रादि-
दांतक्रिनौगंत्रीयंत्रहलप्रवाहगमनारंभाःप्रसि-
ध्यंतिच ॥ १ ॥

टी०- ज्येष्ठा. पुनर्वसु. हस्त. अश्विनी. मृग. रेवती. अनुराधा. स्वाती. चित्रा. ये ९ नक्षत्र तिर्यङ्मुखसंज्ञक हैं. इन नक्षत्रोंमें. घोडा. हाथी. ऊंट. महिष. खर. बैल. मेंढा. सूकर. श्वान. इनको लेना, नौका पानीमें डालना; हल याने नांगर चलावना. यात्रा और प्रवासको जाना, इत्यादि कृत्योंमें दोष नहीं है.

ध्रुवनक्षत्राणि.

रोहिणीसहितमुत्तरात्रयंकीर्तयंतिमुनयोध्रुवध्रुवा
ह्वयं ॥ बीजहर्म्यनगराभिषेचनाऽऽरामशांतिहितंस्थि-

रेषुच ॥ १ ॥ ॥ ॥ ७ ॥ ॥ ७ ॥

टी०- रोहिणी और तीनों उत्तरा ये ४ नक्षत्र ध्रुवसंज्ञक हैं. इनको स्थिरसंज्ञकभी कहतेहैं. इन नक्षत्रोंमें खेतमें बीज बवावना. गृहप्रवेश तथा नगर प्रवेश करना. राज्याभिषेक. बाग बगीचा बनावना. शांतिक र्म इत्यादि स्थिरकर्म करना.

## मृदुनक्षत्राणि.

त्वाष्ट्रमित्रशशिपूषदैवतान्याममंतिमुनयोमृदुन्यथे ॥ मित्रकार्यरतिभूषणांबरोद्गीतमंगलविधानमेषुतु ॥ १ ॥

टी०- चित्रा. अनुराधा. मृगशिर. रेवती. ये ४ नक्षत्र मृदु संज्ञक लिखेहैं. और इन्हीको मैत्रभी कहते हैं. इन नक्षत्रोंमें मैत्रकार्य. स्त्रीसंग. अलंकार धारण. वस्त्रपरिधान. गाना. बजावना. मंगलकार्य. इत्यादिकर्म करना.

## लघुनक्षत्राणि.

अश्विनीगुरुभकर्मदैवतंसाभिजिल्लघुचतुष्टयंमतं ॥ पण्यभूषणकलारतौषधज्ञानशिल्पगमनेषु सिद्धिदम् ॥ १ ॥

टी०- अश्विनी पुष्य हस्त. अभिजित ये ४ नक्षत्र लघुसंज्ञक हैं. इन्हीको क्षीप्रभी कहते हैं. इन नक्षत्रोंमें दुकान करना. अलंकार धारण करना. क्रीडा करना. औषध लेना. ज्ञान शीखना. शिल्पकला या कर्म. प्रस्थानादि ये सब कर्म करना. शुभदायक हैं.

## तीक्ष्णनक्षत्राः

मूलशक्रशिवसार्पदैवतान्युग्रपंत्यथचतीक्ष्णसंज्ञया ॥ भूतयक्षनिधिमंत्रसाधनंभेदबंधवधकर्म चात्रतु ॥ १ ॥

टी०- मूल. ज्येष्ठा. आर्द्रा. आश्लेषा. ये ४ नक्षत्र तीक्ष्णसंज्ञक हैं. इन्हींको दारुणभी कहते हैं. इन नक्षत्रोंमें भूतसाधन यक्षसाधन निधि-

षण. फसाना. खानसे द्रव्य निकालना. मंत्रसाधन. मारण इत्यादिकर्मक रना सिद्धिदायक होता है.

## चरनक्षत्राणि.

वैष्णवः त्रयसुतः पुनर्वसुमारुतं- चरपंचकंत्विद-
म् ॥ दंतिवाजिकरभेषवाहना ऽ रामयानविधिषुप्र-
शस्यते ॥ १ ॥

टी०- श्रवण. धनिष्ठा. शततारका. पुनर्वसु. स्वाती ये ५ नक्षत्र चर संज्ञक हैं. इन्हीको चलभी कहते हैं. इनमें हाथी. घोडा. वाहन नाना-विध बगीचा. रथ. इत्यादिकोंको खरीदना. असवारी करना. बगीचा ब-नावना. ये सब काम सिद्धिदायक होते हैं.

## उग्रनक्षत्राणि.

पूर्विकात्रितयमंतकंमघेत्युग्रपंचकमिदंजगुर्बुधाः
॥ शाठ्यनाशविषघातबंधनोत्साहशास्त्रदहनादि
षुस्मृतम् ॥ १ ॥

टी०- पूर्वाफाल्गुनी. पूर्वाषाढा. पूर्वाभाद्रपदा. भरणी. मघा. ये पां-च नक्षत्र उग्रसंज्ञक हैं. इन्हीको क्रूरभी कहतेहैं. इनमें शठता कर-ना. नाश करना. विषप्रयोग करना. मारण बंधन. उत्साह. शस्त्र. दह-नादि ये सब कर्म त्वरित सिद्धिदायक होते हैं.

## मिश्रनक्षत्राणि.

हव्यवाहभयुतंद्विदैवतंमिश्रसंज्ञमथमिश्रकर्मसु-
॥ स्वर्णभेधान ऽ रासकर्मसाधनकौनितानिसकलो-
त्करिभिः ॥ १ ॥

टी०- कृत्तिका और विशाखा ये दो २ नक्षत्र क्षिप्रसंज्ञक हैं. इन्हीं को साधारणभी कहते हैं. इनमें नाना भिन्न भिन्न कार्यों के करनेसें क-र्ताकीं श्रम होता है.

## अंधादिनक्षत्रं.

अंधकंलदनुमंदलोचनंमध्यलोचनमितःस्रलोचनम्॥ रोहिणीप्रभृतिभंचतुष्टयंसाभिजिच्चगणयेत्पुनःपुनः॥ १॥

टी०- रोहिणीसे अंध. मंद लोचन. मध्यलोचन और स्रलोचन ये ४ संज्ञा २८ नक्षत्रोंकी क्रमसे जानना. उदाहरणः- रोहिणी अंध मृग मंदलोचन. आर्द्रा मध्य लोचन. पुनर्वसू स्रलोचन. पुष्य पुनः अंध आश्लेषा मंदलोचन. मघा मध्य लोचन. पूर्वा स्रलोचन. उत्तरा पुनः अंध. इसी रीतसे २८ नक्षत्रोंकी अंधादिक संज्ञा. जानना.

## नष्टवस्तुपरिज्ञानमाह.

अंधतेलभतेशीघ्रंमंदेकेचदिनत्रयात्॥ मध्येकेचचतुःषष्ट्यानप्राप्नोतिस्रलोचने॥ १॥

टी०- किसी पृच्छकने प्रश्न किया की, पंडितजी! हमारी गतवस्तु कब मिलेगी? तो विचार करना. जो अंध नक्षत्रमे वस्तु गई होय तोया अंध नक्षत्रमें पृच्छकनें प्रश्न किया होय तो कहना की वस्तु जल्दही मिलेगी. जो मंदलोचन होय तो तीन दिनोंमें मिलेगी जो मध्यलोचन होयतो तीन दिनोंमे मिलेगी! जो मध्यलोचन नक्षत्र होय तो ६४ दिनोंमें मिलेगी और स्रलोचन नक्षत्र होवे तो कहना की, गत वस्तु प्राप्त न होगी.

## अथदिक्ज्ञानम्.

अंधकेपूर्वतोवस्तुमंदकेदक्षिणेतथा॥ पश्चिमेमध्यनेत्रंचउत्तरेचस्रलोचने॥ १॥

टी०- जो पृच्छक पूछे की. वस्तु किस दिशामें है? तो अंधनक्षत्रमें वस्तु गई होय तो पूर्वदिशामें कहना. मंदलोचनमें गई होय तो दक्षिणदिशामें कहना. मध्य लोचनमें गई होय तो पश्चिम दिशामें कहना और जो स्रलोचनमें गई होय तो गत वस्तु उत्तर दिशामें गई है ऐसा कहना. सत्य होवे गा.

## प्रकारांतरेणनष्टवस्तुलाभालाभज्ञानम्

अंधेसद्यः प्राप्यतेवस्तुनष्टेकष्टात्साध्यंमंदनेत्रेच
नष्टं ॥ दूरात्श्राव्यंमध्यनेत्रेनलभ्यंनेश्रोतव्यंनै-
वलभ्यंसुनेत्रे ॥ १ ॥

टी०– जो अंध नक्षत्रमें वस्तु गई होय तो सद्यः प्राप्त होगी. मंदलोच
नमें गई होय तो कष्टसे मिलेगी. मध्यलोचनमें गई होय तो दूरसे श्रव-
णमात्र होगी लेकिन मिलेनहीं. और जो सुलोचनमें गई होय श्रवण
भी होवे नहीं और मिलनेभी पाती नहीं.

नक्षत्रसेगतवस्तुपरिज्ञानं.

मघादित्र्यंमांतंचसमीपेवस्तुदृश्यते ॥ १ ॥ शा-
लताराद्यमांतंतुस्वगृहेवस्तुदृश्यते ॥ अग्यादि
सार्पपर्यंतंमदृष्टंदूरगंतथा ॥ २ ॥

टी०– मघा. पूर्वाफाल्गुनी. उत्तराफाल्गुनी ये नक्षत्रोंमें वस्तु नष्ट हो-
य अथवा प्रश्नकालमें ये नक्षत्र होय तो समीप मिलेगी ऐसा कह-
ना. हस्त. चित्रा. स्वाती. विशाखा. अनुराधा. ज्येष्ठा. मूल पूर्वाषाढ. उत्त
राषाढ. श्रवण. धनिष्ठा ये नक्षत्रोंमें वस्तु नष्ट होय अथवा प्रश्नकाल-
मेंये नक्षत्र होय तो कहनाकी दूसरे किसीके हाथमें वस्तु होगी और
वहकष्टसे मिलेगी. शततारका. पूर्वाभाद्रपदा. रेवती. अश्विनी. भ-
रणी ये नक्षत्रोंमेवस्तु गत होय अथवा प्रश्नकालमें ये नक्षत्र होय
तो कहना कीवः अपने घरमेही मिलेगी. कृत्तिका. रोहिणी. मृग.
आर्द्रा. पुनर्वसु. पुष्य. आश्लेषा ये नक्षत्रोंमें गत होय अथवा
प्रश्नकालमें ये नक्षत्र होय तो गत वस्तु कभी मिलेगी नहीं.

अथगतवस्तुस्थानमाह.

तिथिवारंचनक्षत्रंप्रहरेणसमन्वितं ॥ दिकुसं-
ख्या याहृतंवेवसमभिविभजेत्पुनः ॥ एकेनभूत-
लेद्रव्यंद्वयंचेद्भांडसंस्थितं ॥ तृतीयेजलमध्यस्थं
मंतरिक्षेचतुर्थके ॥ तुषस्थंपंचमेतुस्यात्षष्ठेगो-

मयमध्यगं ॥ सप्तमे भस्ममध्यस्थमित्येतत्प्रश्न
लक्षणम् ॥ २ ॥

टी०— प्रश्न कालकी तीथ. वार.नक्षत्र.प्रहर. इनके सब अंककी संख्या एकत्र करिके उनको १०से गुणाके ७का भाग देना. जो शेष बचे उसका फल.१ बचे तो भूमिमें वस्तु जानना. २ बचे तो किसी बंधनमें कहना.३बचे तोजलमें कहना. ४ बचे तो अंतरिक्ष याने सिंकहू वगैरामें कहना. ५ बचे तो मुखके भीतर कहना. और ६ बचे तो गोबरमें वस्तु है ऐसा कहना.

## अथमद्यारंभमुहूर्तमाह.

रौद्रेपित्र्येवारुणेयेपौरहूतेयाम्येसार्पेनैर्ऋतेचैव
धिष्ण्ये॥ पूर्वाख्येषुत्रिष्वपित्र्येष्वउक्तोमद्यारं-
भःकालविद्भिःपुराणैः ॥ १॥

टी०— आर्द्रा. मघा. शततारका. ज्येष्ठा. भरणी. आश्लेषा. मूल. पूर्वाफाल्गुनी. पूर्वाषाढा. पूर्वाभाद्रपदा ये दशनक्षत्रोंमें मद्य निकालनेको आरंभ करना ऐसा कालके जाननेवाले ऋषियोंने कहाहै.

## वस्त्रधारणनक्षत्राणि.

रोहिणीषु करपंचकेश्विभेप्युत्तरेषुचपुनर्व-
सुद्वये॥ रेवतीषुवसुदेवतेचभेनव्यवस्त्रपरि
धानमिष्यते॥ १॥

टी०—रोहिणी.हस्त.चित्रा.स्वाती. विशाखा. अनुराधा.उत्तराफाल्गुनी.उत्तराषाढा.उत्तराभाद्रपदा.पुनर्वसु. पुष्य.रेवती. धनिष्ठा. ये १३ नक्षत्रोंमें नूतन वस्त्र धारण करना शुभप्रद होता है.

## दुष्टदिनेपिवस्त्रधारणमाह.

विप्राज्ञयातथोद्वाहेराज्ञाप्रीतार्पितंचयत् ॥
निंद्येधिष्ण्येपिवारादौवस्त्रंधार्यंजगुर्बुधाः॥१॥

टी०- ब्राह्मणकी आज्ञा होवे तो. विवाहमें और राजा लोकोंने जो संतोषसे दिया ऐसे वस्त्र धारण करनेमें व्यतीपातादि दुष्टदिनकाभी दोष नहीं मानना. ऐसा आचार्योंनें कहा है.

मौक्तिकस्वर्णमणिरक्तवस्त्रधारणमाह.

नासत्यपौष्णवसुभेकरपंचकेचमार्तंडभौमगुरुमंत्रिशशांकवारे॥ मुक्तासुवर्णमणिविद्रुमदंतशंखरक्तांबराणिविधृतानिभवंतिसिद्ध्यै॥ १॥

टी०- अश्विनी. रेवती. धनिष्ठा. हस्त. चित्रा. स्वाती. विशाखा. अनुराधा ये नक्षत्रोंमें और रवि. भौम. गुरु. शुक्र. सोम. इन वारोंमें मोती. सुवर्ण. मणि. मूंगा. हस्तिदंत. शंख. रक्त वस्त्र. इत्यादि वस्त्राओंका धारण करना शुभदायक होता है.

पुंसवननक्षत्राणि.

श्रवणःसकरःपुनर्वसूनिर्ऋतिर्भंचसपुष्यकोमृगः॥ रविभूसुतजीववासराःकथिताःपुंसवनादिकर्मसु॥ १॥

टी०- श्रवण. हस्त. पुनर्वसु. मूल. पुष्य. मृगशिर. ये नक्षत्रोंमें और रवि. मंगल. गुरु. ये वारमें लग्नशुद्धि देखके पुंसवन याने पुरुषसही गर्भमें उत्पन्न होय इसलिये प्रथम गर्भमें यःसंस्कार करना उचित है. दूसरे गर्भमेंसे करना कुत है. यः विधि गर्भके तीसरे मासमें करना.

कर्णवेधनक्षत्रं.

पौष्णवैवकराश्विनिचित्रापुष्यवासवपुनर्वसुमैत्रा॥ सेंदवेश्रवणवेधविधानंनित्यंशांतिसुनयोहिशिशूनाम्॥ १॥

टी०- रेवती. श्रवण. हस्त. अश्विनी. चित्रा. पुष्य. धनिष्ठा. पुनर्वसु. अनुराधा. मृगशिर. इन नक्षत्रोंमें बालकका कर्णवेध करना ऐसा मुनि लोगोंनें कहा है.

## अन्नप्राशननक्षत्राणि.

रेवतीश्रुतिपुनर्वसुहस्तब्राह्मतः पृथगपिद्वितयेच ॥ श्रुत्तरेषुगदितंहिनवान्नप्राशनंतुऋषिभिः पृथगानाम् ॥ १ ॥

टी०–रेवती श्रवण. पुनर्वसु. हस्त. रोहिणी. मृग. आर्द्रा. तीनोंउत्तरा. इन नक्षत्रोंमें बालकको अन्न प्राशन करवाना. उत्तम है.

## श्मश्रुकर्मनक्षत्र.

पुष्यपौष्णेचाश्विनीचैंद्रवेचशाक्रे हस्तायेत्रिकेभेष्वदित्यः ॥ क्षौरंकार्यंवैष्णवाद्यत्रयेचमुक्त्वाभौमादित्यपातंगवारान् ॥ १ ॥

टी०– पुष्य. आश्विनी. रेवती. मृग. ज्येष्ठा. हस्त. चित्रा. स्वाती. पुनर्वसु. श्रवण. धनिष्ठा. शततारका. ये नक्षत्रोंमें और मंगल शनिवार छोडके सब वारोंमें श्मश्रुकर्म करना.

## श्मश्रुकर्मवर्ज्याणि.

भद्रापक्षांतरिक्ताव्रतदिनवसुभूश्राद्धषष्ठीषुरात्रौ ॥ संध्यापातारभास्वत्‌शनिषुघटधनुःकर्ककन्यागतेर्के ॥ जन्मर्क्षेजन्ममासेस्मरदिनयजनेभूषितोग्रामयायी ॥ भुक्तोभ्यक्तोभिषिक्तः सपरदिनगतःश्मश्रुकार्यंनकुर्यात् ॥ १ ॥

टी०– भद्रा. पौर्णिमा. अमावास्या. चतुर्थी. नवमी. चतुर्दशी. व्रतदिन. अष्टमी प्रतिपदा. श्राद्धदिन. षष्ठी. रात्रि. संध्याकाल. व्यतीपातादि दुष्टयोग. भौमवार. रविवार. शनिवार. कुंभ. कर्क. कन्या. धन. ये ४ राशिके सूर्यमें. जन्मनक्षत्र. जन्ममास. जिस दिन हवनादिकर्म करना येउसदिनमें और अलंकारादि धारण किया होयउसदिनमें. प्रस्थानके दिन. भोजनकियेवाद. अभ्यंग करना होय तो. मंगलाभिषेक जिसदिन होयउसदि-

युद्धकोजाना होय उसदिन. स्त्री रजस्वला होयतो ऐसे दिनोंमें श्मश्रुकर्म करना नहीं.

अवश्यश्मश्रुकर्म.

आज्ञयानरपतेर्द्विजन्मनांदाहकर्ममृतसूतकेषु-
च॥ बंधमोक्षव्रतदीक्षणेष्वपिक्षौरमिष्टमखिलेषु
तुष्टिदम्॥ १॥

टी०- राजाकी और ब्राम्हणोंकी आज्ञा होय तो. क्रिया-कर्म करनेके पहिले और अशौचके अंतदिन. बंदीसे छुटकाहोय उस दिन और यज्ञ करनेकेदिन श्मश्रुकर्म अवश्य करना. ऐसाकरनेसे बः तुष्टिप्रद होता है. ऐसा लिखाहै.

अस्यापवादमाह.

राजकार्यनियुक्तानांनटानांरूपजीविनां॥श्म-
श्रुरोमनखच्छेदेनास्तिकालविशोधनं॥ १॥

टी०- राजकार्यमें जो नियुक्त है प्रधानादिक उनको. नटको बहुरूपीको. जिनका जीवन रूपसे है उनको. श्मश्रु. रोम. नखछेद-करनेके बाबत कालका बिचार अवश्य नहीं है.

ताराशुद्धंक्षौरंरबिगुरुशुद्धाव्रतदीक्षा॥ शुक्र
बिशुद्धियात्रायांसर्वंशुद्धंशशांकेन॥ १॥ ॥

टी०- श्मश्रुकर्मको नक्षत्र और ताराशुद्धि. व्रतग्रहण करनेको रवि गुरुशुद्धि. यात्रा करनेको दिनशुद्धि और बाकी सबकामोंको चंद्रशुद्धि देखना चाहिये.

दंतबंधनम्.

येषुयेषुप्रशस्तंतिक्षौरकर्ममहर्षयः॥ तेषुतेष्वे
वशंसंतिनखदंतादिलेखनम्॥ १॥

टी०- जिन दिनोंमें क्षौर कर्म उक्त कहा है उनही दिनोंमें दंत बंधन और नखकर्तनादि करना.

मौंजिबंधननक्षत्रं.

सौम्ये पौष्णे वैष्णवे वासवाख्ये हस्ते स्वाती त्वाष्ट्र पुष्याश्विभेषु ॥ ऋक्षेदित्यां मेखलाबंधमोक्षौ संस्मर्यंते नूनमाचार्यवर्यैः ॥ १ ॥

टी०— मृग. रेवती. श्रवण. धनिष्ठा. हस्त. स्वाती. चित्रा. पुष्य. अश्विनी पुनर्वसु ये नक्षत्रोंमें मौंजीबंधन करना. आचार्य मतोंसे शुभ है.

विवाहनक्षत्रम्.

मूलमैत्रमृगरोहिणीकरैः पौष्णमारुतमघोत्तरान्वितैः ॥ निर्विधाभिरुडुभिर्मृगीदृशां पाणिपीडनविधिर्विधीयते ॥ १ ॥

टी०— मूल. अनुराधा. मृग. रोहिणी. हस्त. रेवती. स्वाती. मघा. उत्तरा त्रय और निर्वेध ऐसे नक्षत्रोंमें विवाह करना शुभ है.

अग्निहोत्रलेनेकोनक्ष.

प्राजापत्ये पूषभे षाद्विदैवे पुष्ये ज्येष्ठा रौद्रवेकृत्तिकासु ॥ आग्न्याधानं चोत्तराणां त्रये पि भे प्रोक्तं प्राक्तनैर्विप्रमुख्यैः ॥ १ ॥

टी०— रोहिणी. रेवती. विशाखा. पुष्य. ज्येष्ठा. मृग. उत्तरात्रय. कृत्तिका. इन नक्षत्रोंमें प्रथम अग्निहोत्र लेना.

विद्याभ्यासनक्षत्राणि.

मृगादिपंचष्वपि भेषु मूले हस्तादिके च त्रितये श्विनीषु ॥ पूर्वात्रये च श्रवणे च तद्वद्विद्यासमारंभमुशंति सिद्ध्यै ॥ १ ॥

टी०— मृग. आर्द्रा. पुनर्वसु. पुष्य. आश्लेषा. मूल. हस्त. चित्रा. स्वाती. अश्विनी. पूर्वाफाल्गुनी. पूर्वाषाढा. पूर्वाभाद्रपदा. श्रवण. इन नक्षत्रोंमें वेदशास्त्रादिक का अभ्यास करनेको आरंभ करना.

औषधिग्रहणेनक्षत्रम्.

पौष्णद्वयेत्वादितिभद्वयेचहस्तत्रयेचश्रवणेत्रये-
च॥ मैत्रेचमूलेचमृगेचशस्तंभैषज्यकर्मप्रवदंति
संतः॥ १॥

टी०- रेवती. अश्विनी. पुनर्वसु. पुष्य. हस्त. चित्रा. स्वाती. श्रवण.
धनिष्ठा. शततारका. अनुराधा. मूल. मृग. इन नक्षत्रोंमें औषध ले-
नेसे शीघ्र रोगी रोगमुक्त होता है.

रोगउत्पन्न होताहै उसका शुभाशुभ देखना.

स्वात्याश्लेषारौद्रपूर्वात्रयेपुरुहूके भौमेसूर्यजेसू-
र्यवारे॥ नंदारिक्तास्वेवरोगास्यवातिर्मृत्युर्ज्ञेयः
शंकरोरक्षितापि॥ १॥

टी०- स्वाती. आश्लेषा. आर्द्रा. तीनोपूर्वा. ज्येष्ठा इन नक्षत्रोंमें;
मंगल. शनि. रवि. इन. वारोंमें; प्रतिपदा. षष्ठी. एकादशी. चतुर्थी.
नवमी. चतुर्दशी इन तिथिनमें जो रोग उत्पन्न होय तो मृत्युजा-
नना. केशंकर जो सदाशिव वोभी उसका रक्षण करने नहीं सक्ता.

रोगमुक्तिप्रमाणमाह.

व्याध्युत्पत्तिर्यस्यपौष्णेसुमैत्रेप्राणत्राणंजा-
यतेतस्यकृच्छ्रात्॥ वैश्यसौम्येरोगमुक्तिस्तुमा-
साद्विंशत्यस्याद्वासराणांमघासु॥ १॥

टी०- रेवती अनुराधामें व्याधि उत्पन्न होय तो उसका निवारण
अति कष्टसे होगा. उत्तराषाढा. मृग. ये नक्षत्रोंमें होय तो एकमास
के पीछे उसका नाश होगा. मघा. नक्षत्रमें व्याधि उत्पन्न होय तो
२० दिनोंमें रोगीका नाश जानना.

पक्षाध्यस्तेवासवेसद्विदैवेमूलाश्विन्योरग्निधीष्ण्ये
नवाहात्॥ याम्येत्वाष्ट्रेवैष्णवेवारुणेचनैर्ऋत्यं-
स्यान्न्यूनमेकादशाहात्॥ १॥

टी०- हस्तनक्षत्रमे व्याधि उत्पन्न होय तो १५ दिनोंमें उसको नाश

होगा. धनिष्ठा. मूल. विशाखा. अश्विनी. कृत्तिका. इन नक्षत्रोंमें व्याधि उत्पन्न होय तो ९ दिनमें नाश. भरणी. चित्रा. श्रवण. शततारका. इनमें रोग उत्पन्न होय तो ११ दिनोंमें व्याधिनाश होवेगा.

अहिर्बुध्न्येतिष्यसंज्ञे प्रभागे प्राजापत्यादित्ययोः समराज्ञात् ॥ रोगान्मुक्तिर्जायते मानवानां निःसंदिग्धं जल्पितं गर्गमुख्यैः ॥ १ ॥

टी०- उत्तराभाद्रपदा. पुष्य. पूर्वाफाल्गुनी. अभिजित्. पुनर्वसु. इन नक्षत्रोंमें व्याधि उत्पन्न होय तो ७ दिनोंमें उसका नाश होवे. ऐसा गर्गादि ऋषिओंने निःसंदिग्ध कहा है.

### रोगमुक्तिस्नानमें वारनक्षत्रवर्ज्य.

इंदोर्वारे भार्गवे च ध्रुवेषु सार्पादित्यस्वातिधृक्षेषु ॥ पित्र्ये चांत्ये चैव कुर्यात्कदाचिन्नैव स्नानं रोगमुक्तस्य जंतो ॥ १ ॥

टी०- रोहिणी. उत्तराफाल्गुनी. उत्तराषाढा. उत्तराभाद्रपदा अश्लेषा. पुनर्वसु. स्वाती. मघा. रेवती इन नक्षत्रोंमें और सोम. शुक्र ये वारोंमें रोगमुक्त आदमीको स्नान करवाना नहीं.

### रोगमुक्तिस्नाने दिनशुद्धिम्.

लग्ने चरे सूर्यकुजेज्यवारे रिक्तातिथौ चंद्रबले च हीने ॥ केंद्रत्रिकोणार्थगते च पापे स्नानं हितं रोगविमुक्तिकानाम् ॥ १ ॥

टी०- मेष. कर्क. तुला. मकर. इन. लग्नोंमें; मंगल. रवि. गुरु. ये. वारोंमें; चतुर्थी. नवमी. चतुर्दशी इन तिथिनमें चंद्रका बल हीन रहता है. और केंद्र कहिये लग्न चतुर्थ. सप्तम. दशम; त्रिकोण कहिये नवम. पंचम; और अर्थ याने द्वितीय स्थानोंमें पापग्रह होय ऐसे दिनोंमें रोग मुक्त आदमीको स्नान करवाना शुभप्रद है.

## लताऔषधिवृक्षारोपणनक्षत्राण्याह.

साविशित्तिष्याश्विनिवारुणानि मूलविशाखाच मृदु-
ध्रुवाणि ॥ लतौषधीपादपरोपणे शुभानि भानि
प्रदिपादितानि ॥ १ ॥

टी०– हस्त. पुष्य. अश्विनी. शततारका. मूल. विशाखा; मृदु कहिये चित्रा. अनुराधा. मृग. रेवती; ध्रुव कहिये रोहिणी. तीनो उत्तरा; इन नक्षत्रोंमें लता. औषधि वृक्षादि लगानेसे शुभ फलको देने वाले होते हैं. ऐसा कहा है.

## कूपारंभनक्षत्राण्याह.

हस्तत्रयेवासववारुणेच शैवपित्र्यं त्रीणि चैवोत्तरा-
णि ॥ प्राजापत्यं चापिनक्षत्रमाहुः कूपारंभे श्रेष्ठमाद्या
मुनींद्राः ॥ १ ॥

टी०– हस्त. चित्रा. स्वाती. धनिष्ठा. शततारका. आर्द्रा मघा. उत्त-रा. फाल्गुनी. उत्तराषाढा. उत्तराभाद्रपदा. रोहिणी इन नक्षत्रोंमें कूप कहिये कुँवा बनानेको आरंभ करना ऐसा नारदादि मुनियों ने ( आद्य ) कहा है.

## द्रव्य देना और रखना.

साधारणोग्रध्रुवदारुणाख्यैर्धिष्ण्यैर्यदत्तं द्रवि-
णं प्रयुक्तं ॥ हस्तेन विन्यस्तवस्कं भनष्टं न लभ्यतेतं
नियतं कदाचित् ॥ १ ॥

टी०– कृत्तिका. विशाखा. पूर्वाफाल्गुनी. पूर्वाषाढा. पूर्वाभाद्रपदा भरणी. मघा. मूल. ज्येष्ठा. आर्द्रा आश्लेषा. इन नक्षत्रोंमें कोईके पास धनादिक रख देवे, या कोईका धन नष्ट हो जाय तो वः वाप-स मिलने न पावे ऐसा जानना.

## ऋणग्रहणनक्षत्राणि.

मृदुपुष्याश्विनीचैव विशाश्रवणत्रयम् ॥ पुनर्वसुच

संक्रांतिधनादिनिधिवर्तनम्॥ १॥

टी०– चित्रा. अनुराधा. मृग. रेवती. पुष्य. अश्विनी. विशाखा. श्रवण. धनिष्ठा. शततारका. पुनर्वसू इन नक्षत्रोंमें ऋण याने कर्ज देना प्रशस्त है.

## अन्यदपि.

हस्तेर्कवारे संक्रांतौ यद्दणं स्यात्कुलेषु च॥ वृद्धियोगे तथा ज्ञेयमृणच्छेदं तु कारयेत्॥ १॥

टी०– हस्तनक्षत्र रविवार. संक्रांति योग. विद्धियोग इनमें ऋण लेना देना नहीं. लेनेसे वह पुरुष दरपुश्त बढता है. और इनही दिन ऋण छेदन करनसे शीघ्रही उसका नाश हो जाता है.

## अन्यदपि.

ऋणं भौमे न गृण्हीयान्न देयं बुधवासरे॥ ऋणछेदं कुजे कुर्यात्संचयं सोमनंदनम्॥ १॥

टी०– मंगलवारको ऋण याने कर्ज किसीसे लेना नहीं और बुधवारको देना नहीं. ऋण छेद कहिये ऋणका अदा करना मंगलको और छैद करना बुधको.

## गजमुहूर्तमाह.

हस्तत्रयदयेसौम्यहरित्रयेचपौष्णाद्वये पुष्यपुनर्वसौ च॥ मैत्रेपि सर्वाण्यपि कुंजराणां सर्वाणि शस्तान्यखिलानि यानि॥ १॥

टी०– हस्त चित्रा. स्वाती. मृग. श्रवण. धनिष्ठा. शततारका. रेवती अश्विनी. पुष्य. पुनर्वसू. अनुराधा ये नक्षत्रोंमें और रिक्तातिथी याने ४।९।१४ अमावास्या. भौमवार इनका बर्जित करके हाथी बेचना या खरीद करना. और अलंकारादिकोंसे भूषित करना. हस्ती संबंधी सब कृत्य करना. ऐसा वसिष्ठ आदि ऋषियोंने कहा है. शुभजानना.

## अश्वमुहूर्त.

पुष्यश्रविष्ठाश्विनीसौम्यभेषुपौष्णानिलादित्य
कराह्वयेषु॥ सवारुणर्क्षेषुबुधैःस्मृतानिसर्वाणि-
कार्याणितुरंगमानि॥ १॥

टी०- पुष्य. धनिष्ठा. अश्विनी. मृग. रेवती. स्वाती. पुनर्वसु. ह-
स्त. शततारका इन नक्षत्रोंमें; रिक्तातिथि ४।९।१४ भौमव-
र्जित दिनमें; अश्वका खरीदना और बेचना. तथा अलंकारादि
कसेभूषित करना ये सब कर्म करना शुभदायक हैं. ऐसा श्री (ल-
क्ष्मी.) कापति जो विष्णु उन्होंने कहा है.

## गवादि पशु लाने और पहुंचानेको वर्ज्या-वर्ज्य

चित्रोत्तरावैष्णवरोहिणीषुचतुर्दशीदर्शदिवा
ष्टमीषु॥ ग्रामप्रवेशंगमनंप्रबुध्याद्धीमान्पशू-
नांनकदाचिदेव॥ १॥

टी०- चित्रा. उत्तरात्रय. श्रवण. रोहिणी. ये नक्षत्र; चतुर्दशी
अमावास्या ये तिथिनसें पशुवोंको घरसे बाहर निकालना नहीं,
और बाहरसे घरकोभी लाना नहीं.

## गौ लेने बेचनेको वर्ज्यावर्ज्य.

शक्रवासवकरेषुविशाखापुष्यवारुणपुनर्वसु
भेषु॥ अश्विपूषभयुतेषुविधेयोविक्रयः क्रयवि
धिः सुरभीणां॥ १॥

टी०- ज्येष्ठा. धनिष्ठा, हस्त. विशाखा. पुष्य. शततारका. पुनर्वसु
अश्विनी रेवती इन नक्षत्रोंमें गौका क्रय कहिये द्रव्यादि देकेलेना-
और विक्रय याने मूल्य देके लेना ये कर्म निषिद्ध हैं.

## तृणकाष्ठादिकासंग्रहकरना.

वासवोत्तरदलादिपंचकेयाम्यदिग्गमनगेहगोपनम्॥

प्रेतदाहतृणकाष्ठसंग्रहः शय्यकावितरणंचवर्जयेत्॥ १॥

टी०- धनिष्ठाका उत्तरार्द्ध. पूर्वाभाद्रपदा. शततारका. उत्तराभाद्रपदा. रेवती. ये नक्षत्रोंमें दक्षिणकी यात्रा पुरानें घरकी दुरुस्ती. प्रेतदाह. घूणा. लकडीका संग्रह. पलंग. खार. आदिका. बनावना. ये सबकाम पंचकमें करना नहीं.

## हलप्रवाहाकेनक्षत्रम्.

मृदुध्रुवक्षिप्रचरेषुमूलेमघाविशाखासहितेषुभेषु ॥ हलप्रवाहंप्रथमंविदध्यान्निरोगमुष्कान्वितसौरभेये॥ १॥

टी०- चित्रा. अनुराधा. मृग. रेवती. रोहिणी. तीनोंउत्तरा. अश्विनी. पुष्य. हस्त. अभिजित्. श्रवण. धनिष्ठा. शततारका. पुनर्वसू. मूल. मघा. विशाखा. ये नक्षत्रोंमें प्रथम निरोगी. मुष्करहित ऐसा बैल लगाके हलयाने खेतीका नांगर चलावना शुभप्रद होगा.

## बीजवापनमुहूर्त.

हस्ताश्विपुष्योत्तररोहिणीषुचित्रानुराधामृगरेवतीषु॥ स्वातीधनिष्ठासुमघासुमूलेबीजाधिरूढ्ष्टफलप्रतिष्ठा॥ १॥

टी०- हस्त. अश्विनी. पुष्य. तीनों उत्तरा. रोहिणी. चित्रा. अनुराधा मृग. रेवती. स्वाती. धनिष्ठा. मूल. इन नक्षत्रोंमें बीज वापन करनेसे अच्छा फल प्राप्त होवेगा.

## सर्पदंशकोवर्ज्यनक्षत्र.

यः कृत्तिकामूलमघाविशाखासार्पांतकार्द्रासुभुजंगदृष्टः॥ सर्वैर्नतेयेनसुरक्षितोपिप्राप्नोति मृत्योर्वदनेमनुष्यः॥ १॥

टी०- कृत्तिका. मूल. मघा. विशाखा. आश्लेषा. भरणी आर्द्रा इन नक्षत्रोंमें जो सर्पने दंश किया होय तो गरुड रक्षण करे तोभी वह मनुष्य मृत्युमुखसे न बचे.

गाना बजाना सीखनेको मुहूर्त वगेरा.

हस्तात्तिष्योवासवञ्चानुराधाज्येष्ठापौष्णंवारुणंचोत्तराच ॥ पूर्वाचार्यैः कीर्तितः चंद्रवतीनृत्यारंभेशोभनोऽक्षवर्गः ॥ १ ॥

टी०- हस्त. पुष्य. धनिष्ठा. अनुराधा. ज्येष्ठा. रेवती. तीनोउत्तराये नक्षत्रोंमें चंद्रानुकुल्य देखके गाना बजावना तथा नाचनेकोसीखना शुभदायक ऐसा मुनियोंनें प्रमाणसिद्ध लिखा है.

राज्याभिषेककरनेकोनक्षत्र.

मैत्रशाक्रकरपुष्यरोहिणीवैष्णवैश्रुतिसृस्कृत्तराश्रुच ॥ रेवतीमृगशिराश्विनीशुचस्माभृतांसभिषेकईष्यते ॥ १ ॥

टी०- अनुराधा. ज्येष्ठा. हस्त. पुष्य. रोहिणी. श्रवण. तीनो उत्तरा. रेवती. मृग. अश्विनी इन नक्षत्रोंमें राजाको राज्याभिषेक करनेका होय तो करना उत्तमहै.

राजदर्शनकोनक्षत्राणि.

सौम्याश्वितिष्यश्रवणश्रविष्ठाहस्तध्रुवत्वोष्ट्रच पूषभानि ॥ मैत्रेणयुक्तानिनरेश्वराणांविलोकनेभानिशुभप्रदानि ॥ १ ॥

टी०- मृग. अश्विनी. पुष्य. श्रवण. धनिष्ठा. हस्त. रोहिणी. तीनो उत्तरा. चित्रा. रेवती. अनुराधा. इन नक्षत्रोंमें राजाओंकी मुलाकात करनेसे कल्याणदायक होता है.

द्वितीयाको चंद्रोदयहोताहै उसकी फलश्रुति.

रौद्राहियाम्यानिलवारुणेंद्रान्याहुर्जघन्यानितथा

हन्ति॥ ध्रुवाह्वदैवादितिभानिनूनंसमानिशेषाणिपुनर्मुनीन्द्रैः॥१॥ बृहत्सु धान्यंकुरुतेसमर्घंजघन्यधिष्ण्ये(प्यु)दितोमहर्घतासमेषुधिष्ण्येषुसमंहिमांशुरुवदंतिसंदिग्धमिदंमहान्तः॥२॥

टी०– आर्द्रा. आश्लेषा. भरणी. स्वाती. शततारका. ज्येष्ठा ये नक्षत्रोंमें जघन्यसंज्ञा. रोहिणी. तीनो उत्तरा. विशाखा. पुनर्वसु ये समसंज्ञक बृहत्संज्ञक नक्षत्रोंमें सामादिमें चंद्रोदय होय तो अन्नादिक माहगाहोवे. जघन्यसंज्ञक नक्षत्रोंमें चंद्रोदय होय तो अन्नादिक समरहैगा.

## राशिकृतचंद्रोदयफल.

मीनमेषादितः चंद्रःसततंदक्षिणोन्नता॥ मेषोन्नताउत्तरांशेसमतावृषकुंभयोः॥१॥ विड्वरंतु समेचंद्रेदुर्भिक्षंदक्षिणोन्नते॥ सुभिक्षंक्षेममारोग्यमुत्तराश्रित्यचंद्रमाः॥२॥

टी०– शुक्लपक्षके द्वितीयाका चंद्रोदय जो मीनया मेषराशि परहोय तो चंद्रकी उन्नता दक्षिण तरफ होती है. उसका फल दुर्भिक्षजानना मिथुनादिक मकरपर्यंतके राशिमें चंद्रोदय होय तो उत्तरके तरफ चंद्रकी उन्नति होती है. उसका फल सुभिक्ष. क्षेम और आरोग्य जानना. वृषभ तथा कुंभ राशिमें चंद्रोदय होय तो समता जानना उसका फल राजाओंका आपसमें कलह होगा.

## पुष्यनक्षत्रकागुणदोष.

परकष्टंनिखिलंनिहंतिपुष्योनखलुनहंति परंतुपुष्यदोषं॥ ध्रुवममृतकरोष्टमोपिपुष्ये विहितमुपैतिसदैवकर्मसिद्धिम॥१॥

टी०–पुष्य नक्षत्र अन्य दोषोंका नाशकरता है परंतु स्वदोषकानाशकरने नहीं सकता. अष्टम चंद्रमा होय तोभी पुष्य कार्यसिद्धि

करता है.

## अन्यदपि.

सिंहोयथा सर्वचतुष्पदानांतथैवपुष्योबलवा-
नुडूना ॥ चंद्रेविरुद्धेप्यथगोचरेपिसिद्ध्यंतिका-
र्याणिकृतानिपुष्ये ॥ १ ॥

टी०- जैसा संपूर्ण चतुष्पदोंमें सिंह बलवान है वैसा पुष्यजो है सो और सब नक्षत्रोंमें बलवान् है. गोचरमें ८।४।१२ चंद्रमा होय तोभी पुष्यनक्षत्र कार्यसिद्धि करता है.

## अन्यदपि.

ग्रहेणविद्धोप्यशुभान्वितोपिविरुद्धतारोपि
विलोमगोपि ॥ करोत्यवश्यंसकलार्थसिद्धिं-
विहायपाणिग्रहणंतुपुष्यः ॥ १ ॥

टी०- पुष्य नक्षत्र ग्रह करके विरुद्ध होय अथवा अशुभ ग्रहकरके युक्त होय अथवा प्रतिकूल तारा होय तोभी सकल कार्यसिद्धि अवश्य करके पुष्य करता है. लेकिन विवाह छोड देना.

## अथदुकूलम्.

जीवेर्केंदौबुधेशुक्रेवस्त्रोक्तर्क्षेभवान्विते ॥
स्थिरंगेसद्ग्रहेर्युक्तेयदुकूलस्यधारणम् ॥ १ ॥

टी०- गुरु. रवि. चंद्र. बुध. शुक्र. इन वारोंमें; वस्त्रधारणके बताये ले नक्षत्रोंमें, स्थिर लग्नमें, शुभयुक्तग्रहदिन देखके दुकूल याने दुपट्टा इत्यादिकोंका धारण करना उक्त है.

## अथकौशेयम्.

अश्विनीरोहिणीहस्तेरेवत्यांश्रवणात्रये ॥ पू-
र्वात्तरेपुनर्वस्वोःस्वातौपुष्येमघाभिधे ॥ रवौ-
चंद्रगुरौधार्यकौशेयवसनंजनैः ॥ १ ॥

टी०- अश्विनी. रोहिणी. हस्त. रेवती. श्रवण. धनिष्ठा. शततारका

तीनो पूर्वा. तीनो उत्तरा. पुनर्वसु स्वाती पुष्य. मघा. यह नक्षत्र और रवि. सोम. गुरु. ये वारमें कौशेय देश याने रेशमका वस्त्र धारण करना शुभदायक होता है.

## अथरोमजंवस्त्रम्.

नीलवस्त्रोदितेधिष्ण्येरेवतीपुष्ययोरपि॥ शुक्रे शनैश्चरेर्केचधारयेद्रोमजांबरम्॥ १॥

टी०– नीलवस्त्र धारणको जो नक्षत्र लिखे हैं सो और रेवती पुष्य. यह नक्षत्र. और शुक्र शनि ये वारमें रोमज याने दुशाला इत्यादिक वस्त्रका धारण करना उक्त है.

## अथसतूलकंचुकधारणं.

पुष्योत्तराऽनुराधास्वधनिष्ठाश्विकरत्रये॥ रोहिण्यांगुरुशुक्राब्जेदेहेदुर्गं शतिःशुभा॥ १॥

टी०– पुष्य. तीनो उत्तरा. अनुराधा. रेवती. धनिष्ठा. अश्विनी. हस्त. चित्रा. स्वाती. रोहिणी. यह नक्षत्र और गुरु. शुक्र. सोम. इन वारोंमें देहपर इत्यादि रुईदार वस्त्र धारण करना. शुभ.

## अथवस्त्रनिर्माणमाह.

रोहिणीरेवतीचित्राऽनुराधामृगमोत्तर॥ शनिहित्वाविदध्यात्तुतंतुभिःपटसाधनम्॥ १॥

टी०– रोहिणी. रेवती. चित्रा. अनुराधा. मृग. तीनो उत्तरा. यह नक्षत्रमें और रविवार. छोडके बाकी सब वारोंमें यंत्रपर वस्त्र बनाने का आरंभ करना. शुभप्रद होता है.

## अथगणितारंभ.

शतद्वयेऽनुराधार्द्रेरोहिणीरेवतीकरे॥ पुष्यजीवेबुधेकुर्यात्प्रारंभंगणितादिषु॥ १॥

टी०– शततारा. पूर्वाभाद्रपदा. अनुराधा. आर्द्रा. रोहिणी. रेवती हस्त. पुष्य; बुध. गुरु; ये नक्षत्र वारोंमें गणित. विद्याका. आरंभ क-

रत्नारंभ.

## अथव्याकरणारंभः

रोहिण्यां पंचके हस्ता पुनर्भे मृगभेऽश्विभे ॥ पु-
ष्ये शुक्रे ज्यविहारे शब्दशास्त्रं पठेत्सुधिः ॥ १ ॥

टी०— रोहिणी. हस्त. चित्रा. स्वाती. विशाखा. अनुराधा. पुनर्वसु. मृग. अश्विनी. पुष्य. हस्त. इन नक्षत्रमें और शुक्र. बुध. गुरु इन वारोंमें व्याकरणका अभ्यास करनेको आरंभ करना.

## अथरत्नपरीक्षा.

पुनर्भे शतहस्तर्क्षे श्रवे ज्येष्ठे परीक्षणम् ॥ रत्ना-
नामष्टमी भूतं हित्वा भौमं शनैश्चरम् ॥ १ ॥

टी०— पुनर्वसु. शततारका. हस्त. श्रवण. ज्येष्ठा. यह नक्षत्रमें और अष्टमी. चतुर्दशी इन तिथिनको छोडके रत्नपरीक्षा करना.

## अथनृत्यक्रिया.

मृगार्द्रारोहिणी पुष्ये पुनर्भे श्रवणत्रये ॥ चित्रा-
त्रयोत्तरामूलं कृत्यं संनृत्यजीवनम् ॥ १ ॥

टी०— मृग. आर्द्रा. रोहिणी. पुष्य. पुनर्वसु. श्रवण. धनिष्ठा. शततारका. चित्रा. उत्तराय. मूल यह नक्षत्रमें नृत्य जीविने नृत्यारंभ करना.

## अथान्नादिकपाकक्रिया.

मूलं चित्रानुराधासु विशाखासु कृत्तिका मृगे ॥ उ-
त्तरारोहिणीज्येष्ठारेवतीषु पचिक्रिया ॥ १ ॥

टी०— मूल. चित्रा. अनुराधा. विशाखा. कृत्तिका. मृग. तीनो उत्तरा. रोहिणी. ज्येष्ठा. रेवती इन नक्षत्रोंमें पाकक्रिया याने नानाजातके पक्कान्न करनेको. सीखनेको आरंभ करना.

## अथरससेवनम्.

हस्तत्रयेऽश्विनी पुष्येऽनुराधात्सेश्रुतित्रये ॥ पुनर्भे-

मृगशिर्षेर्कभौमेज्योरसभक्षणम् ॥ १ ॥

टी०- हस्त. चित्रा. स्वाती. अश्विनी. पुष्य. अनुराधा. रेवती. श्रवण. धनिष्ठा. शततारका. पुनर्वसु. मृग. हस्त. यह नक्षत्रोंमें और भौम. गुरु यह वारोंमें रसभक्षण करना उत्तम है.

## अथवनचारिकृत्यम्.

ज्येष्ठास्वात्यश्विनीपुष्येपुनर्भेरोहिणीकरे ॥ उत्तरासुशुभंकृत्यंशृंगीनांवनचारिणाम् ॥ १ ॥

टी०- ज्येष्ठा. स्वाती. अश्विनी. पुष्य. पुनर्वसु. रोहिणी. हस्त. उत्तरात्रय इन नक्षत्रोंमें शृंगी और वनचारी इनका कृत्य करना.

## अथपक्षिकृत्यम्.

शुभाहेसुरवोतिर्यक्मुखेचोर्ध्वमुखेचभे ॥ सारिकाशुकमुख्यानांपक्षीणांकृत्यमुत्तमम् ॥ १ ॥

टी०- सूर्यबल. शुभदिन तिर्यङ्मुख तथा उर्ध्वमुख नक्षत्र देखके सारिका ( मैना ) और पोपट आदि पक्षिका. कृत्यकरना.

## अथभूमिक्रयविक्रयं.

जीवेशुक्रेचनंदासुपूर्णायांमूलभेमृगे ॥ पूर्वाश्लेषामघात्येचविशाखाह्वितयेतथा ॥ पुनर्भूसुनिभिःप्रोक्तःक्रयविक्रयणंभुवः ॥ १ ॥

टी०- गुरु, शुक्र, वारोंमें; नंदा और पूर्णातिथिमें; मृग, मूळ पूर्वात्रय. आश्लेषा, मघा. रेवती विशाखा. अनुराधा. पुनर्वसु यह नक्षत्रमें भूमिका क्रयविक्रय करना ऐसा मुनियोंनें लिखा है.

## अथतप्तलोहदाहम्

शतचित्राश्विनीमूलेविशाखाकृत्तिकार्द्रभे ॥ ज्येष्ठाऽश्लेषाकुजेर्केगक्रूरेलोहाग्निभेषजम् ॥ १ ॥

टी०- शततारा. चित्रा. अश्विनी मूल. विशाखा कृत्तिका आर्द्रा- आश्लेषा यह नक्षत्रोंमें और भौम तथा सूर्यवारको तथाक्रूर

लग्न देखके अग्निसे लग्न किये ले लोहनमें दाह करना.

## अथ मल्लविद्या.

ज्येष्ठार्द्राभरणीपूर्वामूलाश्लेषामघाभिधे ॥ ज-
या पूर्णा सुसद्वारैसार्कैशीर्षोदयेंगके ॥ १ ॥ स्व-
रवैः केंद्रगैः सार्कैः मल्लक्रीडा शुभावहा ॥ २ ॥

टी० - ज्येष्ठा. आर्द्रा. भरणी. पूर्वात्रय. मूल. आश्लेषा. यह नक्ष-
त्रमें; जया; पूर्णातिथिमें, शुभवारमें. अर्कसहित शीर्षोदय लग्नमें.
अर्कसहित शुभ ग्रहके केंद्रमें मल्लविद्या सीखनेको आरंभ क-
रना.

## अथसेतुबंध.

उत्तरारोहिणीस्वातीमृगर्क्षेमंगलेगुरौ ॥ सेतू-
नौबंधनंशस्तंशुभलग्नेशुभेक्षिते ॥ १ ॥

टी० - उत्तरा. रोहिणी. स्वाती. मृग. यह नक्षत्रमें और रवि. भौम
गुरुवारोंमें शुभ लग्न शुभग्रहसे अवलोकित होय तो सेतु-
बंधन याने नदी आदिको पूल बांधना उक्त है.

## अथ कुंभारकृत्यं.

पुनर्वसुद्वयेहस्तत्रयेत्येरोहिणीमृगे ॥ अ-
नुराधाश्रवोज्येष्ठासमूर्येसोमवासरे ॥ तथा
चरोदये भोक्ता कुंभकारक्रियाबुधैः ॥ १ ॥

टी० - पुनर्वसु. पुष्य. हस्त. चित्रा. स्वाती. रेवती. रोहिणी. मृ-
ग. अनुराधा. श्रवण. ज्येष्ठा. यह नक्षत्रोंमें रविसहित शुभवा-
रमें, चरलग्न होय तो कुंभकार याने कुम्हार (कुलाल) कामको-
आरंभ करना.

## अथकाष्ठशिल्पकृत्यं.

हस्तषट्केऽश्विनीपुष्येरेवत्यांश्रवणात्रये ॥ पुन-
र्भेरोहिणीयुग्मेसूत्रधारीक्रियोत्तमा ॥ १ ॥

टी० - हस्त. चित्रा. स्वाती. विशाखा. अनुराधा ज्येष्ठा. अश्वि-

नी. पुष्य. रेवती श्रवण धनिष्ठा. शततारका. पुनर्वसु. रोहिणी.मृग यह नक्षत्रोंमें शुभवार देखके सूत्रधारी याने बढईका कामकरना होय तो उसको आरंभ करना. शुभदायक होताहै.

## अथस्वर्णकारकृत्य.

श्रवणत्रयेऽश्विनीपुष्येमृगेहस्तचतुष्टये॥ कृत्तिकायां पुनर्वस्वोः शुभेलग्नेतथालपि ।हेमकारक्रियाशस्ताहित्वाबुधशनैश्चरौ॥ १॥

टी०– श्रवण. धनिष्ठा. शततारका. अश्विनी. पुष्य. मृग. हस्त. चित्रा. स्वाती. विशाखा. कृत्तिका. पुनर्वसु. यह नक्षत्रमेंशुभतिथि देखके हेमकार याने सोनार कृत्तिका कर्म बुध और शनिवारको छोडके करना शुभदायक है

## अथचौरकृत्यम्.

विशाखाकृत्तिकापूर्वामूलार्द्राभरणीमघे॥ आश्लेषाज्येष्ठयोर्मंदेभौमयोः शकुनेबले॥ लग्नेवादशमेभौमेचौर्यंसद्रव्यलब्धये॥ १ ॥

टी०– विशाखा. कृत्तिका. तीनो पूर्वा. मूल. आर्द्रा. भरणी. मघा. आश्लेषा. ज्येष्ठा. यह नक्षत्रोंमें और शनि भौम ये वारोंमें. शकुन बलमें, गमन लग्नमें भौम होय अथवा दशम होय ऐसे कालमें चौरकर्म करनेसे उत्तम द्रव्य लाभ होता है.

## अथरत्नयुक्तभूषाघट्टनं.

कृत्तिकादित्रयेहस्तपञ्चकेरेवतीद्वये॥ श्रुतित्रयेपुनर्वस्वोः पुष्यभेवात्तरात्रये॥ कुजार्के रत्नयुक्भूषाघट्टनंशुभवासरे॥ १॥

टी०– कृत्तिका. रोहिणी. मृग. हस्त. चित्रा. स्वाती. विशाखा. अनुराधा. रेवती. अश्विनी. श्रवण. धनिष्ठा. शततारका. पुनर्वसु. पुष्य. उत्तरात्रय यह नक्षत्रमें और भौम. सूर्य आदिशुभवारमें

रत्नयुक्त आभूषण बनावनेको आरंभ करना.

इतिनक्षत्रप्रकरणंसंपूर्णम्.

## अथयोगप्रकरणम्.

श्लोक ॥ वाक्पतेरर्कनक्षत्रंश्रवणाच्चांदमेवच ॥
गणयेत्तद्युतींकुर्याद्योगस्याद्दक्षशेषतः ॥ १ ॥

टी०-पुष्य नक्षत्रसे सूर्य नक्षत्रतक गिनके श्रौर श्रवणसे दिननक्षत्र तक गिनके दोनोंकी संख्या एकत्र करके २७ से भागना, बाकी बचेसोयोग जानना. उदाहरणः- संवत् १९२५ ज्येष्ठशुदी ३ सोमवार आर्द्रानक्षत्र है तो उसदिन कौनसा योग? ऐसा कोई पूछे तो पुष्यनक्षत्रसे रोहिणी सूर्य नक्षत्र २४ भया श्रौर श्रवणसे आर्द्रादिन नक्षत्र १२वां हुवा. दोनों मिलके ३६ भये. उस्को २७ का भाग देनेसे शेष ९ बचे तब जानना कि उसदिन शूल योग आता है.

### योगनामानि.

विष्कुंभः प्रीतिरायुष्मान्सौभाग्यशोभनस्तथा
अतिगंडस्सुकर्माचधृतिः शूलस्तथैवच ॥ १ ॥ गंडोवृद्धिर्ध्रुवश्चैवव्याघातोहर्षणस्तथा ॥ वज्रसिद्धिर्व्यतीपातवरीयानपरिघःशिवः ॥ २ ॥ सिद्धिः साध्यः शुभः शुक्लोब्रम्हैंद्रोवैधृतिः क्रमात् ॥ सप्तविंशतियोगास्तुकुर्युर्नामसमंफलं ॥ ३ ॥

टि०- विष्कंभादिक २७ योगोंके नाम आगले कोष्टकमें लिखे हैं-

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | विष्कुंभ. | ८ | धृति. | १५ | वज्र. | २२ | साध्य. |
| २ | प्रीती. | ९ | शूल. | १६ | सिद्धि. | २३ | शुभ. |
| ३ | आयुष्मान | १० | गंड. | १७ | व्यतीपात. | २४ | शुक्ल. |
| ४ | सौभाग्य. | ११ | वृद्धि. | १८ | वरीयान्. | २५ | ब्रम्हा. |
| ५ | शोभन. | १२ | ध्रुव. | १९ | परिघ. | २६ | ऐंद्र. |
| ६ | अतिगंड. | १३ | व्याघात. | २० | शिव. | २७ | वैधृति. |
| ७ | सुकर्मा | १४ | हर्षण. | २१ | सिद्धिः | एते | योगाः २७ |

यह जो २७ योग उनका फल उनके नामसदृशाही है ऐसा जानना.

## योगवर्ज्यघटिका.

विरुद्धसंज्ञा इह येच योगास्तेषामनिष्टः खलु पाद आद्यः॥ सर्वेधृतिस्तुव्यतिपातनामासर्वेप्यनिष्टः परिघस्यचार्धं॥ १॥ तिस्रस्तुयोगे प्रथमेचवज्रे आघातसंज्ञेनवपंचशूले॥ गंडेतिगंडेचषडेवनाड्यः शुभेषुकार्येषुविवर्जनीयाः॥ २॥

टी०—यह २७ योगोंमें जो विरुद्ध नामक योग हैं याने शूल, वज्रादिक उनका प्रथमपाद अनिष्ट जानना. और वैधृति, व्यतीपातइनेके चारोंपाद अनिष्ट जानना. परिघका पूर्वार्ध अनिष्ट. विष्कंभके आद्य ३ घडी अनिष्ट. वज्रकी आद्य ९ घरी. आघातकी ९ घरीशूल योगनकी ५ घरी. गंड और अतिगंड इन दोनों योगकी आद्य ६।६ अनिष्टकारक है.

इतियोगप्रकरणसमाप्त.

---

## अथ करणप्रकरणं लिख्यते.

### करणानयनं.

गततिथयोद्विनिघ्नाः शुक्लप्रतिपदादितः॥ एकोनामससप्तकृच्छेषंकरणंस्याद्बवादिकं॥ १॥ ॥

टी०—जिस दिनका करण लेना होय तो शुक्लप्रतिपदासे वर्तमान तिथितक गिनके उसको दुगूणा करना. बाद उसमेंसे १ कम करके ७ का भाग देना. जो शेष बचेसोउस तिथिका करण जानना.

### करणनामानि.

बवाह्वयंबालवकौलवाख्यं ततोभवेत्तैतिलनामधेयम्॥ गराभिधानंवणिजंचविष्टीरित्याहुरार्याः करणानिसप्त॥ १॥ अंतेकृष्णचतुर्दश्यांशकुनि

दर्शभागयोः ॥ ज्ञेयंचतुष्पदंनागंकिंस्तुघ्नंप्रतिपद्दले ॥ १ ॥

टी०बव १ बालव २ कौलव ३ तैतिल ४ गरज ५ वणिज ६ विष्टिकहिये भद्रा ७ ये सात करण है कृष्णचतुर्दशीके उत्तरार्द्धमें शकुनी नामका ८ वा करण आताहै. वैसाही अमावास्याके पूर्वोत्तरार्द्ध में क्रमसे चतुष्पद और नागये करण आते हैं और किंस्तुघ्न नामका करण प्रतिपदाके पूर्वार्द्धमें होता है.

## करणस्वामी.

इंद्रोब्रह्मामित्रनामार्यमाभूःश्रीःकीनाशश्चेतिमित्यर्घनाद्याः ॥ कल्युक्षाख्यौसर्पवायुस्तथैवपेचत्वारस्तेस्थिराणांचतुर्णां ॥ १ ॥

टी०-इंद्र. ब्रह्मा. मित्र. अर्यमा. भूमि. लक्ष्मी. यम. ये बवादिसात करणोंके देवता हैं. और शकुनी. नाग. चतुष्पद. किंस्तुघ्न ये चार करणोंके देवता क्रमसे कलि. वृषभ. सर्प. वायु ये चार देवता. स्थिर संज्ञक होते हैं.

## करणकृत्यानि.

पौष्टिकंस्थिरशुभानिबवाख्येबालवेनिजहितान्यपिकुर्यात् ॥ कौलवेप्रमदामित्रविधानंतैतिलेशुभगताश्रयकर्म ॥ १ ॥ गरेचबीजाश्रयकर्षणानिवाणिज्यकेस्थैर्यवणिक्क्रियाश्च ॥ नसिद्धिमायातिकृतंचविष्ट्यांविषारिघातादिषुतत्रसिद्धिः ॥ २ ॥ मंत्रौषधानिशकुनौतुसपौष्टिकानिगोविप्रराज्यपितृकार्यचतुष्पदेति ॥ सौभाग्यदारणधृतिं ध्रुवकर्मनागेकिंस्तुघ्नकेशुभनिखिलशुभमकार्यम् ॥ ३ ॥

टी०- बव करणमें पौष्टिक. व्रत. शिल्पादि स्थिरकर्म. देवालय. त

डाग. कूपादि ये कर्म करना. बालवकरणमें द्विजकाहितकर्म. कौलव करणमें मित्रता याने दोस्ती. और उत्साहादिक. तैतिल करणमें विवाहादि मंगल कार्य. गरकरणमें बीजका बोवना और हलचलावना. वणिजकरणमें देवतास्थापन. तलाव. बावडी. गृह इत्यादिक बनावना. और दुकानदारी याने बेपार करना. विष्टि करणमें विषप्रयोग. शत्रुघात. इत्यादि करना परंतु शुभकार्य कोई न करना. शकुनी करणमें पौष्टिक याने मंत्रोपदेश औषधिग्रहण. ग्रहशांति इत्यादिक कर्म करना. चतुष्पद करणमें गौको खरीदना. और बेचना. ब्राह्मणकी सेवा करना. राज्याभिषेक. और पितृसंबंधी कार्य. नाग करणमें सौभाग्यकर्म. दारुणकर्म. धैर्यकर्म. विद्याभ्यासादिकर्म करना. किंस्तुघ्न करणमें संपूर्ण कर्म करना.

## भद्रास्वरूपमाह.

दैत्येंद्रैः समरेऽमरेषु विजितेष्वीशः क्रमाद्दृष्टवान्स्वकात्किल निर्गतारवरमुखीलांगूलीनीचक्रपात् ॥ विष्टिः सप्तभुजा मृगेंद्रगलकाक्षामोदरी प्रेतगा दैत्यघ्नी मुदितैः सुरैस्तु करणप्रांते नियुक्तासा ॥ १ ॥

टी०—देवासुरसंग्राममें दैत्येंद्र करके देवता पराभव हुवा. सोजानके महादेवको क्रोध उत्पन्न भया. तब स्वशरीरसे एक शक्ति विष्टि नामक उत्पन्न हुई. उसका मुख गर्दभ ऐसा और पुच्छ बतिचक्रके ऐसे. जिसके गोड और भुजा ७. सिंहके कंठके ऐसा कंठ. कृशोदरी और प्रेतपर बैठके गमन करनेवाली ऐसी देवतोंने देखके अत्यंत हर्षपूर्वक अपने करणप्रांतमें नियुक्त किया. तब उसी शक्तिके सहायतासें देवताओंनें दैत्यका पराभव किया. इस प्रकारका भद्राका स्वरूप और उसीका पराक्रम प्राचीन नारदादि ऋषिने जनोपकारके वास्ते कथन किया है.

## भद्रातिथिमान.

शुक्ले पूर्वार्द्धेऽष्टमीपंचदश्योः भद्रैकादश्यां-
चतुर्थ्यां परार्द्धे ॥ कृष्णे त्वार्द्धे स्यात्तृतीया-
दशम्योः पूर्वभागे सप्तमीशंभुतिथ्योः ॥ १ ॥

टी०- शुक्लपक्षकी अष्टमी और पौर्णिमाके पूर्वदलमें भद्रा होती है. शुक्लपक्षकी चतुर्थी और एकादशीके परदलमें भद्रा होती है. कृष्णपक्षमें तृतीया और दशमीके परदलमें भद्रा और उस पक्षमेंके सप्तमी और चतुर्दशीके पूर्वदलमें भद्रा प्रवेश होते हैं.

## अन्यदपि.

दिवा सर्पमुखी भद्रा रात्रौ भद्रा तु वृश्चिकी ॥
सर्पस्य च मुखं त्याज्यं रात्रौ पुच्छं परित्यजेत् ॥ १ ॥

टी०- दिनको जो भद्रा आती सो सर्पमुखी और रात्रिकी भद्रा वृश्चिक संज्ञक है इसलिये दिनके भद्राका मुख मानो पूर्वदलका त्याग करना. और रात्रिको पुच्छ मानो परदलका त्याग करना.

## भद्रामुखपुच्छविचार.

पंच द्व्यद्रिकृताष्टरामरसभूयामादिघट्यः
शराविष्टेरास्यमसद्गजेंदुरसरामाद्र्यश्विबाणा
ब्धिषु ॥ याम्येष्वंत्यघटित्रयं शुभकरं पुच्छं
तथा वासरे ॥ विष्टिस्तिथ्यपरार्द्धजा शुभकरी·
रात्रौ च पूर्वार्द्धजा ॥ १ ॥

टी०- शुक्लपक्षमें चतुर्थीके पांचवे प्रहरकी पहिली पांच घडी भद्राका मुख होता है सो शुभकार्यको निंद्य जानना. एवं शुक्लपक्षीय अष्टमीके द्वितीय प्रहरकी आद्य पांच घडी मुख. एवं एकादशीके सातके प्रहरकी पांच घडी मुख. एवं पौर्णिमाके चवथे प्रहरकी पांच घडी मुख एवं कृष्णपक्षय तृतीयाके अष्टम प्रहरकी पांच

मुखी. एवं कृष्णपक्ष के सप्तमीकी आद्य पांच घडी मुख. एवं पंचमीके छटवे प्रहरकी आद्यपांच घडी भद्रा मुख.एवंहिचतु-र्दशीके प्रथम प्रहरकी आद्य पांच घडी भद्रा मुख होता है सो सब शुभकार्योंमें निंद्य अतएव त्याज्य है. इसी तरह से शुक्लपक्षमेंच-तुर्थी तिथिके अष्टम प्रहरकी अंत्य तीन घडी भद्रा पुच्छ होताहै. सो शुभ है. एवं अष्टमी के प्रथम प्रहरकी अंत्य तीन घडी पुच्छ ए-कादशीके छवे यामकी अंत्य तीन घडी पुच्छ पौर्णिमाके तीसरे प्रहर-की अंत्य तीन घडी पुच्छ इसी तरहासे कृष्णतृतीयाके सातवे प्रहर की अंत्य तीन घडी पुच्छ दशमी तिथिके पांचवे प्रहरकी अंत्यतीन. घडी पुच्छ शुभ है. परदलकी भद्रा पूर्वदलमें आवे तो और परदल का भद्रा पूर्वदलमें आवे तो वह भद्रा संपूर्ण कार्यके करनेमेंशुभ फल दायक है ऐसा निश्चै करके जानना और सब कार्योंकोकरना.

भद्राशरीरविभागमाह.

मुखेपंचगलेत्वेकावक्ष्यस्येकादशस्मृताः ॥ ना-भौचतस्रः षट् कट्यांतिस्रः पुच्छेतुनाडिकाः १

टी० - मुखमें पांच कंठमें एक. हृदयमें अग्यारह नाभिमें ४ कटिमें ६. और पुच्छमें तीन घडी इसी तरहसे ३० घडीमें भ-द्राका शरीर विभाग होता है.

भद्राफलम्.

कार्यहानिर्मुखेमृत्युर्गलेवृक्ष्यांसनिस्वता ॥ कट्या मुन्मत्तता नाभौच्युतिः पुच्छेध्रुवाजयः ॥ १ ॥

टी० - मुखमें कार्यहानि. कंठमें मृत्यु. हृदयमें दरिद्रता. कटियाने कमरमें उन्मत्तता नाभीका कार्यनाश. पुच्छमें जय तथा लाभ. ऐसा भद्राका फल जानना.

चंद्रतःस्वर्ग,मृत्यु,पातालवासज्ञानं.

कर्कंकुंभद्वयेभूस्थाकोर्पेजतृतीयेद्यगा ॥ कन्याचा

पद्मयेचंद्रेभद्रापातालवासिनी॥ १॥

टी०-कर्क. कुंभ. सिंह. मीन ये ४ राशिके चंद्रमें भद्राका वास पृथ्वीमें जानना. वृश्चिक. मेष. वृषभ. मिथुन ये चार राशिके चंद्रमें भद्राका वास स्वर्गमें जानना. कन्या. तुला. धन. मकर ये चार राशिके चंद्रमें भद्रका वास पातालमें जानना.

## भद्रावासफलं.

स्वर्गेभद्राभवेत्सौख्यंपातालेचधनागमः॥
मृत्यलोकेयदाभद्राकार्यसिद्धिस्तदानहि॥ १॥

टी०-भद्रा स्वर्गमें होय तो उसका फल सौख्य. पातालमें होय तो धनागम. मृत्यलोकमें भद्राका वास होय तो उससे कार्यकी हानि होती है ऐसा जानना.

## वारपरत्वेंभद्रानामानि.

सोमेशुक्रेचकल्याणिशनौचैववृश्चिकी॥ गुरौपुण्यवतीज्ञेयाचान्यवारेषुभद्रिका॥ १॥

टी०-सोम या शुक्रवारको भद्रा होय तो कल्याणी नाम जानना. शनिवारको होय तो वृश्चिकी जानना. गुरुवारको होय तो पुण्यवती जानना. और रवि. मंगल. बुध ये वारको भद्रा आवे तो भद्रिका जानना. इनका फल नामानुरूपही जानना.

## इतिकरणप्रकरणं.

---

# अथसंक्रांतिप्रकरणम्.

घोरेरवौध्वांक्षिसृतध्रुतौचसंक्रांतिरारेचमहोदरीस्यात्॥ मंदाकिनिज्ञेचगुरौचमंदामिश्राभृगौराक्षसिचार्कपुत्रे॥ १॥

टी०-रविवारके दिन संक्रांति होय तो उसका नाम घोरा. सोमवारको होय तो ध्वांक्षी. मंगलवारको होय तो महोदरी. बुधवारको हो-

य तो मंदाकिनी बृहस्पतवारको होय तो मंदा. शुक्रवारको. होय तो मिश्रा और शनिवारके दिन संक्रांति होय तो उसकाना म राक्षसी जानना.

## अन्यदपि.

उग्रक्षिप्रचरैर्मैत्रध्रुवमिश्राख्यदारुणैः॥ ऋ-
क्षैः संक्रांतिरर्कस्य धोराद्याः क्रमशो भवेत्॥ १॥

टी॰– उग्र नक्षत्र तीनो पूर्वा. भरणी. मघा इन नक्षत्रोंमें संक्रांति होय तो घोरा नाम जानना. क्षिप्र. हस्त. अश्विनी. पुष्य. अभिजित् इन नक्षत्रोंमें संक्रांति होय तो ध्वांक्षी नाम जानना. चर. स्वाती. पुनर्वसु. श्रवण. धनिष्ठा. शततारका इन नक्षत्रोंमें संक्रांति होय तो महोदरी नाम जानना. मैत्र. मृग. रेवती. चित्रा. अनुराधा इन नक्षत्रोंमें संक्रांति नाम मंदाकिनी जानना. ध्रुव. तीनो उत्तरा रोहिणी. इन् नक्षत्रोंमें संक्रांति होय. तो मंदाकिनी नाम जानना. मिश्र विशाखा. कृत्तिका. इन नक्षत्रोंमें संक्रांति होय तो मिश्रा नाम जानना. दारुण. मूल. ज्येष्ठा. आर्द्रा. आश्लेषा इन् नक्षत्रोंमें संक्रांति होय तो राक्षसी नाम- जानना

## फलम्.

ध्वांक्षी वैश्यान सुखयति महोदर्यलं चोरसार्थान् घोरा शूद्रानयन नरपतीन्नेव मंदाकिनी च॥ नंदाख्या च द्विजवरगणान् मिश्रकाख्या पशूंश्च चांडालान्तामकनिमखिलान् राक्षसी संज्ञिता च॥ १॥

टी॰– ध्वांक्षी नाम होय तो वैश्यको सुख जानना. महोदरी नाम होय तो चोरको सुख जानना. घोरा नाम होय तो शूद्रको सुख. मंदाकिनी नाम होय तो राजा वोंको सुख जानना. नंदा नाम हो. य तो ब्राह्मणों को सुख. मिश्रा नाम होय तो पशुनको सुख और राक्षसी नाम होय तो चांडालादिकोंको सुख जानना.

## कालफलं.

पूर्वाण्हकाले नृपतिर्द्विजेंद्रान्मध्यंदिने चायविशो-
पराण्हे ॥ शूद्रान्खावस्तमिते प्रदोषे पिशाचका-
न्रात्रिचरान्निशीथे ॥ १ ॥ नंद्रादिकांश्चापररात्र-
काले प्रत्यूषकाले पशुपालकांश्च ॥ संक्रांतिरर्क-
स्य समस्तलिंगी प्रभातसंध्यासमये निहंति ॥ २ ॥

टी०—दिनके प्रथमभागमें होय तो राजा और ब्राह्मणोंको दुः जानना. माध्यान्हसमयमें होय तो वैश्य लोगोंको दुःखजानना. दिनके तृतीय भागमें होय तो शूद्रजनन लोगोंको दुःख जानना. रात्रिकालके प्रथम भागमें होय तो पिशाचनको दुःख जानना. रात्रिके द्वितीयभागमे होय तो रात्रिचर याने राक्षस और निशाचरोंको दुःख जानना. तृतीय भागमें होय तो न रादिकको दुःखजानना. और अरुणोदयकालको होयतो पशुपालनको दुःख जानना. सूर्योदयमें होय तो गुसांई इत्यादिकोंको दुःखदायक होय ऐसा संक्रांतिका कालफल जानना.

## संक्रांतिमुखम्.

अर्केशुक्रे सुखं पूर्वे सौम्ये भौमे च दक्षिणे ॥
शनौ चंद्रे मुखं पश्चाद्गुरौ चैवोत्तरामुखी ॥ १ ॥

टी०—रवि और शुक्रके दिन होय तो पूर्व मुख जानना. बुधआर मंगलके दिन होय तो दक्षिण जानना. शनि और सोमके दिन होय तो पश्चिममुख जानना. और बृहस्पतवारको होय तो संक्रांति उत्तराभिमुख है ऐसा जानना.

## करणपरत्वें संक्रांतिमुख.

ववे पूर्वमुखं प्रोक्तं बालवे यमदिङ्मुखं ॥ कौलवे
पश्चिममुखं तैतिले चोत्तरामुखं ॥ १ ॥ गरे वायव्य-
दिग्वक्त्रं वाणिजाग्नेयदिङ्मुखं ॥ भद्रायामीश

दिग्वल्कंशकुनेर्निर्ऋतिमुखम्॥ २॥ चतुष्पदीच-
पातालेनागेचोर्ध्वमुखीभवेत्॥ किंस्तुघ्नेसर्वदिग्
वल्कंसंक्रांतिमुखलक्षणम्॥ ३॥

टी०- जब बव करणमें संक्रांति होय तब पूर्वमुख होती है. बालव करणको दक्षिणाभिमुख. कौलव करणमें होय तो पश्चिमाभिमुख. तैतिल करणमें होय तो उत्तराभिमुख. गरकरणमें होय तो वायवाभिमुख. वणिज करणमें होय तो आग्नेयाभिमुख. भद्राकरणमें होय तो इशान्याभिमुख. शकुनी करणमें होय तो नैर्ऋत्याभिमुख. चतुष्पद करणमे होय पातालाभिमुख जानना अधोमुख नाग करणमें होय तो ऊर्ध्वमुखयाने आकाशको देखने वाली. और जो किंस्तुघ्न करणमें होय तो सर्वदिङ्मुख याने सब दिशानको संक्रांतिका मुख है ऐसा जानना.

## अथदृष्टि.

चंद्रेगुरोदृष्टिविदिकूछशानोसूर्येसितेनैर्ऋतिकोणदृष्टिः॥ धात्रीसुतेदिकुपवनेनिरक्ताबुधेशनौरुद्रदिशिक्षणंभवेत्॥ १॥

टी०- संक्रांति सोमया बृहस्पतवारको आवे तो उनकी दृष्टि अग्निकोणमे जानना. रवि और शुक्रवारको आवे तो नैर्ऋत्य कोणमें मंगळको होय तो वायव्य कोणमें और बुधया शनिवारके दिन संक्रांति आवे तो उनकी दृष्टि ईशान्यकोणमें जानना.

## अथगमन.

मंदेचंद्रगमः सौम्येबुधेभौमेचवारुणे॥ रवौशुक्रेगमोयाम्येगुरौप्रागगमनंस्मृतम्॥ १॥

टी०- शनिवार और सोमवारके दिन संक्रांति आवे तो उससंक्रांतीका गमन उत्तरदिशामें जानना बुध और मंगळवारको आवे तो पश्चिम दिशामें गमन जानना. रविवार और शुक्र-

वारको आवे तो दक्षिणदिशामें गमन जानना. और बृहस्पत वारको संक्रांति आवे तो उसका गमन पूर्वदिशामें है ऐसा जानना.

## स्थिति.

चतुष्पदेतैतिलनागयोश्चस्कसोरविः संक्रमणंकरोति ॥ विष्याह्ववारव्येचगराह्वयेचसबालवारव्येस्थितएवविष्टा ॥ १ ॥ फलम् ॥ किंस्तुघ्नानाग्निशकुनेवणिकौलवारव्येचौर्ध्वेस्थितस्यरवलुसंक्रमणंरवेस्यात् ॥ धान्यार्धविष्टिषुभवेत्क्रमशस्कहृष्टोमध्येष्टतेतिमुनयःप्रवदंतिपूर्वे ॥ २ ॥ वाहनम् ॥ सिंहोव्याघ्रोवराहश्चगर्दभःकुंजरस्तथा ॥ महिषीघोटकश्वाचछागोवृषभकुक्कुटौ ॥ ३ ॥ गजोवाजिर्वृषोमेषःखरोष्ट्रोकेसरिक्रमात् ॥ शार्दूलमहिषिव्याघ्रवानरोश्वबवादितः ॥ ४ ॥ फलम् ॥ गजेलक्ष्मिवृषेस्थैर्यघोटकेवाहनेतथा ॥ सिंहव्याघ्रेभयंप्रोक्तंस्कभिक्षंगर्दभेशकनौ ॥ ५ ॥ वराहेमहतीपीडाजायतेमेषवाहने ॥ महिष्योश्वभवेत्क्लेशःकुक्कुटोमृत्युरेवच ॥ ६ ॥ वस्त्राणिश्वेतपीतहरितेचपांडुररक्तश्यामममषितबहुवर्णं ॥ कंबलंविवसनंधनवर्णान्यंशकनिचबवादितःक्रमात् ॥ ७ ॥ आयुधाणि ॥ भृशुंडीचगदाखड्गदंडकोदंडतोमरान् ॥ कुंतपाशांकुशास्त्रंचबाणश्चेवायुधंबवात् ॥ ८ ॥ भोजनपात्रं,सौवर्णराजतंताम्रंकांस्यलोहंचखर्परन् ॥ पत्रंवस्त्रंकरोभिमिःकाष्ठपात्रंबवादितः ॥ ९ ॥ भक्षपदार्थानि ॥ अन्नंचपायसंभक्षंपक्वान्नंचपयोदधि ॥

चित्रान्नं गुडमध्वाज्यं शर्करा तु बवादितः ॥ १० ॥ लेपनम् ॥ कस्तूरिकुंकुमं चैव चंदनं मृत्तिका तथा ॥ गोरोचनं मरक्ता च हरिद्रा च तथांजनम् ॥ सिंदूरमगरुश्चैव कर्पूरश्च बवादितः ॥ ११ ॥ देवभूता हि विहगः पशवो मृग एव च ॥ ब्रह्मक्षत्रियविट्शूद्रमिश्रजाती बवादितः ॥ १२ ॥ पुष्प ॥ पुन्नागजाती बकुलश्च केतकी बिल्वस्तथार्ककमलश्च दूर्वा ॥ मल्ली तथा पाटलिका जपा च बवादिपुष्पाणि नियोजयेच्च ॥ १३ ॥ भूषणानि ॥ नूपुरं कंकणं मुक्ता विद्रूमं मुकुटं मणिः ॥ गुंजा वराटकं नीलगरुलं रुक्मकं बवात् ॥ १४ ॥ कंचुकी ॥ विचित्रपाशोरक्तकभूर्जपत्रिका सीता तथा पाटलनीलवर्णा ॥ कृष्णाजिनं चर्म च वल्कपांडुबवादितश्चैव तु कंचुकी स्यात् ॥ १५ ॥ वय ॥ शिशुकुमारी च गतालुका युवा प्रौढा प्रगल्भा च नतश्च वृद्धा ॥ वंध्या तिवंध्या च सुता थिनी च भव्राजका चैव शकुनफलं बवात् ॥ १६ ॥ यद्द्रव्यो गुरुः स्यात्तस्य तस्य महद्भयम् ॥ १७ ॥ पंचाश्च भोगी रातिहास्य दुर्मुखी ज्वरान्विता भुक्तिः स्कंकंपिता मृता ॥ ध्यानेस्थिता कर्कशवद् रूपिणी बवाद्यवस्थाः कथिता मुनींद्रैः ॥ १८ ॥ ॥ इति संक्रांतिअवस्थाः ॥ ॥

टी०—ये सब वस्त्र वगैरा जो संक्रांतिका जो श्लोकमें लिखा है उन सबोंको अर्थ आगे जो कोष्टक बनायके लिखा है उसमें देखनेसे स्पष्ट मालूम होवेगा. उससें जिनका संबंध होय सो सब पीडा पाते हैं ऐसा मुनिलोगोंनें कथन किया है.

## कोष्टकम्.

| करण | बव | बालव | कौल | तैति० | गर | वणि० | विष्टि | शकु० | चतु | नाग | किंस्तु |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| स्थिति | बेठी | बैठी | खडी | सूति | बेठी | खडी | सूति | खडी | सूति | सूति | खडी |
| फल | मध्य | मध्य | महंगा | स्स्ता. | मध्य | महंगा | मध्य | महंगा | सस्ता | स्स्ता | महंगा |
| वाहन | सिंह | व्याघ्र | असूर | गधा | हाती | भैंस | घोडा | कुत्ता | भैंसा | बैल | मुरधा |
| उपवाह० | हाथी | घोडा | बैल | भेडा | गधा | ऊंट | सिंह | व्याघ्र | भैंस | व्याघ्र | वानर |
| फल | भय | भय | पीडा | सुख | लक्ष्मी | क्लेश | रूख | स्थिर | पीडा | स्थिर | मृत्यु |
| वस्त्र | सफेद | पीळा | हला | गूद. | लाल | नील | कृष्ण | छीट | ऊर्ण | सफेद | धूम |
| आयुध | तोफ | गदा | खड्ग | दंड. | धनु | नलका | भाला | फांस | अंकु. | तलवार | बाण |
| पात्र | सोना | चांदी | तांबा | कांस्य | लोह | टीकरा | पत्ता | कपडा | हाथ. | भूमि | काष्ट |
| भक्ष्य | अन्न | क्षीर | भात | घेवर | दूध | दही | खिच | दूध | सहज | घीवर | चिनी |
| लेपन | कस्तू | रोरी | चंदन | गोपी | गोरी | र० चं० | हरिद्रा | काज | सेंदूर | अगर | कर्पूर |
| वर्ण | देव | भूत | सर्प | पक्ष | मृग | ब्राह्म | क्षत्रिय | वैश्य | शूद्र. | व० शं० | चंडा० |
| पुष्प | केशर | जाई | मोहर | केवडा | बैल | मंदार | कमल | दूर्वा | बेल. | गूलमे | ओड |
| भूषण | घुंगरू | कंगनी | मोती | मूंगा | मुकुट | मणि | घुंगची | कवडी | लील | पांच. | स्वर्ण |
| कंचुकी | छीट | पत्ता. | हरि | भूर्जप | सफेद | गूला. | नील | कृष्ण | चर्म | वल्के | धूम्र |
| वय. | बाला | कुमारी | युवा | वृद्धा. | म० व० | अंत्य. | वृद्धा | वंध्या | अ० व० | पू० वं० | वदरू |
| अवस्था | पंथा. | भोग. | रति | हास्य | दुःख्य. | ज्वरपु | भूखी | कपि | मृता. | ध्यान | क्लेशा |

## फलम्.

आयुधं वाहनाहारो यज्जातीयं धनं च यत् ॥ सु-
खोपविष्टाति ष्ठंतस्ते लोकाःक्षयमाप्नुयः ॥ १ ॥ ॥

टी० — जो जो वाहनादिकों पर संक्रांति होती है उनसबों का नाश अवश्यमेव होता है ऐसा जानना.

## मूर्तयः

संक्रांतौ मूर्तिभेदाहरपवनयमे वारुणे सार्प-
ऐंद्रे एवां पंचैंदुसंज्ञां गुरुकरपितृभे चाग्निदस्रे च-
सौम्ये ॥ त्वाष्ट्रेमैत्रेचमूलेश्रुतिवसुवपुषांत्री ॥ णि
पूर्वा स्वरा मैत्राह्मेदित्ये हि दैवे भवति शरकृतादुत्त

रात्रीएणिऋक्षम् ॥ १ ॥ बाणवेदैःसमर्घस्यानाध्यस्थंटयोमरामयोः ॥ मूर्तौपंचदशेयातेदुर्भिक्षंचप्रजायते ॥ २ ॥

टी०- अब संक्रांतिका मूर्तिभेदकहते हैं. आर्द्रा. स्वाती. भरणी. शततारका. आश्लेषा. ज्येष्ठा इन नक्षत्रोंमें होय तो दुर्भिक्ष और जनको क्लेश जानना. मूर्ति १५. हैसोः पुष्य. हस्त. मघा. कृत्तिका. अश्विनी. मृग. चित्रा. अनुराधा. मूल. श्रवण. धनिष्ठा. रेवती पूर्वात्रय इन नक्षत्रमें होय तो मध्यम फल. मूर्ति ३० रोहिणी. पुनर्वसू. विशाखा. उत्तरात्र इन नक्षत्रोंमें होय तो जनको सुख. मूर्ति ४५ जानना.

अन्यदपि.

पूर्वसंक्रांतिनक्षत्रात्परसंक्रांतिऋक्षकं ॥ द्वित्रिसंख्यासमर्घस्याचतुःपंचमहर्घता ॥ १ ॥

टी०- संक्रांत जोगत हुई होय उस संक्रांतिसे प्राप्त संक्रांतितक गिनना. २ या ३ नक्षत्रकाही अंतर होय तो समर्घता जानना. ५ या ४ नक्षत्रोंका अंतर होय तो दुर्भिक्ष जानना.

अन्यदपि.

संक्रांतिनाडीनवमिश्रिताचसप्ताहृतापावकभाजिताच ॥ एकेसमर्धंद्वितियेचसौम्यंशून्येमहर्घंमुनयोवदंति ॥ १ ॥

टी०- संक्रांतिकी घडीमें ९ मिलावना बाद सातसे गुणाके ३ का भागदेना. शेष एक रहे तो उत्तम फल. २ बचे तो मध्यम फल. और ३ बचे तो महर्घता जानना.

संक्रांतिनक्षत्रफलम् ॥

संक्रांत्याधरनक्षत्राद्गणयेज्जन्मभावधी ॥ त्रिकंषट्कंत्रिकंषट्कंत्रिकंषट्कंपुनःपुनः ॥ पंथाभोगोव्यथावस्त्रंहानिश्चविपुलंधनम् ॥ १ ॥ ॥ ॥

टी०- जिंस नक्षत्रमे संक्रांति होय उस नक्षत्रसे जन्मनक्षत्र तक गिनना सो ऐसाः- प्रथम तीन पक्ष पंथा. ६ भोग ३ व्यथा. ६ वस्त्र. ३ हानि. ५ धनप्राप्ति. इस रीतिसे जानना.

## जन्ममासतिथिनक्षत्रफलमाह.

तस्यजन्मर्क्षमासाद्यतिथौसंक्रमणंभवेत्॥ तन्मासाभ्यंतरेतस्यवैरंक्लेशंधनक्षयः॥१॥ ॥

टी०- जन्मनक्षत्रमें संक्रांति लगे तो वैर जानना. जन्ममासमें लगे तो क्लेश जानना. और जन्मतिथिके दिन होय तो धननाश जानना.

## संक्रातिस्वरूपमाह.

षष्टियोजनविस्तीर्णालंबोष्ठपुरुषाकृतिः॥
एकवक्त्रानवभुजासंक्रांतिर्दीर्घनासिका॥१॥
पृष्ठालोकाभ्रमंत्येवगृहीत्वाखर्परंकरे॥ एवं
संक्रमणेयस्याःफलंप्रोक्तंमनीषिभीः॥ २ ॥

टी०- संक्रातिका शरीर प्रमाण २४० कोस पुरुषके ऐसा आकार. १ मुख. ९ भुजा. लंबा ओष्ठ. बडी नासिका. आगे देखनेवाली. पीछे चलनेवाली. हाथमें खपरा लियेला. भ्रमण करती है ऐसा संक्रातिका स्वरूप जानना.

## संक्रांतीके हाथमें फल.

मेषालिकर्केचतथैवरक्तंचापेचमीनेचतुलेच पित्तं॥ श्वेतंवृषेस्त्रीमिथुनंचचंद्रेकृष्णोथमकरेचघटेचसिंहे॥ १ ॥ रक्तंफलंभवेद्दुःखंश्वेतेचैवसुखंस्मृतम्॥ पीतेश्रीस्तुतथाप्रोक्ताश्यामोमृत्युर्नसंशयः॥ २॥

टी०- मेष. वृश्चिक. कर्क ये ३ राशीके चंद्रमामें संक्रांति प्रवेश होय तो हाथमें रक्त फल जानना. उससे प्रजाको दुःख प्राप्ति धन. मीन.

तुला ये ३ राशिके चंद्रमामें संक्रांति प्रवेश होय तो पीत फल जानना लक्ष्मी प्राप्त होय. वृषभ. कन्या. मिथुन ये ३ राशीके चंद्रमामें संक्रांति प्रवेश होय तो सफेद फल जानना. सुख प्राप्ति होय. मकर. कुंभ. सिंह ये ३ राशिके चंद्रमामें संक्रांति प्रवेश होय तो कृष्ण फल जानना. मृत्युप्रद होता है.

## संक्रांतिपुण्यकालः

संक्रांतिकालादुभयत्रनाडिकापुण्यामताः
षोडशषोडशोपागौः ॥ निशीथतोर्वागपरत्र
संक्रमेपूर्वापराह्नांतिमपूर्वभागयोः ॥ १ ॥

टी०— संक्रांतिके पूर्व और पर १६ घडी पुण्यकाल होता है. लेकिन आधीरातके पहिले होय तो दिनके तृतीय भागमें पुण्य काल जानना. आधीरातके बाद होय तो उत्तर दिनके पूर्वदलको पुण्यकाल जानना.

## इतिसंक्रांतिप्रकरणं.

---

## अथग्रहणप्रकरणंप्रारंभ्यते.

## चंद्रग्रहणप्रवृत्ति.

भानोः पंचदशेऋक्षेचंद्रमायदितिष्ठति ॥ पौर्णिमास्यांनिशाशेषेचंद्रग्रहणमादिशेत् ॥ १ ॥

टी०— सूर्यनक्षत्रसे पंदरहवे नक्षत्रमें चंद्रमा होय और पौर्णिमाहोके रात बचजाय तो चंद्रग्रहणका संभवकाल जानना.

## सूर्यग्रहण.

सघोनंग्रस्तनक्षत्रात्षोडशंयदिसूर्यभं ॥ अमावास्यादिवाशेषेसूर्यग्रहणमादिशेत् ॥ १ ॥

टी०— सब सुदिनोंमें सूर्य और चंद्र अमावास्याके दिन एकराशिमे प्राप्त होते हैं परंतु ग्रहणकालको एक नक्षत्रमें दिनको आकेअ-

मावास्या जायके दिन शेष रहे तो सूर्य ग्रहणका संभव जानना. परंतु उस दिन चंद्रनक्षत्रसे सूर्य नक्षत्रतक गिनके उसमेंसे ११ निकालके सोलहवां नक्षत्र आवे तो सूर्यग्रहण जानना.

## राशीकों शुभाशुभ.

त्रिषट्दशायोगपतेनराणांशुभप्रदंस्याद्ग्रहणंरवींद्वोः ॥ द्विसप्तनंदेषुचमध्यमंस्यात्शेषेष्वनिष्टंमुनयोवदंति ॥ १ ॥

टी०— सूर्य अथवा चंद्रग्रहण अपने राशिसे तृतीय ३. षष्ठ ६, दशम १० एकादश ११ ये राशिको शुभदायक होता है. और द्वितीय २ सप्तम ७ नवम ९ ये मध्यम जानना.

## दुसराप्रकार.

ग्रासात्तृतीयोऽष्टमगश्चतुर्थस्तस्थायसंस्थः शुभदः स्वराशेः ॥ ग्रासाद्रविः पंचनवर्तुमध्यस्ततोधमोक्ताश्चबुधैश्चशेषाः ॥ १ ॥

टी०— सूर्य ग्रहण जिस राशिमें लगे उसराशिसे ३।८।४।११ ये शुभ जानना. ५।९।६ मध्यम जानना और १।२।७।१०।१२ ये अशुभ जानना.

---

## अथप्रयोग.

### शुभाशुभफलमाह.

तिथिरेकगुणाप्रोक्तानक्षत्रंचचतुर्गुणम् ॥ वारः षष्ठगुणोज्ञेयोमासश्चाष्टगुणः स्मृतः ॥ १ ॥ वर्षांशतगुणं विद्याद्दर्शनंचचतुर्गुणम् ॥ संक्रांत्याग्रहणेचैववैरिणीचगलालिका ॥ २ ॥

टी०— स्त्रीको प्रथम ऋतु मास होता है उसका शुभाशुभ फल यथा विधि कहते हैं. तिथिका १ गुण. नक्षत्रके ४ गुण. वारके ६ गुण.

महीनेके ८ गुण. वस्त्रके १०० गुण और जो देखे उसको बहुत दोष है. संक्रांतिके दिन ऋतु प्राप्त होय तो वंध्य होय और ग्रहणके दिन प्रथम ऋतु प्राप्त होय तो वः स्त्री उसकारणसे शीघ्रही वंध्या होतीहै.

## प्रथममासफलम्.

प्रथमर्त्तौमधौनारीविधवाभवतिध्रुवम् ॥ वैशाखेधनपुत्राढ्याज्येष्ठेरोगान्विताभवेत् ॥ १ ॥
आषाढेचमृतापत्याश्रावणेचाधनान्विता ॥
भाद्रेचदुर्भगाज्ञेयाह्याश्विनेचतपस्विनी ॥ २ ॥
ऊर्जेल्पायुष्मतीनारीमाघेपुत्रसुखान्विता ॥
मार्गशीर्षेबहुप्रजापुंश्चलीचपुषास्मृताः ॥ ३ ॥
फाल्गुनेश्रीमतीसाध्वीकसांन्मासफलंस्मृतम् ॥

टी०- स्त्रीका प्रथमऋतु चैत्रमासमें प्राप्त होय तो विधवा जानना. वैशाखमें होय तो धन पुत्रसे युक्त होगी. ज्येष्ठमासमें होय तो राग युक्त होती हैं. आषाढमासमें होय तो मृत प्रजा. श्रावणमासमें होय तो धनयुक्त. भाद्रपदमासमें होय तो दुर्भगा होती है. आश्विनमें होय तो तपास्विनी. कार्त्तिकमें होय तो थोडा आयुष. मार्गशीर्षमें होय तो बहुप्रजा. पोषणमें होय तो जारिणी. माघमें होय तो पुत्रयुक्त. और जो फाल्गुनमासमें स्त्रीको प्रथमऋतु प्राप्त होय तो पतिव्रता. ऐसा मुनियोंनें लिखा है.

## तिथिफलम्.

शुचिर्नारीप्रतिपदीद्वितीयायांतुदुःखिनी ॥
तृतीयायांपुत्रवतीचतुर्थ्यांविधवाभवेत ॥ १ ॥
पंचम्यांचैवसौभाग्यंषष्ठ्यांकार्यविनाशिनी ॥
सप्तम्यांसुप्रजानारीअष्टम्यांराक्षसीतथा ॥ २ ॥
नवम्यांविधवानारीदशम्यांसौख्यभागिनी ॥ ए-

कादश्यांशकृचिनारीद्वादश्यांमरणंध्रुवम् ॥ ३ ॥ त्र-
योदश्यांशुभाप्रोक्ताचतुर्दश्यापरान्विता ॥ पौर्णि-
मास्याममावास्याशुभंचाशुभमेवच ॥ ४ ॥ ॥

टी०— स्त्रीको प्रथमऋतु प्रतिपदाको प्राप्त होय तो पवित्र जानना. द्वितीयाको होय तो दुःखी जानना. तृतीयाको पुत्रवती जानना. चतुर्थीको विधवा. पंचमीको होय तो सौभाग्यवती. षष्ठीको होय तो कार्यनाश. सप्तमीको होय तो शुभप्रजा. अष्टमीको होय तो राक्षसी. नवमीको होय तो विधवा. दशमीको होय तो सौख्यकी भोगी. एकादशीको होय तो शुचि. द्वादशीको होय तो मरण. त्रयोदशीको होय तो शुभ जानना. और जो अमावास्याको प्रथमऋतु प्राप्त होय तो अशुभ जानना.

## वारफलम्.

आदित्येविधवानारीसोमेचैवमृतप्रजा ॥ क्षा-
णिपुत्रेआत्मघातीबुधेकन्याप्रसूस्मृता ॥ १ ॥
गुरुवारेसुतप्राप्तिः कन्यापुत्रयुताभृगौ ॥ मंदे
चपुंश्चलीनारीज्ञेयंवारफलंबुधैः ॥ २ ॥ ॥

टी०— स्त्रीको प्रथम ऋतु रविवारको प्राप्त होय तो विधवा होती है. सोमवारको होय तो मृतप्रजा होती है. मंगलवारको होय तो आत्मघाती जानना. बुधवारको होय तो बहुकन्या प्रसूति. बृहस्पतवारको होय तो पुत्रप्राप्ति. शुक्रवारको होय पुत्रकन्यायुक्त. और शनिवारको होय तो जारिणी जानना.

## नक्षत्रफलम्.

अश्विन्यांसुभगानारीभरण्यांविधवाभवेत् ॥
कृत्तिकायांचवंध्यास्याद्रोहिण्यांचारुहासिनी
॥ १ ॥ मृगेदारिद्र्ययुक्ताोक्ताचार्द्रायांक्रोधका-

रिणी पुनर्वसौ पुत्रवती पुष्ये पुत्रधनान्विता ॥ २॥ आश्लेषायां भवेद्वंध्या मघायांचार्थसंयुता ॥ पूर्वायांचार्थयुक्ता हि चोत्तरायां सतीस्त्रिया ॥३॥ हस्ते पुत्रधनैर्युक्ता चित्रायामनुचारिणी ॥ स्वात्यां गर्भगवयवा विशाखायां तु निष्ठुरा ॥ ४॥ मैत्रे च दुर्भगा नारी ज्येष्ठायां विधवा भवेत् ॥ मूले पतिव्रता साध्वी पूर्वासौभाग्यभोगिनी ॥ ५॥ उत्तरार्धवती प्रोक्ता श्रवे सौभाग्यसंपदा ॥ धनिष्ठायां शुभा नारी शतभे द्रव्यान्विता बुधैः ॥ ६॥ पुभे चोक्ता कामिनी तु उभे लक्ष्मीयुता शुभा ॥ रेवत्यां परिरिक्ता तु ज्ञेयं भानां फलं बुधैः ॥ ७॥

टी०- नक्षत्रोंमे ऋतुकालका शुभाशुभका फल आगे लिखेलकोष्टक देखनेसे स्पष्ट मालूम होगा.

| अ. | शुभगा. | पु. | पुत्रधनयुक्त | स्वा. | पररता. | सौ. | सौभाग्य. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| भ. | विधवा. | आ. | वंध्या. | वि. | निष्ठुर. | ध. | शुभा. |
| कृ. | वंध्या. | म. | द्रव्ययुक्ता. | अ. | दुर्भगा. | श. | कल्याणि. |
| रो. | चारुभाषि. | पू. | द्रव्ययुक्ता. | ज्ये. | विधवा. | पू. | लक्ष्मीयुक्त. |
| मृ. | दरिद्र. | उ. | पतिव्रता. | मू. | पतिव्रता. | उ. | शुभा. |
| आ. | क्रोधी. | ह. | पुत्रधनयुक्त | पू. | सौभाग्य. | रे. | पतित्यागी. |
| पु. | पुत्रवती. | चि. | पतिप्रिया. | उ. | धनयुक्ता. | ० | ० ० |

## योगफलम्.

अद्यतौ विधवा नारी विष्कंभे च रजस्वला ॥ स्नेहः प्रीत्यां तु दंपत्योरायुष्मान्स्त्र धनप्रदः ॥ १॥ सौभाग्ये पुत्रयुक्ता तु शोभने मंगलान्विता ॥ अतिगंडं तु विधवा सुकर्मणि तु शोभना ॥ २॥ धृतौ संपत्तियु-

काचशूलेरोगयुता भवेत् ॥ गंडेदुःखान्विताना-
रीव्याघातेभर्तृघातिनी ॥ ३ ॥ ध्रुवौतुशोभना-
नारी वृद्धौपुत्रान्विताभवेत् ॥ हर्षणेहर्षयुक्तातु
वज्रेचैवानपत्यता ॥ ४ ॥ सिद्धौपुत्रान्वितानारी
व्यतीपातेविभर्तृका ॥ मृतवत्साचवर्याणेपरिघे
चाल्पजीविनी ॥ ५ ॥ शिवपुत्रवतीनारीसिद्धेशी-
घ्रफलान्विता ॥ साध्येधर्मपरानारीशुभेशुभगु-
णान्विता ॥ ६ ॥ शुक्लेशुभकरानारीब्रह्माणिस्व-
पतौरता ॥ ऐंद्रेतुदेवररता वैधव्यंवैधृतौस्मृतम् ७

टी०- योगका शुभाशुभ फल जो है सो नीचे लिखेले कोष्टक परसे जान लेना. पहिले अक्षर को देखनके वास्ते.

## कोष्टकम्.

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| वि. | विधवा. | धृ. | संपत्तियुता | व. | अपुत्रा. | सा. | धर्मयुता. |
| प्री. | पतिस्नेह. | शू. | रोगयुता. | सि. | पुत्रयुक्ता. | शु. | शुभलक्षणा |
| आ. | धनयुक्ता. | गं. | दुःखदायी. | व्य. | नष्टपति. | शु. | शुभकारी. |
| सौ | पुत्रयुक्ता. | वृ. | पुत्रयुक्ता. | व. | मृतवत्सा. | ब्र. | पररता. |
| शो | मंगलयुक्ता | ध्रु. | शोभना. | प. | अल्पजीवि | ऐं. | देवररता. |
| अ. | विधवा. | व्या. | पतिघाति. | शि. | पुत्रयुता. | वै. | वैधव्ययुता |
| शु. | शोभना. | ह. | हर्षयुक्ता. | सि. | फलप्राप्ति | ० | ० ० |

## करणफलम्.

ववेप्रोक्तातुवंध्यास्त्रीबालवेपुत्रसंपदः ॥ कौ-
लवेपुंश्चलीनारीतैतिलेचारुभाषिणी ॥ १ ॥
गरेचगुणसंपन्नावणिजेपुत्रिणीस्मृता ॥ वि-
ष्टांचमृतवत्साचशकुनेकामपीडिता ॥ २ ॥ च-

तुष्पदेकभानारीनागेपुत्रवतीभवेत्॥ किंस्तुघ्ने व्यभिचारीतुकरणानांफलम्॥ ३॥

टी०- बवकरणमें ऋतु प्राप्ति होय तो वंध्या जानना. बालवमें पुत्रवती. कौलवमें जारिणी. कौलवमें चारुभाषिणी. गरमें होय तो गुणयुक्ता. वणिजकरणमें होय तो पुत्रिणी. भद्रामें होय तो मृतवत्सा. शकुनीमें होय तो अतिकामिनी. चतुष्पदमें होय तो कृशा. नागमें होय तो पुत्रवती. और किंस्तुघ्नमें स्त्रीको प्रथम ऋतु प्राप्त होय तो वह वेश्याका कर्म करेगी ऐसा जानना.

## राशीफलम्.

व्यभिचारीतुमेषेस्याद्वृषभेसुखभोगिनी॥ मिथुनेधनयुक्तोक्ताकर्केदः खिताबुधैः॥ १॥
सिंहेपुत्रवतीनारीकन्यायांमानिनीकृशा॥ तुलेविचक्षणानारीवृश्चिकेव्यभिचारिणी॥ २॥
धनेपतिव्रताज्ञेयामासहीनाचनक्रके कुंभेधनपतीज्ञेयामीनेचचपलाबुधैः॥ ३॥

टी०- प्रथम ऋतु मेषराशिमें प्राप्त होय तो जारिणी जानना. वृषभमें सुख भोगिनी जानना. मिथुनमें धनयुक्ता जानना. सिंहमें पुत्रवती जानना. कन्यामें अभिमानी जानना. तुलामें विचारवारवान् जानना. वृश्चिकमें वेश्या जानना. धनमें पतिव्रता जानना. मकरमें कृशांगीजानना. कुंभमें धनयुक्ता जानना. औरजो मीनमें स्त्रीको प्रथम ऋतु प्राप्त होय तोचंचला जानना.

## होराफलम्.

सूर्येचव्याधिसंयुक्ताचंद्रेहोरेपतिव्रता॥ कुजे होरेतुदौर्भाग्यंबुधहोरेतुपुत्रिणी॥ १॥ जीवे- सर्वसमृद्धिःस्यात्भृगौसौभाग्यमेवच॥ शनौ सर्वविनाशायहोरकस्यफलंबुधैः॥ २॥ ॥

टी०- प्रथम ऋतुप्राप्तीमें होराका शुभाशुभफल देखना होय तो नीचे लिखेला कोष्टक देखनेसे स्पष्ट मालूम होगा.

| होरा. | फल. | होरा | फल. |
|---|---|---|---|
| १ सूर्यका. | व्याधि. | ५ गुरुका. | सूर्यसमृद्धि. |
| २ चंद्रका. | पतिव्रता. | ६ शुक्रका. | सौभाग्य. |
| ३ मंगलका. | दुर्भगा | ७ शनिका. | सर्वविनाश. |
| ४ बुधका. | पुत्रका. | ८ ० ० | ० ० |

## लग्नफलम्.

मेषलग्ने दरिद्रा च वृषभे धनसंयुता ॥ कामिनी मिथुने लग्ने कर्के पतिनाशिका ॥ १ ॥ सिंहे पुत्रप्रसूता च पतियुक्ता स्त्रिलग्नके ॥ तूले चैवांधता दायी वृश्चिके दद्रुदुःखिनी ॥ २ ॥ धनलग्ने धनैश्वर्यं मकरे कर्कशा भवेत् ॥ कुंभे वंशद्वयघ्नी च मीने सर्वगुणान्विता ॥ ३ ॥

टी०- प्रथम जो राशिमें सूर्य होय सो लग्न. सूर्योदमें होता है. उदयलग्नसे अस्ततक ६ लग्न भोगते हैं. मेष लग्नमें स्त्रीको प्रथम ऋतु प्राप्त होय तो वह दरिद्री जानना. वृषभमें धनयुक्ता जानना. मिथुनमें कामयुता जानना. कर्कमें पतिनाशिनी जानना. सिंहमें पुत्रवती जानना. कन्यामें पतिरक्ता जानना. तुलामें अंधता जानना. वृश्चिकमें दद्रुदुःखिनी जानना. धनमें धनयुक्ता जानना. मकरमें कर्कशा जानना. कुंभमें दोनों वंश ( स्त्रीका और पतिका ऐसे ) का घात यानें कुलको कलंक लगाडनारी जानना. और जो मीनराशिमें होय तो गुणयुक्ता जानना.

## ग्रहोंका फल.

लग्ने राहुश्च सौरिश्च रविश्चंद्रस्तथैव तु ॥ सदासावि-

धवानारीसर्वसौभाग्यवर्जिता ॥ १ ॥

टी०- जिस लग्नमे स्त्रीको प्रथम ऋतु प्राप्त होय उस लग्नमें राहु होय अथवा शनि.रवि.या चंद्रमा होय तो विधवा याने वह सब सौभाग्यसे वर्ज्य जानना.

## रक्तफल.

प्रथमर्तौफलंस्त्रीणांमुच्यतेरजसाधुना ॥ सुभवापुत्रसंयुक्ताशुक्लवर्णेतथार्तवे ॥ १ ॥ शशशोणितसंकाशेयद्वाबैलक्तसन्निभे ॥ पुत्रकन्याप्रसूतिस्यानीलेतुस्यामृतप्रजा ॥ २ ॥ कर्बूरम्रियतेसाचपिंगटेचमृतप्रजा ॥ कृष्णेचविधवानारीरजस्येवंविनिर्दिशेत् ॥ ३ ॥ वरान्मध्यस्थवास्यात्तुदुर्भगा बहुशोणिता ॥ शोणितेबिंदुमात्रेतुस्वैरिणीचाल्पशोणिता ॥ ४ ॥ रक्तेरक्तेभवेत्पुत्रः कृष्णेचमृतपुत्रिका ॥ पिछिलाचभवेद्वध्याकाकवंध्याचपांडुरा ॥ ५ ॥ पीतेदुश्चारिणीप्रोक्तासुभगागुंजवर्णके ॥ सिंदुराभेभवेत्कन्यारजः शोणितलक्षणम् ॥ ६ ॥

टी०- नवयौवन स्त्रीको प्रथम ऋतु प्राप्त होना है उसमे केरज (रक्त) का शुभाशुभ फल कहते हैं. शुक्लवर्ण रुधिर होय तो वह स्त्री पुत्रवती जानना. शश (कहिये खरके गोस्तके ऐसा) वर्ण होय तो भी वहस्त्री पुत्रवती जानना. भाकुरके ऐसा वर्ण होय तो बहु कन्या प्रसूति जानना. नीलयाने आकाशके वर्णके जैसा रुधिरका वर्ण होय तो मृत प्रजा याने हुयेले बालक न जाने वाली जानना. कर्बूर कहिये चित्रविचित्र जातका वर्ण होय तो स्त्री मरे पिंगट कहिये कछु श्वेत. कुछ पीतवर्ण होय तो मृत प्रजा जानना. कृष्ण.काल वर्ण होय तो विधवा जानना. मध्यरक्त होय तो श्रेष्ठ जा.

बहुत रक्त होय तो दुर्भगा जानना. बिंदुमात्र रक्त होय तो अप्रजा जानना. लाल रक्त होय तो पुत्रवती जानना. कृष्णावर्ण होय तो मृतप्रजा पीछली कहिये पक्षीके धूर्णऐसा होय तो वंध्या जानना. गुलाबीवर्ण होय तो काकवंध्या जानना. पीत वर्ण होय तो वेश्या-जानना. धुंगचीके ऐसा वर्ण होय तो शुभ जानना. सिंदूरके ऐसा वर्ण होय तो बहुकन्या प्रसूति जानना. इस तरहसे रक्त मालूम करके शुभाशुभ फल जानना.

## कालफल.

पूर्वाण्हे सुभगा प्रोक्ता मध्यान्हे चैव निर्धनम् ॥
अपराण्हे शुभा चैव सायान्हे सर्वभोगिनी ॥ १ ॥
संध्ययोरुभयोर्वेश्या निशीथे विधवा भवेत् ॥ पूर्वरात्रे तथा वंध्या दुर्भगा सर्वसंधिषु ॥ २ ॥

टी०– दिनके पूर्व भागमें ऋतु प्राप्त होय तो सुभगा जानना. मध्यान्हमें होय तो धनहीना जानना. अपराण्हमें होय तो अशुभ. सायान्हमें होय तो सर्व सुखयुक्त जानना. दोनों संध्यामें होय तो वेश्या जानना. अर्धरात्रीमें होय तो विधवा जानना. पूर्वरात्रीमें होय तो वंध्या यानेसंतती न होनेवाली जानना. और जो संधिनमें होय तो अशुभकारी जानना.

## वस्त्रफलम्.

सुभगा श्वेतवस्त्रा च रागिणी रक्तवस्त्रका ॥ नीलांबरधरा नारी विधवा पुष्पवंतिका ॥ १ ॥ भोगिनी पीतवस्त्रा च मिश्रवस्त्रा वरप्रिया ॥ सूक्ष्मास्या त्सूक्ष्मवस्त्रा च दृढवस्त्रा पतिव्रता ॥ २ ॥ दुर्भगा जीर्णवस्त्रा च सुभगा मध्यवाससा ॥ धूतवस्त्रा शुभा नारी मलिनी मलिना भवेत् ॥ ३ ॥

टी०– स्त्रीको प्रथम ऋतु सफेद वस्त्रपर होय तो सुभगा जानना.

लाल वस्त्र होय तो रोग युक्त. नील वस्त्र होय तो विधवा. पीत वस्त्र होय तो सुखयुक्त. चित्रविचित्र जातके रंगका वस्त्र होय तो पतिप्रिया. मलिन वस्त्र मायना मैलावस्त्रवर होय तो कृशांगी. मजबूतवस्त्र होय तो पतिव्रता. पुराना याने जूना वस्त्र होय तो अशुभ जानना. मध्य वस्त्र होय तो सुभगा. धौत याने धोके साफ कियेले वस्त्रवर होय तो सुभगा ऐसा वस्त्र फल जानना.

## रजस्वलार्थ.

आर्तवाभी प्लुतानारीनैकवेश्मनिसंश्रयेत् ॥ नचान्यजातिसंस्पर्शंकुर्यात्स्पर्शंनचक्कचित्॥ १॥ त्रिरात्रंस्वमुखंनैवदर्शयेद्यस्यकस्यचित्॥ स्ववाक्यंश्रावयेन्नैवकुर्याद्दंतधावनम् ॥ २ ॥ नकुर्यादार्तवेनारीग्रहाणांवीक्षणंतथा ॥ अंजनाभ्यंजनस्नानप्रवासंवर्जयेत्तथा ॥ ३ ॥ नखादिकृंतनंरज्जुतालपात्रादिबंधनम् ॥ नवेशरावेभुंजीततोयंचांजलिनापिबेत् ॥ ४ ॥

टी०- ऋतुमति स्त्रीनें एकही घरमें रहना. अन्य जातिसे स्पर्श न करना. अपने जातके अन्य आदमी कोभी स्पर्श न करना. तीन रात्र अपना मुख न किसीको दिखावना. न अपनी वाणी किसीको सुनावना दंतधावन नहीं करना. नक्षत्रोंका अवलोकन नहीं करना. नेत्रको काजल न लगावना. स्नान न करना. रस्ता नहीं चलना नख नहीं निकालना. डोरीको स्पर्श नहीं करना. ताल पत्रका बंधन नहीं करना. नवीन मृत्तिका पात्रमें भोजन करना. और जल अंजुलीसे पीना.

## रजस्वलास्नान.

हास्नानिलाश्विमृगमैत्रवसुध्रुवाख्यैः शक्रान्वितैः शुभतिथौशुभवासरेच ॥ स्नानादया

रेवतीमृगपौष्णवायुहस्ताश्विधातृभिरलंल-
भतेचगर्भम् ॥ १ ॥

टी०- ऋतुमति स्त्रीका स्नान उक्त नक्षत्रोंमेंही कराना सो काष्ट
कमें लिखाहै. और मृग. रेवती. स्वाती. हस्त. अश्विनी इन नक्ष-
त्रोंमें स्नान करवानेसे जलदी गर्भ धारणा होती है.

चतुर्थेहनिसास्पृश्यारजोदर्शनतःस्त्रियः ॥ पंच-
मेहनिशुद्धासादैवेपित्र्येचकर्मणि ॥ १ ॥

टी०- स्त्री ऋतुमतीकेवाद चारदिन अस्पर्श है. पुरुषनें स्पर्श क-
रना नहीं.

## कोष्टकम्.

| हस्त | स्वाती | अश्विनी | मृग | अनुराधा | धनिष्ठा. | नक्षत्र. |
|---|---|---|---|---|---|---|
| उ. फा. | उ. षा. | उ. भा. | ० | ज्येष्ठा | ० | ० |
| १ ८ | २ १० | ३ ११ | ५ १२ | ६ १३ | ७ १५ | तिथयः |
| चद्र. | बुध | गुरु | शुक्र | ० | ० | ० |

## अन्यमतेतु.

प्रथमेहनिचांडालीद्वितीयेब्रम्हघातिनी ॥ तृ-
तीयेरजकीप्रोक्ताचतुर्थेहनिशुद्ध्यति ॥ १ ॥

टी०- स्त्री ऋतुप्राप्तीसे प्रथमदिन चांडाली. दूसरे दिन ब्रह्मघा
तिनी. तीसरे दिन धोवनी और चौथे दिनको शुद्ध जानना.

## अन्यमतेतु.

भर्तुःस्पर्श्याचतुर्थेह्निस्नाननस्त्रीरजस्वला ॥
पंचमेहनियोग्यासादैवकर्मणिपैतृके ॥ १ ॥

टी०- स्त्री चतुर्थदिनमें पतिस्पर्शको योग्य है लेकिन् देव और
पितर इनके काममें वह शुद्ध नहीं है.

## अन्यमतम्.

वर्षद्वादशकादूर्ध्वंयदिपष्पबहिर्नहि ॥ यतः

पुष्यंभवेत्येवपनसोदुंबरादिवत् ॥ १ ॥

टी०- १२ वर्षके नंतर स्त्रीको ऋतुप्राप्ति न होय तथापि पुरुषनेसंग करना. वंशके वास्ते गुल्लर और कठहरके ऐसाजानना.

## अथगर्भाधानप्रकरणम्.

### श्लोक.

ऋतौतुप्रथमेकार्यंपुन्नक्षत्रेशुभेदिने ॥ मघा मूलांत्यपक्षांतत्यक्त्वाचंद्रबलेसति ॥ १ ॥

टी०- प्रथम ऋतुमें स्त्रीका गर्भाधान पुष्य नक्षत्रमें करना. व शुभ. दिनमें. मूल. मघा. रेवती. पक्षका अंत इनका त्याग करके और चंद्रबल देखके करना.

### गर्भाधानेत्याज्यमाह.

गंडांतंत्रिविधंत्यजेन्निधनजंन्मर्क्षेचमूलांतकं दास्रंपौष्णमथोपरागदिवसंपातंतथावैधृतिम् ॥ पित्रोः श्राद्धदिनंदिवाचपरिघाद्यर्धंस्वपत्नीग- मे ॥ भान्युत्पातहतानिमृत्युभवनंजन्मर्क्षतः पापभम् ॥ १ ॥ भद्राषष्ठीपर्वरिक्ताचसंध्या भौमार्कार्कीनाद्यरात्रिश्चतस्रः ॥ १ ॥

टी०- गर्भाधानमें जो जो कृत्य वर्ज हैं सो कोष्टकमें लिखा है.

### त्याज्यकोष्टकम्.

| गंडांत. | बुधतारा. | जन्मतारा. | मूल. | भरणी. | अश्विनी. |
|---|---|---|---|---|---|
| रेवती. | ग्रहणदिन. | व्यतीपात. | वैधृत. | श्राद्धदिन. | दिन. |
| परिधार्ध. | उत्पातनक्ष. | पापयुक्तल | भद्रा. | ज. ल. दुष्ट. | षष्ठी. |
| चतुर्दशी. | अष्टमी. | अमावास्या | पौर्णिमा. | संक्रांति. | रिक्ता. |
| संध्याकाल | भौम. | रवि. | शनि. | १लादिन. | २रादिन. |
| ३रादिन. | ४थादिन. | ० | ० | ० | ० |

अन्यदपि.

ऋतुस्नानंतुयोभार्यांसन्निधौनोपगच्छति ॥
घोरायांभ्रूणहत्यायांयुज्यतेनात्रसंशयः ॥ १ ॥

टी०- ऋतुस्नान किये बाद स्त्रीके पास शयन नहीं करनेसे घोरभ्रूणहत्याका पाप उनके पतिको लगता है.

अन्यमतम्.

व्याधितोबंधनस्थोवाप्रवासेष्वपिपर्वसु ॥-
ऋतुकालेपिनारीणांभ्रूणहत्याप्रमुच्यते ॥ १ ॥

टी०- पति रोगी होय अथवा प्रवासमें होय अथवा कैदमें होय तो भी स्त्रीसंग न करनेसे भ्रूणहत्याका अधिकारी होता है.

ऋतुप्राप्तीसे १६ रात्रीमें शुभाशुभम्.

ऋतुस्वाभाविकस्त्रीणांरात्रयःषोडशस्मृताः॥
तासामाद्याश्चतस्त्रस्तुनिंदितैकादशीचया ॥ १ ॥
त्रयोदशीचशेषास्युःप्रशस्तादशवासराः ॥ त-
स्मात्त्रिरात्रंचांडालींपुष्पितांपरिवर्जयेत् ॥ २

टी०- ऋतुप्राप्त होय तबसे सोलह दिनतक स्त्रीको ऋतु रहता है. तिसमें प्रथमके ४ रात्रि और ११ वी तथा १३ वी रात्रये बहुत निंदितहै. इसलिये इनदिनोंका त्याग करना और बाकी जो १० रात्रि बचे सो शुभ जानना.

गर्भाधानकोशुभाशुभदिन.

रात्रौचतुर्थ्यांपुत्रस्यादल्पायुर्धनवर्जितः ॥ पं-
चम्यांपुत्रिणीनारीषष्ठ्यांपुत्रस्तुमध्यमः ॥ १
सप्तम्यामप्रजायोपिदष्टम्यामीश्वरःपुमान् ॥
नवम्यांसुभगानारीदशम्यांप्रवरस्सुतः ॥ २ ॥
एकादश्यामधमांस्त्रीद्वादश्यांपुरुषोत्तमः ॥
त्रयोदश्यांसुतापापावर्णसंकरकारिणी ॥ ३ ॥

धर्मज्ञश्च कृतज्ञश्च आत्मवेदी दृढव्रतः ॥ ४ ॥ प्रजायते चतुर्दश्यां पंचदश्यां पतिव्रता ॥ आश्रयः सर्वभूतानां षोडश्यां जायते पुमान् ॥ ५ ॥

टी०- ऋतु प्राप्तीसे १६ दिनतक गर्भाधानको शुभाशुभ दिनचक्र (कोष्टक) निचे लिखाहै.

| दि. | फल. | दि. | फल. | दि. | फल. | दि. | फल. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | वर्ज्य. | ५ | कन्या. | ९ | सौभाग्य. | १३ | पापकर्मी. |
| २ | वर्ज्य. | ६ | पुत्रमध्यम. | १० | गुणवानपुत्र | १४ | धर्मज्ञपुत्र. |
| ३ | वर्ज्य. | ७ | पुत्रहीना. | ११ | अधर्मीपुत्र | १५ | पतिव्रता. |
| ४ | पु. अ. नि. | ८ | पुत्रईश्वरभ. | १२ | उत्तमपुत्र. | १६ | उत्तमपुत्र. |

## गर्भाधानतिथिवारमाह.

षष्ठ्यष्टमी पंचदशी चतुर्थी चतुर्दशीमप्युभयत्र हित्वा ॥ शेषाः शुभास्युः स्थितयो निषेके वाराः शशांकार्यसितेंदुजाश्च ॥ १ ॥

टी०- षष्ठी, अष्टमी. पौर्णिमा. चतुर्थी. चतुर्दशी. अमावास्या. यः तिथि वर्ज्य करके शेष तिथि शुभजानना. येवार गर्भाधानको शुभ जानना. सोम. बृहस्पति. शुक्र. बुध.

## गर्भाधाननक्षत्राण्याह.

हरिहस्तानुराधाच स्वाती वारुणवासवम् ॥ उत्तरात्रितयं सौम्यं रोहिण्यश्च शुभास्मृताः ॥ १ ॥

टी०- श्रवण. हस्त. अनुराधा. स्वाती. शततारका. ज्येष्ठा. उत्तराफाल्गुनी. उत्तराषाढा. उत्तराभाद्रपदा. मृग. रोहिणी. ये नक्षत्रमें गर्भाधानसंस्कार करना शुभ कहाहै.

## गर्भाधानलग्नशुद्धिमाह.

केंद्रत्रिकोणेश्च शुभेषु पापेस्त्र्यायारिगैः पुंग्र-

हद्दष्टलग्ने ॥ ओजांशके ऽ जेपिचयुग्मराशौचि
आदितिज्याश्विपुमध्यमंस्यात् ॥

टी०- प्रथम. चतुर्थ. सप्तम. दशम. ये केंद्र. इसमें शुभग्रह होय. त्रिकोण. नवम. पंचम इसमें शुभग्रह होय. तृतीय. एकादश. षष्ठ- इसमें पापग्रह होय. लग्नको पुरुषग्रह देखते होय. विषम नवमांश- के चंद्रमा होय. इसमें गर्भाधान शुभ जानना. और समराशिचित्रा. पुनर्वसु. पुष्य. अश्विनी यह मध्यम जानना.

गर्भिण्यांपुंसवनसंस्कारमाह.

मूलादित्रितयेकरश्रवणके भाद्रद्वयाद्रीत्रये रेवत्यां
मृगपंचकेदिनकरे भौमेनरिक्तातिथौ ॥ नेत्रेमास्य-
थवाग्निमासिधनुषिस्त्रीमीनयोश्चस्थिरेलग्ने-
पुंसवनंतथैवशुभदंसीमांतकर्मोष्टमे ॥ १ ॥

टी०- मूल. पूर्वाषाढा उत्तराषाढ. हस्त. श्रवण. पूर्वाभाद्रपदा. उत्तरा- भाद्रपदा. आर्द्रा. पुनर्वसु. पुष्य. रेवती. अश्विनी. भरणी. कृत्तिका. रोहिणी. मृग. और दूसरे या तिसरे महीनेमें शुभ. धन लग्नमें या क- न्या. मीन ये स्थिर लग्नमें करना शुभ होता है. सीमंत आठवे म- हीनेमें इसी मुहूर्तमें करना.

वारफल ॥ मृत्युश्चसौरेस्तनुहानिरिंदोः प्रजा
मृतिः पुंसवनेबुधस्य ॥ काकीहवंध्याभवतीह-
शुक्रेस्त्रीपुत्रलाभोरविभौमजीवैः ॥ १ ॥

टी०- शनिवारको पुंसवन करे तो मृत्यु जानना. सोमवारकोकरे तो शरीरनाश. बुधको पुत्रनाश. शुक्रको काकवंध्या और रवि. मं- गल बृहस्पतिको पुंसवन करे तो पुत्र कन्या प्राप्ति.

सीमंतोन्नयनमाह.

पुरुषग्रहवाराःस्युःशुभाःसीमंतकर्मणि ॥
मध्योस्त्रीग्रहवारौतुवर्जयेत्तुनपुंसकौ ॥ १ ॥

टी०- पुरुष ग्रहके वारमें सीमांतकर्म करना शुभ. स्त्रीग्रहके वारमें मध्यम और नपुंसकग्रहके वारमें अतिनिकृष्ट जानना.

## अन्यमतेतु.

चतुर्थषष्ठाष्टममासभाजीसौरेणगर्भेप्रथमं विधेयं॥सीमंतकर्मद्विजभामिनीनामासेष्टमे विष्णुबलींचकुर्यात्॥ १॥

टी०- प्रथम गर्भधारणसे चतुर्थ. षष्ठ. अष्टम माससे सौरमाससैं गिनके सीमंतकर्म करना. ब्राह्मणकी स्त्रीको अष्टम मासमें विष्णुबलि करना शुभप्रद होता है.

## अन्यमतेतु.

रोहिण्यैंदवमादित्यपुष्यहस्तोत्तरात्रयम्॥पौष्णंवैष्णवभंचैवसीमंतेसौम्यवासरे॥ १॥

टी० रोहिणी. मृग. पुनर्वसु. पुष्य. हस्त. उत्तरात्रय. रेवती. श्रवण इन् नक्षत्रोंमें सीमंतकर्म करना शुभ. परंतु शुभग्रहके वारमें करना.

## अन्यदपि.

पक्षछिद्राचरिक्तांचविनापंचदशीशुभाः॥चतुर्दशीचतुर्थीचकदाचित्तुशुभप्रदाः॥ १॥शुभसंस्थेनिशानाथेचतुर्थीचचतुर्दशी॥ पौर्णिमा सीप्रशंसंतिकेचित्सीमंतकर्मणि॥ २॥

टी०- सीमंतकर्ममें पक्षमें जो छिद्रातिथि उनका त्याग करना. रिक्तातिथि त्याग करना. कोई आचार्य कहते हैं कि, शुभराशिके चंद्रमामें और चतुर्थी. चतुर्दशी. पौर्णिमाये सीमंतकर्ममे प्रशस्त हैं.

## पक्षछिद्रातिथि.

चतुर्दशीचतुर्थीचअष्टमीनवमीतथा॥ षष्ठीचद्वादशीचैवपक्षच्छिद्राह्वयास्मृताः॥ १॥ क्रमादेतासुतिथिषुवर्जनायाश्चनाडिकाः॥ भूता-

द्यामनुतत्वाकदशशेषास्तुशोभनाः ॥ १ ॥

टी०- चतुर्दशी. चतुर्थी. अष्टमी. नवमी. षष्ठी. द्वादशी इसको पक्षछिद्रा तिथि कहते हैं क्रमसें इनकी घटि त्याग करना चतुर्दशी १४. चतुर्थी ८. अष्टमी १४ नवमी २४ षष्ठी ९ द्वादशी की १० पहिलीघटि त्याग करना.

## मासेश्वरज्ञानमाह.

मासेश्वराःसितकुजेज्यरविंदुसौरींचंद्रात्मजा-
स्तनुपचंद्रदिवाकराख्यः ॥ १ ॥

| १ | २ | ३ | ४ | ५ |
|---|---|---|---|---|
| शुक्र. | मंगळ. | गुरु. | रवि. | चंद |
| ६ | ७ | ८ | ९ | १० |
| शनि. | बुध. | गर्भाधानलग्ने | चंद्र. | सूर्य. |

## अन्यमतेतु.

मासेष्टमेहिगर्भस्यकुर्याद्विष्णोर्बलिक्रियां ॥ श्रवणेचैवरोहिण्यांपुष्येचैवप्रशस्यते ॥ १ ॥ द्वितीयासप्तमीचैवद्वादशीचशुभातिथिः ॥ शुभग्रहोदयाःशस्ताःतेषांवदिवसाअपि ॥ २ ॥

टी०- स्त्रीकोगर्भाधान संस्कारके अष्टम मासमें विष्णुबली करना. श्रवण.रोहिणी. पुष्य. द्वितीया. सप्तमी. द्वादशीये शुभ हैं और शुभग्रहके लग्नमें अशुभग्रहके वारमें करना शुभः

## गर्भिण्यांनिषेधमाह.

भूम्यांचलोच्चनीचायामारोहमवरोहणे ॥ नदीप्रतरणंचैवशकटारोहणंतथा ॥ १ ॥ उग्रौषधतक्षारमैथुनंभारवाहनम् ॥ कृतेपुंसवनेचैवगर्भिणीपरिवर्जयेत् ॥ १ ॥

टी०- पुंसवनके नंतर स्त्रीनें ऊंची जमीपर चढना नहीं. नीची ज़मीन पर उतरना नहीं. पेडपर चढणा नहीं. भरे नदीमें जाना न गाडीपर चढना नहीं. कोई तेज औषधि खाना नहीं. पुरुषसंग करना नहीं. कोई भारी बोझा उठावना नहीं. गर्भवती स्त्रीने येस ब मना करनेसे हितप्रद होता है.

## गर्भिणी स्त्री को पुत्र वा कन्या होनेका प्रश्न.

तिथिवार भयुग्योगस्त्रि ३ घ्नोद्रि ७ हृतशेषके सूर्यारिज्यसुतश्चंद्र ज्ञा ऽच्छे कन्याशनास्त्रवः ॥ १ ॥

टी०- गर्भिणी को पुत्र या कन्या होनेका प्रश्न करे तो तिथि. वार नक्षत्र इनका योग करना. ३ से गुणा देना. ७ का भाग लेना. जो ३।५ शेष रहे तो कन्या. शून्य ० शेष रहे तो गर्भ रहेगा नहीं ऐसा जानना.

## इति गर्भाधानप्रकरणम्.

## अथ प्रसूतिस्थाने०

रोहिण्यैंदवपौष्णोस्तस्वातीवारुणयोरपि ॥-
पुनर्वसौ पुष्य हस्त धनिष्ठा स्वुत्तरासु च ॥ १ ॥
मैत्रत्वाष्ट्रे तथाश्विन्यां सूतिकाग्रहवेशनम् ॥
प्रसूतिसंभवे काले सद्य एव प्रवेशयेत् ॥ २ ॥ ॥

टी०- रोहिणी. मृग. रेवती. स्वाती. शततारका. पुनर्वसु. पुष्य. हस्त. धनिष्ठा. तीनो उत्तरा. अनुराधा. चित्रा. अश्विनी. इन नक्षत्रोंमें प्रसूतिस्थानमें प्रवेश करना. उक्त है. परंतु जो प्रसूतकाल प्राप्त होवे तो उसी उक्तमें सूतिका ग्रहप्रवेश करनेको नक्षत्रादिकोंका विचार बिलकुल करना नहीं.

टी०— विषमराशिमे प्रथम सूर्यका होरा. नंतर चंद्रका और समराशिमें प्रथम चंद्रका नंतर सूर्यका चक्र देखे तो मालूम होवेगा.

| लग्न. | मे. ० | वृ. १ | मि. २ | क. ३ | सिं. ४ | क. ५ | तू. ६ | वृ. ७ | ध. ८ | म. ९ | कुं. १० | मी. ११ | राशि ० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अंश. | र. | चं | र. | चं. | र. | चं. | र. | चं. | र. | चं. | र. | चं. | १५ |
| अंश. | चं. | र. | चं. | र. | चं. | र. | चं. | र. | चं. | र. | चं. | र. | ३० |

## द्रेष्काणकथन.

द्रेष्काण आद्यो लग्नस्थो द्वितीयः पंचमस्यच ॥ द्रेष्काणश्च तृतीयस्तु लग्नान्नवमराशिपः ॥ १ ॥

टी०— द्रेष्काण प्रकार. लग्नके ३० अंशमें प्रथम १० अंशतक द्रेष्काण. सो होय तो लग्नका स्वामी द्रेष्काणाधिपति होता है. दुसरा द्रेष्काण २० अंशतक होय तो पंचम स्थानका स्वामी द्रेष्काणाधिपति होता है. तीसरा द्रेष्काण ३० अंशतक होय तो नवमस्थानका स्वामी द्रेष्काणाधिपति होता है. शनि. सूर्य. मंगल इन ग्रहोंका होरा त्याग करना. तिस्का क्रम चक्रमें देखना.

| लग्न. | मे. | वृ. | मि. | क. | सिं. | कं. | तू. | वृ. | ध. | म. | कुं. | मी. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ अंश १० | १ मं. | २ शु. | ३ बु. | ४ चं. | ५ र. | ६ बु. | ७ शु. | ८ मं. | ९ गु. | १० शु. | ११ श. | १२ गु. |
| २ अं. १० | ५ र | ६ बु. | ७ शु. | ८ मं. | ९ गु. | १० श. | ११ श. | १२ गु. | १ मं. | २ शु. | ३ गु. | ४ चं. |
| ३ अं. १० | ९ गु. | १० श. | ११ श | १२ गु. | १ मं. | २ शु. | ३ बु. | ४ चं. | ५ र. | ६ बु. | ७ शु. | ८ मं. |
| ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० |

कुजार्किज्यज्ञशुक्राणांबाणेष्वष्टाद्रिमार्गणाः॥ भागास्युर्विषमेतेतु समराशौविपर्ययात् ॥ १ ॥

टी० मंगल. शनि. गुरु. बुध. शुक्र यह पांच ग्रह विषमराशिमें मंगलसे त्रिंशांश और समराशिमें उलटायाने शुक्रसे मंगलतक त्रिंशांश जानना. मंगल ५ शनि ५ बुध ८ गुरु ७ शुक्र ५ अंश चक्रमें देखना. आगे विषम और त्रिंशांश स्पष्ट लिखा है.

## त्रिंशांशचक्रं.

| मे. | | वृ. | मि. | क. | सिं. | क. | तु. | वृ. | ध. | म. | कुं. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ५मं. | ५शु. | ५मं. | ७शु. | ५मं. | ५शु. | ५मं. | ५शु. | ५मं. | ५शु. | ५मं. | ५ शु. |
| ५बु. | ७श. | ५बु. | ७श. | ५बु. | ७श. | ५बु. | ७श. | ५बु. | ७श. | ५बु. | ७ श. |
| ८गु. | ८गु. | ८गु. | ८गु. | ८ गु. | ८ गु. | ८ गु. | ८ गु. | ८ गु. | ८ गु. | ८ गु. | ८ गु. |
| ७बु. | ५श. | ७बु. | ५श. | ७बु. | ५श. | ७ बु. | ५ श. | ७ बु. | ५श. | ७बु. | ५ श. |
| ५शु. | ५मं. | ५शु. | ५ मं. | ५शु. | ५ मं. | ५ शु. | ५ मं. | ५ शु. | ५ मं. | ५शु. | ५ मं. |

टी०-यह सप्तांशचक्रका सप्तांशमें प्रयोजन जानना. अथ सप्तांशचक्रं.

| ल.मे. | वृ. | मि. | क. | सिं. | क. | तु. | वृ. | ध. | म. | कुं. | मी. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | ८ | ३ | १० | ५ | १२ | ७ | २ | ९ | ४ | ११ | ६ |
| २ | ९ | ४ | ११ | ६ | १ | ८ | ३ | १० | ५ | १२ | ७ |
| ३ | १० | ५ | १२ | ७ | २ | ९ | ४ | ११ | ६ | १ | ८ |
| ४ | ११ | ६ | १ | ८ | ३ | १० | ५ | १२ | ७ | २ | ९ |
| ५ | १२ | ७ | २ | ९ | ४ | ११ | ६ | १ | ८ | ३ | १० |
| ६ | १ | ८ | ३ | १० | ५ | १२ | ७ | २ | ९ | ४ | ११ |
| ७ | २ | ९ | ४ | ११ | ६ | १ | ८ | ३ | १० | ५ | १२ |

## द्वादशांशकथनम्.

लग्नस्यद्वादशांशास्तुस्वराशेरेवकीर्तितः ॥१॥

टी०-लग्नांश ३० उस्के बारसे द्वादशांश. उस्का क्रम. बारोराशिका-स्वामी सो द्वादशांशपति. मंगल. शनि. सूर्य होय तो अशुभ. अपने-राशिसे जो द्वादशांश सो द्वादशपति जानना. कोष्टकम्.

| ० | मे | वृ. | मि. | क. | सिं. | क. | तु. | वृ. | ध. | म. | कुं. | मी. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २ ३० | मं.१ | शु.२ | बु.३ | चं.४ | र.५ | बु.६ | शु.७ | मं.८ | गु.९ | श.१० | श.११ | गु.१२ |
| ५ ० | शु.२ | बु.३ | र.४ | र.५ | बु.६ | शु.७ | मं.८ | गु.९ | श.१० | श.१० | गु.११ | मं.१ |
| ७ ३० | बु.३ | चं.४ | चं.५ | बु.६ | शु.७ | मं.८ | गु.९ | श.१० | श.११ | गु.१२ | मं.१ | श.२ |
| १० ० | चं.४ | र.५ | बु.६ | शु.७ | मं.८ | गु.९ | श.१० | श.११ | गु.१२ | मं.१ | शु.२ | बु.३ |
| १२ ३० | र.५ | बु.६ | शु.७ | मं.८ | गु.९ | श.१० | श.११ | गु.१२ | मं.१ | शु.२ | बु.३ | चं.४ |
| १५ ० | बु.६ | शु.७ | मं.८ | गु.९ | शु.१० | श.११ | गु.१२ | मं.१ | शु.२ | गु.३ | चं.४ | र.५ |
| १७ ३० | शु.७ | मं.८ | गु.९ | श.१० | श.११ | गु.१२ | मं.१ | शु.२ | बु.३ | चं.४ | र.५ | बु.६ |
| २० ० | मं.८ | शु.९ | श.१० | श.११ | मं.१२ | मं.१ | शु.२ | गु.३ | चं.४ | र.५ | बु.६ | शु.७ |
| २२ ३० | गु.९ | श.१० | श.११ | गु.१२ | मं.१ | शु.२ | बु.३ | चं.४ | र.५ | बु.६ | शु.७ | मं.८ |
| २५ ० | श.१० | श.११ | गु.१२ | मं.१ | शु.२ | शु.३ | चं.४ | र.५ | बु.६ | शु.७ | मं.८ | गु.९ |
| २७ ३० | श.११ | गु.१२ | मं.१ | शु.२ | गु.३ | चं.४ | र.५ | बु.६ | शु.७ | मं.८ | गु.९ | श.१० |
| ३० ० | गु.१२ | मं.१ | शु.२ | बु.३ | चं.४ | र.५ | बु.६ | शु.७ | मं.८ | गु.९ | श.१० | श.११ |

## विषमत्रिंशांश.

कुजार्किगुरुविच्छुक्रास्त्रिंशांशपतयः क्रमात् ॥
पंचपंचाष्टशैलेषुभागानां विषमे ग्रहे ॥ १ ॥

टी०—यह स्पष्ट विषमत्रिंशांश मंगलसे अंश ५।५।८।७।५ सहित जानना.

| ० | मे. | मि. | सिं. | तू. | ध. | कुं. |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ५° | मं. | मं. | मं. | मं. | मं. | मं. |
| १०° | श. | श. | श. | श. | श. | श. |
| १८° | बु. | बु. | बु. | बु. | बु. | बु. |
| २५° | गु. | गु. | गु. | गु. | गु. | गु. |
| ३०° | शु. | शु. | शु. | शु. | शु. | शु. |

## समत्रिंशांश.

शुक्रज्ञेज्यार्किभूपुत्रास्त्रिंशांशपतयः समे ॥ पंचांगोष्टेषु पंचानां भागानां कथिता बुधैः ॥

टी०—यह स्पष्ट समत्रिंशांश क्रमसे अंश ५।७।८।५।५ सहित जानना. आगेका कोष्टक देखनेसे यह खुलासा स्पष्ट मालूम होगा.

## समत्रिंशांशकोष्टकं

| ० | वृ. | क. | क. | वृ. | मी. | मी. |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ५° | शु. | शु. | शु. | शु. | शु. | शु. |
| १२° | बु. | बु. | बु. | बु. | बु. | बु. |
| २०° | गु. | गु. | गु. | गु. | गु. | गु. |
| २५° | श. | श. | श. | श. | श. | श. |
| ३०° | मं. | मं. | मं. | मं. | मं. | मं. |

## षड्वर्ग.

ग्रहहोराचद्रेष्काणनवांशो द्वादशांशकः ॥ त्रिंशांशश्चेति षड्वर्गास्ते सौम्याग्रहजाः शुभाः ॥ १ ॥

टी०—लग्न. होरा. द्रेष्काण. नवांश. त्रिंशांश यह उक्तांश षड्वर्ग जानना. द्वादशांश समेत. सो शुभग्रहोंका. शुभ और अशुभ ग्रहोंका अशुभ,

| लग्न. | होरा. | द्रेष्का. | नवां. | द्वाद. | त्रिंशां. |
|---|---|---|---|---|---|
| वर्ग. | व. | व. | व. | व. | व. |

## उच्चांश.

मेषेषष्ठघटौवृषेत्रिदृगिनांहद्रिगोर्कास्त्रयः ॥ कीटेब्ध्यंगनवाद्वयोर्कभवनेगाश्वास्त्रियांत्र्यर्कषट् ॥ जूकेर्काद्रिखगाश्च लौगबगाषट्चापेत्रिषट्गोद्वयोनक्रेशास्त्र्यरुणांघटे झषहषोमीनेद्रिगोषट्शुभाः ॥ १ ॥

टी०-उक्तांश ग्रहोंका क्रम नीचेका कोष्टक देखनेसे मालूम होवेगा.

| रा·उ· | मे· | वृ· | मि· | क· | सिं· | क· | तू· | वृ· | ध· | म· | कुं· | मी· |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अंश | ६ | २ | ७ | ४ | ६ | ३ | १२ | ९ | ३ | ३ | १२ | ७ |
| ० | ७ | ३ | ९ | ७ | ६ | १२ | ७ | ७ | ६ | १२ | २ | ९ |
| ० | ० | १२ | १२ | ९ | ० | ६ | ९ | ६ | ९ | ० | ० | ७ |
| ० | ० | ० | ३ | ७ | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० |

## वर्गविचार.

षड्वर्गपंचवर्गवाचतुर्वर्गमिथापिवा ॥ केश्चित्त्रि वर्गसंप्रोक्तंद्वेकवर्गंतनुंत्यजेत् ॥ १ ॥

टी०-विवाहको ६ लग्न आवे तो उत्तम. ५। ४ मध्यम. कोई कोई लोक त्रिवर्गभी मध्यम कहते हैं. जिस लग्नमें २ या १ वर्ग आवे तो वह लग्नका त्याग करना.

## लग्नांशफलम्

लग्नेचतुर्दशेभागेवृषस्यमकरस्यच ॥ कन्याकर्कट मीनानामष्टमेद्वादशोलिनः ॥ १ ॥

टी०-विवाह लग्नमें वृष और मकरके १४ अंश शुभ. कन्या कर्क इनके ८ अंश शुभ. वृश्चिकके १२ अंश शुभ यह लग्न विवाहमें लेनेका होय तो अंश देखना.

## अन्यमतम्.

एकविंशतिमेभागेमेषस्याष्टादशेहरेः ॥ संपूर्णफलदंचादौमध्येमध्यफलप्रदम् ॥ १ ॥

टी०-विवाहलग्नमें मेष २१ अंश. सिंह लग्नमें १८ अंश. ग्रह संपूर्ण उत्तम फलकारी है. मध्यम होय तो मध्यम फल जानना.

कुंभस्यांशेचषड्विंशेचतुर्विंशेचतोलिनः ॥ नृयुकार्मुकयोर्लग्नंशुभंसप्तदशांशके ॥ १ ॥

टी०-विवाह लग्नमें कुंभ २६ अंश शुभ. तुला २४ अंश शुभ. मिथुन.

धन १७ अंश शुभ जानना सो शुभकार्यमें लेनेसे शुभप्रद होताहै.

## वर्गोत्तमलक्षण.

अंते तुच्छफलं लग्नं यद्विवर्गोत्तमं न चेत् ॥ लग्न
स्यस्वनवांशो यः स वर्गोत्तम उच्यते ॥ १ ॥

टी०- लग्न जो उत्तमवर्गमें होय तो अंतमें थोडा फल करता है. लग्न अपने नवांशमें होय तो वह वर्गोत्तम होता है सो अशुभ.

## गोधूलिकलग्नकथनम्.

गोधूलं पदजादि गेशुभकरं पंचांगशुद्धौ रवेरर्धा
स्तात्परपूर्वतोर्धघटिकां तत्रेंदुमष्टारिगां ॥ सो-
ग्राग्रं कुजमष्टमं गुरुयमाहः पातमर्कक्रमं जह्या-
द्विप्रसुरेवेतिसंकटइदं सद्यौवनाद्येक्वचित् ॥ १ ॥

टी०-गोधूलिक शूद्रादिकको शुभ. पंचांग शुद्धि देखके गोधूलिकका सूर्य अस्त होनेके बाद १५ और अर्ध अस्त होनेके अब्बल १५ पल यह गोधूलिक. इस्में भी विचार. चंद्रमा अष्टम षष्ठलग्नमें पाप ग्रह. अष्टमस्थानमें मंगल और गुरु शनि इनके वार महापात. सूर्य संक्रांति इतने दुष्टयोगोंका त्याग करना. ब्राम्हणको संकट प्राप्ति या कंन्याको यौवनप्राप्ति होय तो विचार न करके गोधूलिकमेंभी विवाह करनेसे दोष नहीं.

## वधूप्रवेश.

विवाहमारभ्य वधूप्रवेशो युग्मेऽथवा षोडशवासरांतात् ॥ तदूर्ध्वमब्देयुजि पंचमांतादतः परस्तान्नियमो न चास्ति ॥ १ ॥

टी०-विवाहसे समदिनमें वधू प्रवेश करना. या १६ वे दिनमें करना. अनंतर ५ वर्षतक समवर्षमें करना. आगे करना नहीं.

## उत्तममासादि.

माघफाल्गुनवैशाखेशुक्लपक्षेशुभेदिने ॥ गुर्वा

दित्तविशुद्धौस्यात्नित्यपत्निद्विरागमः ॥ १ ॥

टी०-माघ, फाल्गुन और वैशाखके शुक्लपक्षमें शुभदिन गुरु शुद्धि. सूर्य शुद्धि होय तो दुसरे दफे वधू प्रवेशयाने द्विरागमन करना शुभ है.

नीहराशुध्रुवसरादितिगुरुब्राम्हानुराधाश्विनी शाक्रेभास्करवासुविष्णुवरुणत्वाष्ट्रप्रशस्तेति-थौ ॥ कुंभाजालिगतेरवौशुभकरेप्राग्मोदयेभा-र्गवे जीवज्ञास्फुजितांदिनेनववधूवेश्मनः प्रवेशः शुभः ॥ १ ॥

टी०-मृगउत्तरात्रय. पुनर्वसु. पुष्य. रोहिणी. अनुराधा. अश्विनी ज्येष्ठा. हस्त. स्वाती. श्रवण. शततारका. चित्राय: नक्षत्रमें शुभतिथि. कुंभ. वृश्चिक. मेषय: राशिके शुक्रके सूर्योदयमें और गुरु. बुध. शुक्र यह वारोंमें वधूप्रवेश करना शुभ है.

अन्यमत.

हस्तादिपंचमृगपूषभदस्रभेषुविष्णुद्वयेबुधदिने गुरुशुक्रवारे ॥ स्त्रीणांशुभंप्रथमपल्लवधारणंस्यात्पाणिग्रहोक्तसमयेखलु पीतवस्त्रैः ॥१॥

टी०-हस्त. चित्रा, स्वाती. विशाखा. अनुराधा. मृग. रेवती. अश्विनी. श्रवण. धनिष्ठा यह नक्षत्रमें. बुध. गुरु. शुक्र यहवार और विवाहनक्षत्रमें स्त्रीको प्रथम पीतवस्त्र धारण करना. अर्थात् शिरपरसे धोती पहिरावना शुभ.

शूद्रादिकोंकापुनर्विवाह.

शूद्रांत्येषुपुनर्भवापरिणयः प्रोक्तोविवाहोक्तभैर्नालोक्यंतिथिमासवेधभृगुजेज्यास्तादितत्रार्कभात् ॥ पित्र्यर्क्षेषुमृतिर्धनंमृनिमृतीपुत्रोमृतिर्दुर्भगंश्रीरोन्त्यमथोधृतीशक्रतनत्वक्षैस्त्रयः साभिजित् ॥ १ ॥

टी०- शूद्रादिक जातीको पुनर्विवाह करनेका प्रकार. विवाहके नक्षत्रमें करना परंतु तिथि. मास. वेध. गुरुशुक्रका अस्तोदयइ- सका विचार करना नहीं. सोई हो. सूर्यके नक्षत्रसे दिननक्षत्रतक गिनना. प्रथम ३ मरण. दुसरे तीन धन. ३रे तीन मरण. चौथेतीन मरण. पांचवे ३ पुत्रलाभ. ६वे तीन मरण. ७ वे ३ दुर्भग आठवे ३ लक्ष्मीकारक नववे ३ श्रेष्ट इसप्रकारसे जानना. सूर्यनक्षत्र में १८।११।४।२५ यह नक्षत्रोंका त्याग करना.

## अन्यमत.

इंद्रादितिशिवाश्लेषाआग्नेयवारुणातथा ॥ अ- श्विनीवसुदैवत्यंपरकालेशुभेस्मृतम् ॥ १ ॥

टी०- ज्येष्ठा पुनर्वसू आर्द्रा. आश्लेषा. कृत्तिका. शततारका. अश्विनी. धनिष्ठा यह नक्षत्रमें शूद्रमे विवाह करना. सो पुनर्विवाह होना है. भाषामें सगाई ऐसा कहते हैं.

## दत्तपुत्रमुहूर्त.

हस्तादिपंचकभिषक्वसुपुष्यभेषुसूर्यसमाज- गुरुभार्गववासरेषु ॥ रिक्ताविवर्जिततिथिष्वलि कुंभलग्नेसिंहेवृषेभवतिदत्तपरिग्रहोयं ॥ १ ॥

टी०- हस्त. चित्रा. स्वाती. विशाखा. अनुराधा. अश्विनी. ध- निष्ठा. पुष्य. यह नक्षत्रमें और रवि. मंगल. गुरु. शुक्र. ये वार- मे रिक्तातिथिका और वृश्चिक. कुंभकाभी त्याग करके सिंहऔ- र वृषभ यह लग्नको दत्तक पुत्र लेना.

इतिज्योतिषसार औरज्योतिषरत्न

प्रथमभागसमाप्तः



## अथवास्तुप्रकरणम्.

### ग्रामादिअनुकूल.

ग्रामादरेनकुलत्वंदिशोभूतग्रहस्यच ॥ मास
धीष्ण्यादिशुद्धिंचवीक्ष्यायव्ययभांशकान् १

टी०– घर बनावनेको पहले ग्राम. दिशा. भूमि. मास. नक्षत्र शुद्धि लाभ. व्यय. नक्षत्र. अंश इनका विचार अगत्य करके करना.

### ग्रहबालम्.

गुरुशुक्रार्कचंद्रेषुस्वोच्चादिबलशालिषु ॥ गु-
र्वर्केंदुर्बलंलब्ध्वाग्रहारंभः प्रशस्यते ॥ १ ॥

टी०– गुरु. शुक्र. सूर्य. चंद्र यह अपने उच्चमें होय और बलवा-न् होय तोगुरु. चंद्र. सूर्यका बल देखके घरबनावनेको आरंभक-ना.

### गृहवर्ज्य.

विवाहोक्तान्महादोषान्मृतेजामित्रशुद्धितः ॥
रिक्ताःकुजार्कवारौचचरलग्नंचरांशकं ॥ १ ॥

टी०– विवाहमें जो महादोष कथित हे उसका जामित्रछोडके रिक्तातिथि. मंगल. रवि. येवार. चर लग्न. चरलग्नका अंश इसकाघर बनावनेमें त्याग करना.

त्यक्त्वाकुजार्कयोश्चांशंषष्ठेचाग्रस्थितंविधुं ॥
बुधेज्यराशिगंचार्ककुर्याद्गृहंशुभामये ॥ १ ॥

टी०– मंगल. शुक्र इनके अंश और षष्ठ चंद्र सन्मुखचंद्र इनका त्याग करना. और मिथुन कन्या. धन. मीन. यह राशिमें सूर्य होय तो घर बनावनेको आरंभ करना.

### द्वारशुद्धि.

द्वारशुद्धींनिरीक्षादौभक्षशुद्धिंवृषचक्रनः ॥
निष्पंचकेस्थिरेलग्नेद्व्यंगेचालयमारभेत् ॥ १ ॥

टी०– प्रथम द्वारशुद्धि देखना. नक्षत्रशुद्धि. वृषचक्र इन कोरे-

खको पंचकका त्याग करके देखना. स्थिरलग्नमें या द्विस्वभाव में घरबनावनेको आरंभ करना.

## ग्रामअनुकूल.

स्वनामराशेर्यद्राशी द्विशरांकेशहङ्मिताः ॥ सं-
ग्रामः शुभदः प्रोक्तास्त्वशुभः स्यात्ततोन्यथा ॥ १ ॥

टी०- अपनेनामराशिसे ग्रामकी राशी २।५।९।१०।११ आवे तो वह ग्राम शुभ जानना.

एकभेसप्तमेव्योमगृहहानिस्त्रिषष्टगे ॥ तुर्या
दष्टाद्दशेरोगाः शेषस्थानेभवेत्सुखं ॥ १ ॥ ॥

टी०- अपने राशिसे ग्रामकी राशि १।७ होय तो शून्यजानना. ३।६ होय तो हानि. ४।८।१२ होय तो रोगकारक. शेष स्थान शुभ जानना.

## ग्रहजातक.

अकचटतपयशवर्गाश्चाष्टौक्रमतः स्मृता ॥ ए-
कोनरवेषुवर्णानां स्वरशास्त्रविशारदैः ॥ १ ॥
अवर्गोषोडशज्ञेयाः स्वराकादिषुपंचसु ॥ पंचपं-
चैववर्गस्य यशौतुचतुरक्षरौ ॥ १ ॥

टी०- अवर्गसे शवर्गतक अक्षर ४९ तिस्मे अवर्गके स्वर १६ कवर्ग ५ चवर्ग ५ टवर्ग ५ तवर्ग ५ पवर्ग ५ यवर्ग ५ शवर्ग ४ ऐसे स्वारशास्त्रमे कथित है सो जानना.

## वर्गस्वामी.

तार्क्ष्यमार्जारसिंहश्वासर्पाखुगजसूकराः ॥
वर्गेशाः क्रमतोज्ञेयाः स्ववर्गात्पंचमोरिपुः ॥ १ ॥

टी०- अवर्गका स्वामी गरुड. कवर्गका मार्जार. चवर्गकासिंह टवर्गका कूकुर. तवर्गका सर्प. पवर्गका मूसा. यवर्गका हाथी. शवर्गका सूकर. यह क्रमसे अवर्गादिकके स्वामीजानना. जिसवर्गमे

अपना नामाक्षर होय. उसवर्गसे पंचम शत्रु होता है. सो भी जानना.

## काकिणी.

स्ववर्गं द्विगुणं कृत्वा परवर्गेण योजयेत् ॥ अष्टभिश्च हरेद्भागं शेषांधीकं ऋणी भवेत् ॥ १ ॥

टी०- अपने नामाक्षरका वर्ग द्विगुणित करना. ग्रहमेके नामाक्षरका वर्ण उसमें मिलावना. आठसे भागना जो अधिक होय सो ऋणी जानना.

## चंद्रसुखदेखना.

अन्यान्मैत्रान्नगर्क्षस्थे चंद्रे याम्योत्तराननं ॥ पित्र्याद्वासवतस्तद्वत्प्राग्परास्या द्गृहं शुभं ॥ १ ॥

टी०- कृत्तिका अनुराधा. मघा. धनिष्ठा यह नक्षत्रसे ७ वे नक्षत्रमें चंद्रमा होय तो घरका सुख क्रमसे दक्षिण उत्तर. पूर्व प०

## आयादिसाधन.

गृहेशकरमानेन गृहस्यायादि साधयेत् ॥ करेऽनिष्टमायादि साध्यमंगुलिकास्तथा ॥ १ ॥

टी०- घर बनाने हारेके हाथसे उसको आरंभ करना. लाभ और खर्च इसका साधन करना. कदाचित् हाथसे अनिष्ट आवे तो अंगुलीने साधन करना.

## क्षेत्रफलम्.

विस्तारगुणितं दैर्ध्यं गृहक्षेत्रफलं भवेत् ॥ तत् पृथग्वसुभिर्भक्तं शेषमायध्वजादिकः ॥ १ ॥

टी०- स्थानकी चौडाई लंबाई गुणना. उसको आठसे भागना जो शेष रहे सो ध्वजादिकसे आय होता है. सो गृहका क्षेत्रफल जानना.

## आयादिकनाम.

ध्वजो धूमोऽथ सिंहश्वा सौरभेयः खरो गजः ॥ ध्वांक्षश्चैव क्रमेणैतदायाष्टकमुदीरितं ॥ १ ॥

टी०- ध्वज. धूम. सिंह कूकुर. बैल. गर्दभ. हाथी. ध्वांक्ष यः आय.

वर्णपरत्वेंउक्तआय.

ब्राह्मणस्यध्वजो ज्ञेयोसिंहोवैक्षत्रियस्यच॥
वृषभश्चववैश्यस्यसर्वेसंतुगजः स्मृतः॥१॥

टी०- ब्राह्मणका ध्वज आय शुभ क्षत्रियको सिंह आय शुभ वैश्यको बैल और सब जातीका हाथी आय शुभहै.

फल॥ कीर्तिः शोकोजयोवैरंधनंनिर्धनतासुखं॥
रोगश्वेतिगृहारंभेध्वजादीनांफलं क्रमात्॥ १॥

टी०- ध्वज आय होय तो कीर्ति. धूम्रमें शोक सिंहमें जय कूकुरमें वैर बैलमें धन. गर्दभमें निर्धनता. हाथीमें सुख और ध्वांक्षमें रोग ऐसा आठों आयका फलजानना.

नक्षत्रपरत्वेंव्ययसाधन.

पूर्वद्वारेवृषः श्रेयान्गजःप्राग्यमदिङ्मुखः॥
क्षमष्टाहृतंधिष्ण्येविभक्तंस्याद्गृहस्यभम्॥१॥
भेष्टभक्तेव्ययःशेषःमायादल्पोव्ययःशुभः॥२॥

टी०- घरका पूर्वद्वार बनावनेको वृष्ट आय श्रेष्ठ. दक्षिणद्वारको गज लेकिन् पीछे जो क्षेत्र फल बताया है उसको ८ सेगुणकर २७ से भाग देना. जो शेष रहे सो घरका नक्षत्र जानना. उसको फेर ८ से भागनेसे घरका व्यय होता है. सो आयसे ऊना होय तो शुभ- ज्यादा होय तो अशुभ.

गृहराशि॥ अश्विन्यादित्रयो मेषो मघादित्रितयेहरिः॥ मूलादित्रितयोधन्वी भद्वयंशेषराशिषु॥

टी०- गृहके अश्विनी. भरणी. कृत्तिकाय: तीन नक्षत्र होयतो घरकीराशिमेषजानना. मघा पूर्वा. उत्तरामें सिंहराशि जानना. मूल पूर्वाषाढ उत्तराषाढमें धनराशिजानना. और जो नक्षत्रराशिनिसमें क्रमसे दो दो नक्षत्र एकराशीमें जानना. इसरीतसे घरकानक्षत्र औरराशिज्ञान करलेना.

गृहका नाम मलानेका प्रकार.

गृहस्य पूर्वतो दिक्षु क्रमात्कक्षाधिदंतिनः ॥
संस्थाप्यालिंदजानंकास्तन्मिश्राः षोडशगृहाः १

टी०- घरके चारों दिशामें पूर्वादिक क्रमसे अंक देखना. जैसा सूर्यमें १. दक्षिणमें २. पश्चिममें ४ उत्तरमें ८ इस प्रकारसे अंक स्थापन करना. गृहका मुख जिस दिशामें होय वह अंक लेना और जिस दिशामें दल्लान १। २। ३ अथवा जो होय वह संख्याका अंक लेकर दोनो एकत्र करना और उस संख्याको १ मिलावे बाद जो संख्या होय सो सोलह नाममें नाम रखना.

गृहके नाम.

ध्रुवं धान्यं जयं नंदं खरं कांतं मनोरमम् ॥ सुमुखं-
दुर्मुखं क्रूरं रिपुदं धनदं क्षयम् ॥ १ ॥ आक्रंदं विपुलं
ज्ञेयं नामतुल्यफलप्रदम् ॥ गृहं ध्रुवादिकं ज्ञेयं नाम
तुल्यफलप्रदम् ॥ २ ॥

टी०- घरके सोलह नामः- ध्रुव. धान्य. जय. नंद. खर. कांत. मनोरम. सुमुख. दुर्मुख. क्रूर. रिपुद. धनद. क्षय. आक्रंद. विपुल. और विजय यः सोलह नामका फल नामानुसार जानना.

अंशल्यावनेका प्रकार.

व्ययेन संयुतं क्षेत्रे गृहनामान्वितेक्षरे ॥ त्रिभिर्ह-
त्वांशकास्तेषां द्वितीयांशो न शोभनः ॥ १ ॥

टी०- पूर्वमें लाभ और खर्चा जो कहा है सो खर्चा भूमिके फलमें मिलावना. उसमें घरका नामाक्षर मिलायके ३ से भागना. शेष २ बचे तो अशुभ बाकी शुभ. गृहयोजन.

स्नानागारं दिशि प्राच्यामाग्नेय्यां पचनालयम् ॥
याम्यायां शयनागारं नैर्ऋत्यां शस्त्रमंदिरम् ॥ ३ ॥
प्रतीच्यां भोजनागारं वायव्यां यशमंदिरम् ॥ भां

डकोशंचोत्तरस्यां ईशान्यां देवमंदिरम् ॥ २ ॥

टी०- स्नान करनेका स्थान पूर्वदिशामें करना. अग्निदिशामें पाकस्थान. दक्षिणमें शयनस्थान. नैर्ऋत्यमें शस्त्रस्थान. पश्चिममें भोजन स्थान. वायव्यमे पशुस्थान. उत्तरमें भांडार और द्रव्यस्थान. ईशान्यमें देवस्थान. इसप्रकार आठों दिशामें घरकी योजना करना.

## अल्पदोष.

अल्पदोषंगुणाश्रेष्ठं दोषायनभवेद्गृहं ॥ प्रायव्ययोप्रयत्नेनविरुद्धं भंचवर्जयेत् ॥ १ ॥

टी०- गृहबनावनेमे दोष अल्प और गुण बहुत आवे तो वहघर दोषकारक नहीं. लेकिन आय. व्यय और दोष नक्षत्रका त्यागकरना.

## वास्तुचक्रकाना.

आरंभे वृषभंचक्रं स्तंभे ज्ञेयंतुकूर्मके ॥ प्रवेशेकलशंचक्रंवास्तुचक्रंबुधैः शुभम् ॥ १ ॥

टी०- घरके आरंभमें वृषचक्र देखना. स्तंभकेस्थापनमें कूर्मचक्र देखना. प्रवेशकालमें वास्तुचक्र देखना.

## गृहारंभमास.

सौम्यफाल्गुनवैशाखभाद्रश्रावणकार्तिकाः ॥ मासास्युर्गृहनिर्माणेपुत्रारोग्यधनप्रदाः ॥ १ ॥

टी०- पोष. फाल्गुन. वैशाख. भाद्रपद. श्रावण. कार्तिक यह महिनेमे घरको आरंभ करे तो पुत्र. धन और आरोग्यप्रद होता है.

## माल.

शोकोधान्यंपंचतानिःपशूत्वंस्वाप्तिनैश्वंसंगरंभृत्यनाशं॥ सच्छ्रीप्राप्तीवन्हिभीत्याचलक्ष्मीं कुर्युश्चैत्राद्यागृहारंभकाले ॥ १ ॥

टी०- बारह महिनेसे घर बनावनेका फलः- चैत्रमें शोक. वैशाखमें धान्य. ज्येष्ठमे मृत्यु. आषाढमे पशुहानि. श्रावण महीनेमें द्रव्यप्राप्ति.

भाद्रपदमें दरिद्र. आश्विनमें लडाई. कार्त्तिकमें सेवक नाश. मार्गशीर्ष और पौषमें धन प्राप्ति. माघमें अग्निभय. फाल्गुनमें लक्ष्मीप्राप्ति इसी प्रकार चैत्रादि बारह मासका फल जानना.

## गृहका भाग.

नवभागं गृहं कुर्यात्पंचभागं तु दक्षिणे ॥ त्रिभागे वामतः कुर्याच्छेसं द्वारं प्रकल्पयेत् ॥ १ ॥

टी०— घरके ९ भाग करना. उसमें ५ भाग दक्षिणदिशामें. ३ भाग उत्तर दिशामें और शेष भाग मध्यमें योजना करना.

गृहद्वार ॥ द्वारस्योपरि यद्द्वारं द्वारस्यान्यच्च संमुखं ॥ व्ययदं तत्तदा तच्च न कर्तव्यं शुभेप्सुभिः ॥ १ ॥

टी०— घरके दरवाजेके ऊपर दूसरा दरवाजा करना नहीं. दूसरेका दरवाजा सामने होय तो अपना करना नहीं. क्योंके वह नाशकारक होता है. सुखदिशापरत्वे.

कर्कनक्रहरिकुंभगतेर्के पूर्वपश्चिममुखानि गृहाणि ॥ तौलिमेषवृषवृश्चिकयाते दक्षिणोत्तरमुखानि वदन्ति ॥ १ ॥

टी०— कर्क. मकर. सिंह. कुंभ. यह राशीके सूर्यमें घरका मुख पूर्वमें, पश्चिममें करना. तुला. मेष. वृश्चिक. वृषभ. यह राशिके सूर्यमें गृहका मुख दक्षिण और उत्तरमें करना शुभ.

## गृहारंभनक्षत्र.

उत्तरा मृगरोहिण्यां पुष्यमैत्रकरत्रये ॥ धनिष्ठाद्वितीये पौष्णे गृहारंभः प्रशस्यते ॥ १ ॥ आदित्यभौमवर्ज्यैं तु सर्ववाराः शुभावहाः ॥ चंद्रादित्यबलं लब्ध्वा लग्नं शुभनिरीक्ष्यते ॥ २ ॥ स्तंभोच्छ्रायस्तु कर्तव्यो अन्यत्र परिवर्जयेत् ॥ प्रासादेष्वेवमेव स्यात्कूपवापीषु चैव हि ॥ ३ ॥

टी०—तीनों उत्तरा. मृग. रोहिणी. पुष्य. अनुराधा. हस्त. चित्रा.

धनिष्ठा. शततारका. रेवती. यह नक्षत्रमें गृहारंभ करना शुभ. रवि-वार मंगलवार छोडके बाकी वार शुभ. चंद्रबल. प्राप्तिलग्नको शुभ देखते होंय ऐसे शुभ कालमें खंब खडा करना और अन्यत्र त्यागके घर. कूवा याने बावडी यह बनावना.

## वृषभचक्र.

त्रि वेदाब्धित्रिवेदाब्धिद्वित्रिभेष्वर्कतः शशी ॥
कुर्याल्लक्ष्मीसमुद्वासस्थैर्यलक्ष्मीदरिद्रता॥१॥
धनंव्याधिंक्रमान्मृत्युप्रवेशार भयोवृषः॥२॥

टी०- सूर्य नक्षत्रसे दिननक्षत्रतक गिननेका क्रम. प्रथमतीन नक्षत्रमें लक्ष्मी. द्वितीयचार नक्षत्रमें उद्वास. तृतीयचारनक्षत्रमें स्थिरता. चतुर्थ तीन लक्ष्मी. पंचम चार नक्षत्रमें दरिद्रता. षष्ठ चार नक्षत्रमें धन. और सप्तम भागके २ नक्षत्रमें राग. अष्ट भागके तीन नक्षत्रमें मृत्यु. यह प्रकारसे वृषचक्र देखना. जिस दिन शुभ नक्षत्र आवे उसदिन घर बनावनेको आरंभ करना.

## शिलान्याय.

दक्षिणपूर्वाकोणेकृत्वापूजांशिलान्यसेत्प्रथमं
शेषाशेषाप्रदक्षिणेनस्तंभाश्चैवप्रतिष्ठाप्याः॥१॥

टी०- पहिले पूजा करके प्रथम. पूर्व और पश्चिमके बीचमें आग्नेय दिशामें पहिला पाषाण बिठाके पश्चात् दक्षिणके क्रममें भरना इसी रीतसे स्तंब स्थापनभी करना.

## शिलान्यासनक्षत्रपरत्वे.

शिलान्यासःप्रकर्तव्योगृहाणांश्रवणेमृगे॥पौ-
ष्णेहस्तेवरोहिण्यांपुष्याश्विन्युत्तरात्रये॥२॥

टी०- श्रवण. मृग. रेवती. हस्त. रोहिणी. पुष्य. अश्विनी तीनोउत्तरा इतने नक्षत्रमें शिलान्यास करना.

## शेषकामुख.

कन्यासिंहेतुलायां भुजगपतिमुखंशंभुकोणे-
ग्निखातं॥ वायव्येस्यात्तदाष्ट्यलिधनमकरेई
शखातंवदंति॥ कुंभेमीनेचमेषे निर्ऋतिदिशि
मुखंबातवायव्यकोणेचाग्नेकोणेमुखंवेदृष-
मिथुनगतेकर्कटेरक्षखातं॥ १॥

टी०- कन्या. सिंह. तुला. यह लग्नसें शेषका मुख. ईशान्यकोणमें तो अग्निकोणमें खात भरना. कुंभ. मीन. मेष. यह लग्नसें शेषका मुख नैर्ऋतिकोणे तो वायुकोणमें खात भरना. वृश्चिक. धन. मकर यह लग्नमें शेषका मुख वायुकोणे तो ईशान्यकोणे खात भरना. वृष. मिथुन. कर्क. यह लग्नसें शेषका मुख अग्निकोणमें तो नैर्ऋतिकोणमें खात भरना. शुभदायक है.

## दुष्टयोग.

वज्रव्याघातशूलाश्चव्यतीपातश्चगंडकः॥
विष्कुंभपरिघौवर्ज्यौवारोमंगलभास्करौ॥१॥

टी०- वर्ज्य. व्याघात. शूल. व्यतीपाल. विष्कंभ. परिघ. यह योग और मंगल. रविये वारमें घर बनावना. नहीं.

## कूर्मचक्र.

तिथिस्तु पंचगुणितात्कृत्तिकाद्यक्षसंयुता॥ तथा
द्वादशभिश्चाचनवभागेनभाजिता॥ १ ॥ फ-
लं॥ जलवेदासु निश्चंद्रस्थले पंचद्वयेवसुः॥
त्रिषट्कनवचाकाशेत्रिविधंकूर्मलक्षणं॥२॥
जलेलाभः स्यथाप्रोक्तः स्थलेहानिस्तथैवच॥
आकाशेमरणंप्रोक्तंमिदंकूर्मस्यचक्रकम्॥३॥

टी०- जिस तिथिमें गृहारंभ करना होय उसमें कूर्मचक्र देखना. जो तिथि होय उस्को ५ से गुण देना. और कृत्तिका विसेजोनक्ष-

त्र होय सो युक्त करके १२ मिलावना. ९ से भागना. शेष ४।७।१२
हे तो कूर्म जलस्थानमें जानना. फल लाभ. ५।२।८ हे तो कूर्म भूमी-
पर जानना. फल हानि. शेष ३।६।९ रहे तो कूर्म आकाशमें जानना. फल
मरण ऐसा तीन प्रकारका कूर्मचक्र जानना.

## स्तंभचक्र.

सूर्याधिष्टितभद्वयंप्रथमतोमध्येंतुथाविंशति,
स्तंभाग्रेरससंख्ययामुनिवरैरुक्तंमुहूर्तंशुभं॥ ॥
॥फल॥स्तंभाग्रेमरणंभवेद्गृहपतेमूलेधनार्थक्ष-
योराध्येचैवतुसर्वसौख्यमतुलंप्राप्नोतिकर्तासदा॥१॥

टी०- सूर्यनक्षत्रसे दिननक्षत्र तक देखनेका क्रम प्रथम दो न-
क्षत्र स्तंभके मूलमें फल धनक्षय. दुसरे २० नक्षत्र स्तंभकेम-
ध्यमें. फल सर्व सौख्य. तृतीय ६ नक्षत्र स्तंभके अग्रमें. फल
मरण जो नक्षत्रमें शुभ फल आवे उसमें स्तंभ खडा करना. उ-
क्तहे.

## घरनरखनेको मुहूर्त.

मूलेयोंभेत्रिरक्षंगृहपतिमरणंपंचगर्भेसुखं-
स्यात्॥मध्येदेयाष्टऋक्षंधनसुतसुखदंपुच्छ-
देशाष्टहानिः॥पश्चाद्दूयंत्रिऋक्षंगृहपतिसुख-
दंभाग्यपुत्रार्थदेयं॥सूर्यर्क्षाच्चंद्रऋक्षंप्रतिदि-
नगणयेद्धौभचक्रेविलोक्य॥१॥

टी०-सूर्यनक्षत्रसे दिननक्षत्र तक देखनेका क्रम घरनरखनेके
वास्ते देखना. प्रथम तीन नक्षत्र धरनका मूल. स्वातीसे जानना.
फल गृहपतिका नाश. दुसरे पांच नक्षत्र गर्भ सुख. तिसरे ८
नक्षत्र मध्यम. फल धनसुख. चौथे आठ नक्षत्रमें पुच्छ. फल
मित्रनाश. ५ वे तीन नक्षत्रमें धर बनावनेवालेको सुख. फल भाग्य.
पुत्र. धनदायक जानना.

## द्वारचक्र.

अर्काच्चत्वारिऋक्षाणिऊर्ध्वंचैवप्रदापयेत्॥द्वौ-

द्वौकोणेषुद्धाहैशारवायांचचतुश्चतुः॥ अधः
चत्वारिदेयानिमध्येत्रीणिप्रदापयेत्॥ ऊर्ध्वेतुल
भतेराज्यमुद्वासंकोणकेषुच॥ २॥ शारवायांल-
भतेलक्ष्मीमध्येराज्यपदंतथा॥ अधस्तेमरणं
प्रोक्तंद्वारचक्रेप्रकीर्तितम्॥ ३॥

टी०- द्वारचक्रबनावनेका प्रकार सूर्य नक्षत्रसे दिननक्षत्रतक दे-
खना. प्रथम चार नक्षत्रमें द्वारका ऊर्ध्वभाग. फलराज्यप्राप्ति. द्वा-
रके कोण ४ तो दो नक्षत्रोंमें कोण. फलउद्वाल. द्वारकीशाखा
२दोनोंतर्फ ४ नक्षत्र. लक्ष्मीप्राप्ति. द्वारकामध्य ३ नक्षत्र. फलरा-
ज्य प्राप्ति. दिहुडीपर ४ नक्षत्र. फलमरण. ऐसा द्वारचक्रजानना.

## अग्निचक्र.

सैकातिथिर्वारयुता कृताप्ता शेषेगुणेऽभ्रे भुवि-
वन्हिवासः॥ सौख्याय होमेशशियुग्मशेषे प्रा-
णार्थनाशौ दिवि भूतलेच॥ १॥

टी०- जो तिथिमें शांति करना होय तो अग्निकावास देखना.
प्रथम् तिथिमें एक मिलावना. जो वार होयसो मिलावना. ४से
भाग लेना. शेष ३।० रहे तो अग्नि मृत्यु लोकमें. फल सौख्य
प्राप्ति. १ रहे तो स्वर्ग लोकमें. फल प्राणनाश. २ रहे तो पाता-
लमें. फल अर्थनाश.

## ग्रहचक्र.

तरणिविद्गुरुभास्करिचंद्रमाः कुजसुरेजवि-
धुंतुदकेतवः॥ रविभतोदिनभंगणयेत्क्रमा-
त्प्रतिखगंत्रितयंत्रितयंन्यसेत्॥ १॥

टी०- सूर्यनक्षत्रसे दिननक्षत्रतक गिननेका क्रम. प्रथम ३ न
क्षत्रमें सूर्य. फल अशुभ. द्वितीय ३ नक्षत्रमें बुध. फलशुभ.
तृतीय ३ में शुक्र. फलशुभ. चतुर्थ ३ नक्षत्रमें शनि फल अशुभ.
पंचम३ नक्षत्रमें चंद्र फलशुभ. षष्ठ ३ नक्षत्रमें मंगल अशुभ. सप्तम

७ नक्षत्रमें गुरु फल शुभ अष्टम तीन नक्षत्रमें राहु. फल अशुभ नवम ३ नक्षत्रमें केतु. फल अशुभ. एका नवग्रहका फल जानना.

## ग्रहप्रवेशकाक्रम.

प्रथमप्रवेशेनवमंदिरस्ययात्रानिवृत्तावथभूपतीनाम्॥ सौम्यायनेपूर्वदिने विधेयंवास्त्वर्चनंभूतबलिश्चसम्यक्॥१॥

टी०- यात्राके वाद नवीन गृहप्रवेश. करना. राजाका दर्शन करना सो पहिले दिन वास्तुपूजन भूत बलि इत्यादि उत्तरायणमें करना.

चित्रानुराधामृगपौष्णपुष्यस्वातीश्रविष्ठाश्रवणंचमूलं॥ वारेष्वसूर्यक्षितिजेषरिक्तातिथौ प्रशस्तोभवनप्रवेशः॥१॥

टी०- चित्रा. अनुराधा. मृग. रेवती. पुष्य. स्वाती. धनिष्ठा. श्रवण. मूल. यह नक्षत्रमें गृहप्रवेश करना. लेकिन् रवि. मंगल. रिक्तातिथिका त्याग करना. कलशचक्र.

प्रवेशेकलशेर्कर्क्षात्पंचनागाश्चषट्क्रमात्॥ अशुभंचशुभंज्ञेयमशुभंचशुभंतथा॥१॥

टी०- सूर्य नक्षत्रसे दिन नक्षत्र तक गिननेका क्रम. प्रथम ५ नक्षत्र अशुभ. द्वितीय ८ शुभ. तृतीय ८ अशुभ. चतुर्थ ६ शुभ. ग्रहप्रवेश कालमें देखना. कलश ४ भाग कल्पना करना.

## नामार्कलक्षण.

रंध्रात्पुत्राधनादायात्पंचस्वर्केक्षितेक्रमात्॥ पूर्वाशादिमुखंग्रेहंविशेद्वामोभवेद्रतः॥१॥

टी०- ग्रहप्रवेशकालमें वाम सूर्य कथित है सो क्रम प्रवेश लग्नमें ८ से पंचमस्थान तक सूर्य होय और घरका मुख पूर्वदिशामें वैसा घरका मुख दक्षिण दिशामें और पंचमस्थानसे पंचमस्थानमें सूर्य. धरका मुख पश्चिम दिशामें और द्वितीयस्थानसे

पंचमस्थानमें सूर्य. घरका मुख पश्चिम दिशामें और एकादशस्थानसे पंचमस्थानमें होय तो वह बायाके है. प्रवेशको शुभ.

गृहशुद्धि ॥ त्रिकोणकेंद्रगैः शुभैः त्रिषष्ठलाभसंस्थितैः ॥ असद्गृहैः स्थिरोदये गृहं विशेद्विलं विधौ ॥१

टी०–घरमें प्रवेश करनेके वास्ते लग्नशुद्धि :गृह प्रवेश लग्नसे त्रिकोण ९।५ केंद्र १।४।७।१० यह स्थानमें शुभग्रह होय और तृतीय ३।६।११ स्थानमें पापग्रह होय अथवा स्थिर लग्न होय. तो चंद्रबल देखके नवीन गृहप्रवेश करना.

अन्यमत ॥ त्रिषडायगतैः पापैः रष्टांतंत्यरगैः शुभैः चंद्रलग्नारिरंध्रांत्यवर्जितस्याच्छुभं गृहं ॥१

टी०– ३।६।११ स्थानमें पापग्रह शुभ और शुभ ग्रह ८।१२ स्थान छोडके शुभ. चंद्रमा १।६।८।१२ त्यागके गृहप्रवेश करना.

अन्यमत.

धनकेंद्रत्रिकोणस्थः क्षीणचंद्रो न शोभनः ॥ शत्रोर्नवांशगः खेटः खांतसंस्थोपि नो शुभः ॥१

टी०– गृह प्रवेश लग्नसे क्षीणचंद्रमा २।१।४।७।१०।९।५ स्थानमें अशुभ और शत्रूके नवमांश कोई ग्रह ७।१० स्थानमे होय तथापि शुभ नहीं ग्रह विचार देखके गृहप्रवेश करना.

सहायबप्रमाण.

लग्ने जीवः सुखे शुक्रो बुधः कर्मण्यरो रविः ॥ रविजः सहजे नूनं शतायुस्थानदा गृहं ॥१॥

टी०– गृहके आरंभ कालसे लग्नमें १ स्थानमें गुरु ४ स्थानमें शुक्र १० स्थानमें बुध. ६ स्थानमें सूर्य. ३ स्थानमें शनि ऐसी संस्था होय तो घरका आयु १०० वर्ष निश्चय करके जानना.

अन्यमत.

भृगुर्लग्ने बुधो व्योम्नी लाभेर्कः केंद्रगो गुरुः ॥

सस्यारंभे च तस्यायुर्वत्सराणां शतद्वयम् ॥ १ ॥

टी०- घरके आरंभ कालके लग्नमें शुक्र १० वें स्थानमें बुध ११ स्थानमें सूर्य केंद्रमें ऐसें ग्रह योग होय वह घरका आयु २०० वर्ष जानना.

अन्यमत.

स्वोच्चवर्तिनि भृगौ विलग्नके देवमंत्रिणि रसातलेऽथवा ॥ स्वोच्चगे रविसुतेऽथवायगे स्यात्स्थितिश्च सुचिरं सह श्रिया ॥ १ ॥

टी०- गृहारंभकालमें सूर्य अपने उच्चका होय. गुरु ४ स्थानमें होय. उच्चका शनि ११ स्थानमें होय ऐसे लग्न शुद्धीमे घरबनावनेको आरंभ करे तो बहुत काल लक्ष्मीयुक्त रहता है.

शल्यशोधन.

कुंडार्थपृथ्वीपरिशोध्यहेतवे प्रष्टुर्मुखाद्यः प्रथमः स्फुटो भवेत् ॥ वर्गादिवर्णैः किल तादृशी स्मृतं तुल्यं मुनींद्रैर्हि परैस्तु मध्यगः ॥ १ ॥ स्मृत्वेष्टदेवतां प्रष्टुर्वचनस्याद्यमक्षरं ॥ गृहीत्वा तु ततः शल्याशल्यं सम्यग्विचारयेत् ॥ २ ॥

टी०- कुंडके वास्ते अथवा घरबनावनेमें शल्यका शोधन करना. पृच्छकके मुखका प्रथमाक्षर उसकी वर्गसंख्या देखना. अवर्गादि शवर्गांत ८ दिशामें जानना. इष्टदेवताका स्मरण करके ज्योतिषको पूंछना. जो शल्य आवे उसका विचार करना. और नीचे फलश्रुति लिखी है सो देखना.

प्रश्नाक्षरफलम्.

पूर्व ॥ पूर्वायां यदि अः प्राच्यां नरशल्यं तदा भवेत् ॥ सार्धहस्तप्रमाणेन तस्य मानुष्य मृत्युकृत् ॥ १ ॥ आग्नेय ॥ आग्नेयां दिशि कः प्रश्ने खरशल्यं करद्वये ॥ राजदंडो भवेत्तत्र भयं नैव निवर्तते ॥ २ ॥ दक्षिण ॥ ॥ याम्यायां दिशि चः प्रश्ने तदास्या कटिसंस्थितः ॥

नरशल्यंगृहेतस्यमरणंचिररोगतः॥ ३॥ ॥

नैर्ऋत्यांयदिशः प्रश्नेसार्द्धहस्तादधःस्थले॥ शुनोस्थिजायतेतत्रबालानांजयतेस्मृतिः॥ ४॥ पश्चिमातः प्रश्नेपश्चिमायांतुशिशोःशल्यंप्रजायतेसार्धहस्तेगृहस्वामीनातिष्ठतिसदागृहे॥ ५॥ वायव्य॥ वायव्यांदिशिपः प्रश्नेतुषांगारास्तुकरे॥ कुर्वंतिमित्रनाशंचदुःप्रदर्शनंतदा॥ ६॥ उत्तर॥ उदीच्यांदिशिपः प्रश्नेविप्रशल्यंकटादधः॥ तच्छीघ्रंनिर्धनत्वायकुबेरसदृशस्यहि॥ ७॥ ईशान्य॥ ईशान्यांयदिशः प्रश्नेगोशल्यंसार्धहस्ततः॥ तच्चोधनस्यनाशायजायतेगृहमेधिनः॥ ८॥ मध्य॥ हपयामध्यकोष्ठेचवक्षोमात्रेभवेदधः॥ नृपालकमथोभस्मलोहंतत्कुलनाशकृत्॥ ९

टी०–प्रश्नकालमें पृच्छकके मुखसे प्रथम अवर्गका अक्षर आवे तो पर्यंतके तर्फ डेढ हाके नीचे आदमीकी हड्डी है ऐसा जानना. वह निकाले तो मृत्यु कारक जानना. प्रश्न क वर्गके अक्षरका होय तो अग्निदिशामें २ हाथके नीचे गद्धेकी हड्डी है ऐसा जानना. वह न निकाले तो राज दंड होय. प्रश्नमें च वर्गका अक्षर होय तो दक्षिण-दिशामें कमर भरके नीचे खोदनेसे आदमीकी हड्डी निकलेगा. वह न निकाले तो मरण सदृश बहुतकाल रोगी जानना. ट वर्गका अक्षर होय तो निर्ऋति दिशामें डेढ हाथके नीचे खोदनेसे कुत्तेकी हड्डी निकलेगी. वह न खोले तो पुत्रका नाश जानना. प्रश्नमें त वर्गका अक्षर होय तो पश्चिम दिशामें लड़केकी हड्डी है वह न निकाले तो गृहके अधिपतिका उसमें वास होने न पावे. ५ प्रश्नमें प वर्गका अक्षर होय तो वायव्य दिशामें चार हाथके नीचे भुसा और कोयले हैं. वह न निकाले तो मित्रनाश और दुःस्वप्न प्रश्नमें य वर्गका अक्षर होय तो उत्तर दिशामें एक हाथके नीचे खोदनेसे ब्राह्मणकी हड्डी निकलेगी. वह निकाले तो गृहपति कुबेरके

जैसा धनिक होय तोभी दरिद्री होगा. श वर्गका अक्षर होय तो ईशान्य दिशामें देढ हाथके नीचे गौका हाड है. वह न निकाले तो गोधनका नाश जानना. ह.प.य. यह. मध्यमें जानना. इसमें कमर भर खोदनेसे मनुष्यका कपाल भस्म लोह है. वह न निकाले तो कुलका नाश जानना. ऐसा वर्ग और दिशा इनका विचार करके शल्य देखना.

## इति वास्तु प्रकरण.

## अथ यात्रा प्रकरणमाह.

शुक्रसन्मुख॥ एकग्रामे पुरे वापि दुर्भिक्षे राष्ट्रविप्लवे। विवाहे तीर्थयात्रायां प्रतिशुक्रो न विद्यते॥१॥

टी०- गांवमें या शहरके शहरमें होय. दुर्भिक्ष. राज्य भ्रष्ट. इतने काल प्राप्त होय तो विवाह और तीर्थ यात्रामें सन्मुख शुक्र दोषप्रद नहीं.

## अन्यमत.

पौष्णादावाग्निपादांतं यावत्तिष्ठति चंद्रमाः॥
तावच्छुक्रो भवेदंधः सन्मुखं गमनं शुभम्॥१॥

टी०- रेवती. अश्विनी. भरणी. कृत्तिका. यह नक्षत्रके प्रथमचरणमें शुक्र. अंध रहता है. तो सन्मुख शुक्र होय और यात्रा करे तो दोष नहीं.

## यात्राको नक्षत्र.

हस्तेंदुमैत्रश्रवणाश्विति पुष्यपौष्णाः श्रविष्ठा-
च पुनर्वसूच॥ प्रोक्तानि धिष्ण्यानि नवप्रयाणे-
त्यक्त्वा त्रिपंचादिमसप्ततारा॥१॥

टी०- हस्त. मृग. अनुराधा. श्रवण. अश्विनी. पुष्य. रेवती. धनिष्ठा. पुनर्वसु यः ९ नक्षत्रमें यात्रा करना प्रशस्त है. ताराविचारमें ३।५।७ इसका यात्रा करनेमें त्याग करना.

## होराकथन.

वारात्षष्ठस्य षष्ठस्य होरा सार्द्धद्विनाडिका॥ अ-

र्कशुक्रोबुधश्चंद्रोमंदोजीवधरासुतौ॥ गुरुर्वि-
वाहेगमनेचशुक्रोबोधेसौम्यः सर्वकार्येषुचंद्रः
कुजेचयुद्धंरविराजसेवामंदेचवित्तं इति होरयोगाः
२॥ यस्यग्रहस्ययस्यवारस्यकर्मकिंचित्प्रकीर्तितम्
तस्यग्रहस्यहोरायांसर्वकर्मविधीयते॥ ३॥

टी०- जिस दिन जो वार होय.उसका होरा प्रथम २॥ बादउसेजो
षष्ठवार उसकी होरा जानना.रविवारको प्रथम २॥ घडीसूर्यका
होरा.दुसरी २॥ घडी शुक्रका होरा. तीसरी २॥ घडीबुधका होरा.
४थी २॥ घडी चंद्रका होरा.पांचवी २॥ घडी शनिकाहोरा.६टी २॥
घडी गुरूका होरा.सातवी २॥ घडी मंगलका होरा.आठवी २॥ घडी
राहुका होरामें क्या करना सो कहते हैं.गुरुके होरामें विवाह.शुक्रके
गमन.बुधके बुद्धिसीखना.चंद्रके होरामें सब काम.मंगलके होरामें
युद्ध.सूर्यके होरामेंराजसेवा.शनिके होरामें द्रव्यसंग्रह यह क्रमसे हो-
रामें करना शुभ.जो वारसे जो कर्म पूर्व कथित है सो कर्म उसके होरा
में करना.शुभ.

## गर्गाचार्यमुहूर्तम्

उषः प्रशस्यतेगर्गः शकुनंच बृहस्पतिः॥ अं-
गिरामनउत्साहोविप्रवाक्योजनार्दनः॥ १॥

टी०- गर्गकावचन प्रातः कालके समयमें यात्रा करना.बृहस्पति
का बचन पहिले शकुन देखके यात्रा करना.अंगिराका वचन मनो
त्साहमें.औरजनार्दनके वचन ब्राह्मणके आज्ञासे यात्रा कर-
ना शुभ.

## धबाडमुहूर्त.

सूर्यभाद्दिनभंचांद्रंत्रिगुणंतिथिमिश्रितम्॥
नवभिस्तुहरेद्भागंत्रीणिशेषंधबाडकम्॥ १॥

टी०- सूर्य नक्षत्रसे दिननक्षत्रतक गिनके उस्को ३से गुणदेना.गमनति
थि मिलायके ९ से भागदेना.शेष ३ रहे तो धबाडमुहूर्त होता है. उसका.

यात्रा करनेमें अवश्य त्याग करना. चाहिये. ऐसा मुनियोंने लिखा है.

## वारपरत्वें स्वरशकुन.

गुरौ शनौ रवौ भौमे शुभो वै दक्षिणः स्वरः॥ अन्यवारेषु वामस्तु स्वरश्चैव शुभः स्मृतः॥ १॥ निर्गमे वामतः श्रेष्ठः प्रवेशे दक्षिणः शुभः॥ यः स्वरः सेवना साध्ये योगीनां संतमीहृशम्॥ २॥

टी०- गुरु. शनि. रवि. मंगल. ये वारमें अपना दक्षिण स्वर चलता हो तो प्रवेशमें शुभ. सोम. बुध. शुक्र. यह वारोंमें अपना स्वर वाममें चलता होय तो गमन कालको शुभ. यह स्वर शकुन योगीजनोंनें किताबमें ग्रंथित किया है.

## वारपरत्वें छाया शकुन.

आष्टौ पादा बुधे स्युर्नवधरणिसुते सप्त जीवे पदानि॥ ज्ञेयं चैकादशार्के शनिशशिभृगुषु प्रोक्तमर्थं च तुर्कं॥ तस्मिन्काले मुहूर्तं सकलगुणयुतं कार्यसिद्धिः शुभोक्ता॥ नास्मिन् पंचांगशुद्धिः न च खलु शशिबलं भासितं गर्गमुख्यैः॥ ३॥

टी०- बुधवारको ८ गोड छाया आवे तो गमन करना मंगलको ९ गोड छाया आवे तो गमन करना. गुरुवारको ७ गोड छाया आवे तो गमन करना. रवि. शनि. सोम. शुक्र. यह ४ र वारोंमें ११ गोड छाया आवे तो गमन करना. ऐसा करनेमें सब गुण युक्त. सर्व कार्य सिद्धि. इसमें पंचांग शुद्धि. चंद्रबल आदिका विचार करना नहीं ऐसा गर्गादि मुनयोंने कहा है.

## पल्लीपतन.

राज्यं तु सिरसि ज्ञेयं ललाटे बंधुदर्शनम्॥ भ्रूमध्ये राजसन्मानं सुत्तरोष्ठे धनक्षयम्॥ १॥- अधरौष्ठे धनैश्वर्यं नासाग्रे व्याधिपीडनम्॥ आ-

प्युष्यं दक्षिणे कर्णे बहुलाभस्तु वामके ॥ २ ॥ आक्षणो-स्तु बंधनं ज्ञेयं भुजे भूपतितुल्यता ॥ राजक्षोभ नया-वामे कंठे शत्रुविनाशं ॥ ३ ॥ स्तनद्वये च दुर्भाग्यमुदरे मंडनं शुभं ॥ प्रज्ञानाशः पृष्ठदेशे जानुजंघे शुभावहं ४ करद्वये वस्त्रलाभः स्कंधयोर्विजयी भवेत् ॥ नाभौ बहु धनं प्रोक्तं सूर्वोश्चैव हयादिकं ॥ ५ ॥ दक्षिणे मणिबंधे च मनस्तापं धनक्षयं ॥ मणिबंधे तथा वामे कीर्तिवृद्धिध-नप्रदम् ॥ ६ ॥ नखे क्षुधानलाभं च चक्रे मिष्टान्नभोजनम्. गुल्फयोर्बंधनं ज्ञेयं केशांते मरणं ध्रुवम् ॥ ७ ॥ अध्याने द-क्षिणे पादे वामे बंधुविनाशनम् ॥ स्त्रीनाशश्चात्पादम-ध्ये पादांते मरणं भवेत् ॥ ८ ॥ पल्याः प्रपतनं ये ज्ञेयं सर-टस्याधिरोहणं ॥ यत्रोद्धत्तं मनुष्यस्य शुभाशुभहि सूच-कम् ॥ ९ ॥ तिलमासादिदानं च स्मात्वा देयं द्विजन्मने ॥ पिनाकिनं नमस्कृत्य जपेन्मंत्रं षडक्षरम् ॥ १० ॥ शतं-सहस्त्रमथवा सर्वदोषनिबर्हणम् ॥ शिवालये प्रप-द्याद्दीपदोषोपशांतये ॥ ११ ॥

टी०- स्त्री पुरुषके शरीरपर यात्रा कालमें पल्ली पतन होय और सरड चढे तो उसका शुभाशुभ शरीरस्थान परसे आगे लिखे बमो-जिब है.

शुभाशुभफल.

| | | |
|---|---|---|
| १.शीर्ष-राज्यप्राप्ति. | ८.वामकर्ण.बहुलाभ. | १५.पीठ-बुद्धिनाश. |
| २.कपाल.बुधदर्शन. | ९.नेत्रबंधन. | १६.जानु-शुभ. |
| ३.भोवई.राजमान्य. | १०.भुज.राजसन्मान. | १७.जंघा-शुभ. |
| ४.उपकार ओष्ट.धनक्षय. | ११.वामभुज-राजक्रोध. | १८.हाथ-वस्त्रलाभ. |
| ५.नीचेका ओष्ठ.धनैश्वर्य | १२.कंठ-शत्रुनाश. | १९.स्कंध-विजय. |
| ६.प्राण.व्याधिपीडा. | १३.स्तन-दुर्भाग्य. | २०.नाभि-बहुधनलाभ. |
| ७.दक्षिणकर्ण.आयुष्य. | १४.पेट-शुभतयामंडन. | २१.कटि-अश्वप्राप्ति. |

| | | |
|---|---|---|
| २२ कंकणस्थान. | २५. मिष्टान्न भोजन. | २८. दक्षिणपाद-गमन. |
| २३ वाम ”-कीर्ति. | २६. गुल्फबंधन. | २९. वामपाद-बंधुनाश. |
| २४ मुख-धान्यलाभ. | २७. बालमरण. | ३०. पावकामध्य-स्त्रीनाश. |

पल्ली पतन और सरटारोहण होनेही तत्काल वस्त्रसहित स्नानकरके ब्राह्मणको तिल और उडीद दान देना महादेवका दर्शन लेके षडक्षर मन्त्रका १०० से १००० तक जप करके दोषशांत्यर्थ शिवालयमें दीप लगावना.

## अंगस्फुरण.

ब्रूहिसत्वंनिमित्तानिअशुभानिशुभानिच ॥ सर्वधर्मभृतश्रेष्ठत्वंहिसर्वविदुच्यसे ॥ १ ॥

टी०-मनु मत्स्यको प्रश्न करते हैं हे सर्व धर्म भृत्, तुम सब धर्म जाननेवाले हो वास्ते अंगस्फुरणका शुभाशुभ कथन करो.

अंगस्यदक्षिणेभागेप्रशस्तंस्फुरणंभवेत् ॥ अप्रशस्तंतथावामेपृष्ठस्यहृदयस्यच ॥ १ ॥

टी०-पुरुषके शरीरके दक्षिण भागमें कुपला स्फुरण शुभ और स्त्रीके वाम भागमें शुभ. पृष्ठ. हृदय स्फुरण होय तो अशुभ जानना.

## अंगस्फुरणका फल.

अंगानांस्पंदनंचैवशुभाशुभविचेष्टितम् ॥ तन्मेविस्तरतोब्रूहियेनस्यात्तद्विधंभुवि ॥ १ ॥ पृथ्वीलाभोभवेन्मूर्ध्निललाटेरविनंदन ॥ स्थानंविवृद्धिमायातिभ्रूनसोःप्रियसंगमः ॥ २ ॥ उत्कंठोपगमामध्येदृष्टंराजन्विचक्षणैः ॥ भृत्यलब्धिश्चाक्षिदेशेदृगुपांतेधनागमः ॥ ३ ॥ दृग्बंधनेसंगरेचजयंशीघ्रमवाप्नुयात् ॥ योषिल्लाभोपांगदेशेश्रवणांतेप्रियश्रुतिः ॥ ४ ॥ नासिकायांप्रीतिसौख्यंप्रियाभिरधराष्ठयोः ॥ कंठेतुभोगलाभस्याद्भोगवृद्धिरथांशयोः ॥ ५ ॥ सुहृत्स्नेहश्चबाहुभ्यांहस्तेनैवधनागमः ॥ पृष्ठेपराजयो-

युद्धेजयोवक्षस्यलोभवेत् ॥ ६ ॥ कुक्षिभ्यांप्रीति रुद्दिष्टाप्रियाः प्रजननं भगे ॥ स्थानभ्रंशोनाभि- देशेत्रांत्रेचैवधनागमं ॥ ७ ॥ जानुसंधौपरेःसंधि बलवृद्धिर्भवेन्नृप ॥ एकदेशेभवेत्स्वामीजंघाभ्यां रविनंदन ॥ ८ ॥ उत्तमस्थानमाप्नोतिपद्भ्यामस्फुर- णेनृप ॥ अलाभंचाध्वगमनंभवेत्पादतलेनृप ॥ ९

टी०- अंगस्फुरणका शुभाशुभ फल जो कथित है सो आगे लि- खे बमोजिब शरीरभागके क्रमसे जानना.

| १.मस्तक-पृथ्वीलाभ. | ९.कान-प्रियवाणी. | १८.कांरव-प्रीति. |
|---|---|---|
| २.ललाट-स्थानवृद्धि. | १०.नाक-प्रीतिसौख्य. | १९. भग-प्रसूति. |
| ३.भोंवई-मित्रभेट.म. | ११.ओष्ठ-प्रियवस्तुलाभ | २०.लिंग-स्त्रीप्राप्ति. |
| ४.नेत्रसंमुख-मित्रभेट. | १२.कंठ-ऐश्वर्यप्राप्ति. | २१.नाभि-स्थानभ्रष्ट. |
| ५.नेत्रधनप्राप्ति. | १३.स्कंध-भोगवृद्धि. | २२.अंत्र-धनप्राप्ति. |
| ६.नेत्रकापलक-राज्यप्रा | १४.बाहु-मित्रप्राप्ति. | २३.गोडकीसंधिबलप्रद. |
| ७.नेत्रकादुसरापलक-सं- | १५हाथधनप्राप्ति. | २४.जंघा.एकदेशस्वामी. |
| ग्राममेंजय. | १६.पीठ-दुसरेसेभय. | २५.पांव-उत्तमस्थान. |
| ८.नेत्रकाअंत.स्त्रीलाभ. | १७. छाती-जयप्राप्ति. | २६.पावकाबल-गमन. |

## स्त्रीकाअंगस्फुरण.

लंछनेपीठकंचैवज्ञेयंस्फुरणवत्तथा ॥ विपर्य- येणविहितःसर्वस्त्रीणांविपर्ययः ॥ दक्षिणे वि- प्रशस्तंगप्रशस्तंस्याद्विशेषतः ॥ १ ॥

टी०-उपरलिखे मौजिब. लेकिन् स्त्रीका वामांग शुभ दक्षिणअंग अ- शुभ. पुरुषका दक्षिणांग शुभ. वामांग अशुभ.

## नेत्रस्फुरण.

नेत्रस्योर्ध्वंहरतिसकलंमानसंदुःखजालंनेत्रोष्ठां-

तेदिशातिच धनंनासिकांतेच मृत्युः ॥ नेत्रः स्याध
स्फुरणमस कृत्संगरेभंगहेतु वामे वेतत्फलम
विफलं दक्षिणे वैपरीत्यं ॥ १ ॥

टी०- नेत्रस्फुरणका फल. नेत्रके उपर स्फुरण होय. तो मनके दुःखका नाश. नेत्रके दोनों कानमें स्फुरण होय तो धन प्राप्ति. नाकके अग्रमें स्फुरण होय तो मृत्यु. नेत्रके नीचे स्फुरण होय तो संग्राममें भंग होय. यह पुरुषका वाममें जानना. दक्षिणमें अशुभ. स्त्रीका दक्षिणमें शुभ. वाममें अशुभ जानना.

## प्रथम प्रश्नप्रकरण प्रारंभः

### तिथ्यादियुक्त.

तिथिप्रहरसंयुक्ता तारका वारमिश्रिता ॥ अग्नि-
भिस्तु हरेद्भागं शेषं सत्वरजस्तमः ॥ १ ॥ फल ॥ ॥
सिद्धिस्तात्कालिके सत्वे रजसा तु विलंबना ॥ तमसा-
निष्फलं कार्यं ज्ञातव्यं प्रश्नकोविदैः ॥ २ ॥

टी०- प्रश्नकालके समय जो वार तिथि नक्षत्र होय सो प्रहरसमेत एकत्र करके उस्को ३ से भागलेना. शेषमें सत्व. रज. तम. यह फल क्रमसे जानना. उदाहरण:- तिथि ५ वार ३ नक्षत्र ७ प्रहर २ इस्को एकत्र करनेसे १७ हुये ३ से भागले तो शेष २ रहे सो रजो गुण. फल कार्यमें देरी होगी. ३ रहे तो तमो गुण. फल कार्य निष्फल होय. एक रहा तो सत्वगुण. फल तत्काल कार्य सिद्धि. इस प्रकारसे प्रश्नफल जानना.

### अपने छायाका प्रश्न.

आत्मछाया त्रिगुणिता त्रयोदशसमन्विता ॥ व-
सुभिश्च हरेद्भागं शेषं प्रश्नस्य लक्षणम् ॥ १ ॥ ॥
फल ॥ लाभश्चैके त्रिके सिद्धिर्हानिः पंचमसप्तके ॥
द्वयोर्हानिश्चतुः शोकं षष्ठेष्टमरणं ध्रुवम् ॥ २ ॥ ॥

टी०- प्रश्नकालमें अपनी छाया जितने गोड आवे उस्मे और १३ मिला-

यके ८ से भागलेना. जो शेष रहे उसका फल कोष्टकमें लिखा है.

| शेष. | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| फल. | लाभ | हानि. | सिद्धि | शोक | वृद्धि | मरण | बुद्धि | मरण. |

## दासचक्र.

नराकारं लिखेच्चक्रं सवार्थं भृत्यसंग्रहे ॥ शीर्षे त्रिण्यर्थलाभस्यान्मुखे त्रीणि विनाशयेत् ॥ १ ॥ हृदि पंच धनं धान्यं पादे षड्ढं दरिद्रता ॥ पृष्ठे द्वे प्राणसंदेहो नाभौ वेदाः शुभावहं ॥ २ ॥ गुडे द्वे भयपीडा च दक्षहस्ते कमर्थकं ॥ एकं वामे नाशकरं भृत्य भात्स्वामिभांतकम् ॥ ३ ॥




टी०— नौकर रखनेके वास्ते मुहूर्त. मनुष्यके आकारका चक्र लिखना. उसपर नक्षत्रका न्यास करना. नौकरके नक्षत्रसे मालिकके नक्षत्रतक गिनना. प्रथम मस्तक पर ३ नक्षत्र. फल द्रव्यलाभ: मुखपर ३ नक्षत्र फलनाश. हृदयपर ५ नक्षत्र. फल धन धान्य. पादपर ६ नक्षत्र फल दरिद्र. पीठपर २ नक्षत्र. फल प्राणसंदह. नाभीपर ४ नक्षत्र. फल शुभ. गूदपर २ नक्षत्र. फल. भय और पीडा. दक्षिणहस्तपर १ नक्षत्र फल द्रव्यप्राप्ति. वामहस्तपर १ एक नक्षत्र. फलनाशकारक ऐसा दासचक्र जानना.

## दासीचक्र.

दासीचक्रं प्रवक्ष्यामि दासि भात्स्वामिभांतकम् ॥ शीर्षे त्रीणि मुखे त्रीणि स्कंधयोश्च द्वयं स्मृतम् ॥ १ ॥ हृदये पंच वक्ष्याणि नाभौ पंच भगे कम् ॥ जानुद्वये द्वयं ज्ञेयं पादयोश्च त्रयं त्रयं ॥ २ ॥ फल ॥ शिरस्थाने भवेल्लाभो मुखे हानिः प्रजायते ॥ स्कंधे च स्वामिनोसृ-

मूर्त्के हृदये पुष्टिवर्धनम् ॥ ३ ॥ नाभौ हानिप्रदं प्रोक्तं भगे चैव पलायनम् ॥ जानौ सेवालभेन्नित्यं पादयोस्तु धनक्षयः ॥ ४ ॥




टी०- दासी रखनेको मुहूर्त. स्त्रीके आकार चक्र लिखना. उसपर नक्षत्र न्यास करना दासीके नक्षत्रसे स्वामीके नक्षत्रक देखना. प्रथम मस्तकपर ३ नक्षत्र फल हानि. मुखपर तीन नक्षत्र. फल हानि दोनो स्कंधोंपर २ नक्षत्र फल स्वामीको मृत्युकारक. हृदयपर ५ नक्षत्र फल शरीरसुख. नाभीपर ५ नक्षत्र फल हानि भगपर १ नक्षत्र फल पलायन दोनो गोडके घुनोंपर २ नक्षत्र फल सेवा प्राप्ति. पांवपर ६ नक्षत्र. फल धनक्षय इसी प्रकार दासी ल्यावनेका चक्र देखना.

## गोवृषमहिषीचक्र.

शीर्षत्रयं मुखे द्वे च पादे ष्वष्टौ विनिर्दिशेत् ॥ हृदये पंच ऋक्षाणि स्तने ष्वष्टौ भगे ककं ॥ १ ॥ शिरस्थाने भवेल्लाभो मुखे हानिः प्रजायते ॥ पादयोरर्थलाभस्स्यात् हृदये सौख्यवर्धनम् ॥ २ ॥ स्तनयोस्तु महालाभो गुह्यस्थाने महद्भयं ॥ अर्यमादिगवां ज्ञेयं माहिष्या सूर्यभान्यसेत् ॥ ३ ॥ इत्थमेव वृषे ज्ञेयं विशेषः पत्सु षोडश ॥ ४ ॥ इतिफ० ॥

टी०- गो. बैल. भैंस. लेनेको. मुहूर्त. गौके आकारका चक्र लिखना. उत्तरा फाल्गुनीसे दिननक्षत्र तक देखनेका क्रम. प्रथम मस्तकपर ३ नक्षत्र फल लाभ. हृदयपर ५ नक्षत्र. फल सुखवृद्धि. मुखपर २ नक्षत्र फल हानि. पादपर ८ नक्षत्र फल द्रव्यलाभ. स्तनपर ८ नक्षत्र फल महालाभ भगपर १ नक्षत्र फल महद्भय परंतु वृषयाने बैलके चक्रमें पादपर १६ नक्षत्र जानना. और महिषीचक्रपर नक्षत्रन्यास सूर्यके दिनके न-

क्षन्तक जानना. ऐसा गौ. वृष. और भैंस इनका चक्र देखना.










अश्वचक्र.




अश्वेतु सूर्यभीद्वेवसाभिजि
ह्वानिविन्यसेत् पंचस्कंधेजन्म-
भांत पृष्ठेतुदशकंन्यसेत् ॥ १ ॥
पुच्छेत्तेयंद्वयंप्राज्ञेश्चतुष्पादेच-
तुष्टय ॥ उदरे पंचधिष्ण्यानिमुखे
द्वेचप्रकीर्तितं ॥ २ ॥ फल ॥ सौभा-
ग्यमर्थलाभश्चस्त्रीनाशोरणभं
गता ॥ नाशश्च अर्थलाभश्चफ-
लंप्रोक्तंमनीषिभिः ॥ ३ ॥

टी० - घोडा लेनेको मुहूर्त घोडेके आकार चक्र लिखना. सूर्यनक्षत्रसे

अभिजित् सहित जन्मनक्षत्रतक न्यास करना. प्रथम गरदनपीछे स्कंधके भागपर ५ नक्षत्र. फल सौभाग्य पीठपर १० नक्षत्र. फल द्रव्यलाभ. पुच्छपर दो नक्षत्र. फल द्रव्यनाश. और स्त्रीनाश. पादपर ४ नक्षत्र. फल अपजय. पेटपर ५ नक्षत्र. फल नाश. मुखपर दो नक्षत्र. फल द्रव्यलाभ. ऐसा अश्वचक्र देखके शुभ आवे तो अश्व लेना.

## गजचक्र.

गजाकारं लिखेच्चक्रं जन्मभांतं च सूर्यभात्॥ कर्णे शीर्षे द्विजे पुच्छे द्वयं सर्वत्र योजयेत्॥ १॥ शुंडायां तु द्वयं योज्यं वेदाः पृष्ठोदरे सुखं॥ वेदैश्चतुर्षु पादेषु साभिजिद्भं न्यसेत्क्रमात्॥ २॥ फल॥ कर्णे चैव महालाभो मस्तके लाभ एव च॥ दंते चैव भवेद्भोगः पुच्छे हानिः प्रजायते॥ ३॥ शुंडायां तु शुभं ज्ञेयं पृष्ठे तु सुखसंपदः॥ उदरे रोगसंभूतिः सुखे तु मध्यमं स्मृतं॥ पादयोश्च भवेद्भोगो गजे चैव विनिर्दिशेत्॥ ४॥

हाथी.



टी०- हाथी लेनेको मुहूर्त हाथीके आकार चक्र लिखना. पूर्वमें लिखे बमोजिब सूर्य नक्षत्रसे जन्मनक्षत्रतक देखना. प्रथम कानपर २ नक्षत्र. फल महालाभ. मस्तकपर २ नक्षत्र. फल लाभ पुच्छपर २ नक्षत्र फल हानि. शुंडापर २ नक्षत्र. फल शुभ. पीठपर ४ नक्षत्र. फल सुखसंपत्ति. पेटपर ४ नक्षत्र फल रोग. आसि. मुखपर ४ नक्षत्र. फल मध्यम. पांवपर ६ नक्षत्र फल लाभ. इन प्रकारसे गजयाने हाथी लेनेका शुभाशुभ जानना.

## पालखीचक्र.

सूर्यभाद्दिनभं यावत् पंच पंच चतुर्दिशी॥ मध्ये

तुसमदेयानिचक्रंज्ञेयंसुखावहं ॥ १ ॥ पूर्वभागेतुचारोग्यंदक्षिणेकष्टकारकम् ॥ पश्चिमेक्लेशदाचैवउत्तरे व्याधिसंभवः ॥ २ ॥ मध्यस्थंचशुभंप्रोक्तंआयुर्वृद्धिकरंपरं ॥ पर्यंकारोपणंचैतद्बालकस्यबुधेहितम् ॥ ३ ॥



टी०- पालकी लेनेको मुहूर्त. पालकीके आकार चक्र लिखना. उसमें चारदिशांकी कल्पना करना. पालकीके पूर्वभागमें पांच नक्षत्र फल आरोग्यता. दक्षिणभागमें पांच नक्षत्र. फल आरोग्यता. दक्षिणभागमें ५ नक्षत्र. फल दुःखकारक. पश्चिममें ५ नक्षत्र फल क्लेशकारक. उत्तरमें ५ नक्षत्र. फल रोगकारक. मध्यभागमें ७ नक्षत्र फल. शुभ. और आयुर्वृद्धिकारक. ऐसा पालकी लेनेका मुहूर्त देखके शुभकालमें लेना.

## छत्रचक्र.

उत्तरारोहिणीरौद्रपुष्यश्चशततारका ॥ धनिष्ठाश्रवणश्चैवशुभानिछत्रधारणे ॥ १ ॥ फल मूलेत्रीणिसमद्दंडेकंठेचैवतुपंचकम् मध्येवसुप्रदातव्यंशिखरेवेदएवच ॥ २ ॥ मूलेतुजायतेनाशोदंडेहानिर्धनक्षयः ॥ कंठेचराजसन्मानोमध्ये छत्रपतिर्भवेत् ॥ ३ ॥ शिखरंकीर्तिवृद्धिश्चजन्म भात्सूर्यभांतकम् ॥ ४ ॥

छत्र.



टी०- छत्र धारण मुहूर्त तीनोउत्तरा. रोहिणी. आर्द्रा. पुष्य. शततारका. धनिष्ठा. श्रवण. यह नक्षत्रमें राजानें छत्र धारण करना. और छत्रके आकारचक्र लिखके जन्म नक्षत्रसे सूर्यनक्षत्रतक देखनेका क्रम. प्रथम छत्रके मूलमें ३

नक्षत्र फल नाश कारक. दण्डमें ७ नक्षत्र. फल हानि. कंठमें ५ नक्षत्र फल. राजासे प्रतिष्ठा. मध्यमें आठ नक्षत्र. फल छत्रपति राजा होय. कलशपर ४ नक्षत्र फल कीर्तिकी वृद्धि. ऐसा छत्रचक्र देखना.

## मंचकचक्र.

सूर्यभाद्गणयेच्चांद्रं पंचमूले चतुश्चतुः॥ गात्रेषुत्केकविध्यास्क मध्ये सप्तविनिर्दिशेत्॥ १॥ मूलंतुसारवसौभाग्यं गात्रे प्रोक्तं भयंमहत्॥ मध्येसत्पुत्र लाभाय आयुर्वृद्धिकरं परं॥ २॥




टी०– पलंगका मुहूर्त. पलंगके आकार चक्र लिखना. सूर्यनक्षत्रसे दिननक्षत्रतक देखनेका क्रम. मूल याने ४ गोडोंमें ४ नक्षत्र. फल सुखसौभाग्य युक्त. गातामें ४ नक्षत्र. फल महाभय. मध्यमें ७ नक्षत्र फल पुत्रलाभ और सुख. यह रीतसे मंचक लेनाका होय तो शुभाशुभ देखके लेना.

## रथचक्र.

रथाकारं लिखेच्चक्रं सूर्यभाज्जनिभं न्यसेत्॥ रथाग्रेत्रीणिऋक्षाणि षट्चक्रेषु ततोन्यसेत्॥ १॥ ऋक्षत्रयंमध्यदंडे रथाग्रेभत्रयंतथा॥ सूर्पेच भत्रयं ज्ञेयं षड्क्षाएयातिभेधिनी॥ २॥ शेषमृक्षत्रयंयोज्यंचक्रज्ञैः सर्वतोरथे॥ फलं॥ शृंगे मृत्युर्जयश्चक्रे सिद्धिर्ज्ञेयाचदंडके॥ ३॥ रथाग्रेदंड



अधानंमध्येचैवस्फरवंशुभम्॥ बुधैरेवंफलंज्ञेयंजन्म-
भांतंक्रमेणच॥ गर्गेणोक्तानिचक्राणिविज्ञेयानिसदाबुधैः ६.

टी०-रथचक्रका मुहूर्त.रथके आकार चक्र लिखना. सूर्य नक्षत्रेजन्म नक्षत्र तक देखनेकाक्रम प्रथमरथके शृंगपर३ नक्षत्र.फल.मृत्यु.चक्र-पर६ नक्षत्र फल जय.मध्यदंडपर३ नक्षत्र.फलसिद्धि.रथके अग्रपर३ नक्षत्र.फल राजदंड.जूपर३ नक्षत्र.फल सुख.मार्गपर६ नक्षत्र फल शुभ.शेषजो ३ नक्षत्र रहे सो सब दिशामें शुभ-ऐसा गर्गाचार्यने र-थका चक्र कथन किया है.

## तेलकाधाणाचक्रम्.

धाणाचक्रंप्रवक्ष्यामिसूर्यभाचांद्रमेवच॥ त्रीणि
त्रीणित्रयंत्रीणित्रीणित्रीणित्रयंतथा॥१॥ त्री-
णित्रीणितुभान्यत्रयोजयेत्धाणकेशुभे॥२॥
फलंहानिरैश्वर्यमारोग्यंविनाशोद्रव्यमेवच॥ स्वा-
मिघातोनिर्धनतामृत्युरेवस्फरवंक्रमात्॥३॥

टी०- तेल निकालनेको मुहूर्त.सूर्य नक्षत्रसे दिननक्षत्रतक गिननेकाक्रम.तेलकेयंत्रके९ भाग करना.और नक्षत्र तथा चक्रके क्रमसे शुभाशुभफलजानना.




### कृषिकर्मयानेषेतीबनावनेकोमुहूर्त.

स्वातीब्राम्ह्यमृगोत्तरादितियुगेराधाचतुष्कंम-
धारेवस्युत्तरविष्णुभंक्रृषिविधौक्षेत्रादिवामेविधौ॥
गोकन्याझषमन्मथाश्वशुभदावाराः कुजार्कोतरं-
षष्ठीद्वादशिरिक्तपर्वसुतथावर्ज्याद्वितीयाद्वयम्१॥

टी०-स्वाती.रोहिणी.मृग.उत्तरा.पुनर्वसु.पुष्य.अनुराधा.ज्येष्ठामूल.

पूर्वाषाढा. मघा. रेवती. उत्तराफल्गुनी. श्रवण यह नक्षत्रमें. और वृष. कन्या. मीन मिथुन यह लग्नमें रेवतीको आरंभ करना. चंद्रबल देखना आगे मंगल. शनि इसबारका त्याग करना. षष्ठी. द्वादशी. रिक्तातिथि ४।९।१४ पर्वकाल और द्वितीया यह तिथिका कृषिकर्ममें त्याग करना.

## दिनमानरात्रिमान.

अयनादिकवासरराः महताः गगनानलबाण-
शशांकयुताः॥ परिभाजितशून्यरसैर्घटिका-
कर्कादिदिशामकरादिदिनम्॥ १॥

टी०-अयनकहिये कर्क संक्रांतिसे मकर संक्रांतितक ६ महिने १०, और वैसाही मकर संक्रांतिसे कर्क संक्रांतितक ६ महिना दुसरा. इसमें जिस तिथिका दिनमान लानाहोय वहांतक गिनना. जो अंक आवे उसको ३ से गुण देना. जो अंक होय उसमें १५३० मिलाके उसको ६० से भागलेना. शेषजो रहे सो रात्रिमान जानना. कर्कसंक्रांतिसे देखना. और मकर संक्रांतितक दिनमान जानना.



